महामाहेश्वराचार्यश्रीक्षेमराजकृतोद्द्योतसहितं
नीरक्षीरविवेकहिन्दीभाष्योपबृंहितञ्च

# श्रीस्वच्छन्दतन्त्रम्

## [चतुर्थो भागः]

कुलपतेः प्रो. अशोककुमारकालियामहोदयस्य प्रस्तावनया विभूषितम्





हिन्दीभाष्यकारः सम्पादकश्च

डॉ. परमहंसमिश्रः 'हंसः'



सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयः
वाराणसी

योगतन्त्र-ग्रन्थमाला

[ ३२ ]

महामाहेश्वराचार्यश्रीक्षेमराजकृतोद्योतसहितं

नीरक्षीरविवेकहिन्दीभाष्योपबृंहितञ्च

# श्रीस्वच्छन्दतन्त्रम्

[ चतुर्थो भागः ]

कुलपतेः प्रो. अशोककुमारकालियामहोदयस्य प्रस्तावनया विभूषितम्

हिन्दीभाष्यकारः सम्पादकश्च

डॉ. परमहंसमिश्रः 'हंसः'



सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयः

वाराणसी

YOGATANTRA-GRANTHAMĀLĀ
[Vol. 32]

# ŚRĪ SVACCHANDATANTRA

## [ PART FOUR ]

*With Two Commentaries*

**'UDDYOTA'**

*By*

**MAHĀMĀHEŚVARA ŚRĪ KṢEMARĀJA**

*&*

**'NĪRAKṢĪRAVIVEKA'**

*By*

**DR. PARAMHANS MISHRA 'HANS'**

*FOREWORD BY*

**PROF. ASHOK KUMAR KALIA**

VICE-CHANCELLOR

*EDITED BY*

**DR. PARAMHANS MISHRA 'HANS'**




VARANASI

2005

*Research Publication Supervisor*
**Director, Research Institute**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi.

**ISBN : 81-7270-150-0 (Vol. IV)**
**ISBN : 81-7270-098-9 (Set)**



*Published by* —
**Dr. Harish Chandra Mani Tripathi**
***Driecter, Publication Institute***
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221002.



*Available at* —
**Sales Department,**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221002.



**First Edition,** 500 Copies
**Price :** Rs. 480.00



Printed by
**VIJAY PRESS**
Sarasauli, Bhojubeer
Varanasi.

योगतन्त्र-ग्रन्थमाला
[ ३२ ]

महामाहेश्वराचार्यश्रीक्षेमराजकृतोद्द्योतसहितं
नीरक्षीरविवेकहिन्दीभाष्योपबृंहितञ्च

# श्रीस्वच्छन्दतन्त्रम्

[ चतुर्थो भागः ]

कुलपतेः प्रो. अशोककुमारकालियामहोदयस्य प्रस्तावनया विभूषितम्

हिन्दीभाष्यकारः सम्पादकश्च
**डॉ. परमहंसमिश्रः 'हंसः'**




वाराणस्याम्

२०६२ तमे वैक्रमाब्दे १९२७ तमे शकाब्दे २००५ तमे खैस्ताब्दे

*अनुसन्धान-प्रकाशन-पर्यवेक्षकः—*
**निदेशकः, अनुसन्धान-संस्थानस्य**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी ।

ISBN : 81-7270-150-0 (Vol. IV)
ISBN : 81-7270-098-9 (Set)



*प्रकाशकः—*
**डॉ. हरिश्चन्द्रमणित्रिपाठी**
***निदेशकः, प्रकाशन-संस्थानस्य***
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी-२२१००२



*प्राप्ति-स्थानम्—*
**विक्रय-विभागः,**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयस्य
वाराणसी-२२१००२



**प्रथमं संस्करणम्–** ५०० प्रतिरूपाणि
**मूल्यम्–** ४८०.०० रूप्यकाणि



*मुद्रकः—*
**विजय प्रेस**
सरसौली, भोजूबीर
वाराणसी ।

# प्रस्तावना

सम्प्रति महामाहेश्वर श्री क्षेमराजकृत **'उद्द्योत'** नामक संस्कृत-व्याख्या एवं **डॉ० परमहंस मिश्र 'हंस'**-विरचित **'नीरक्षीरविवेक'** हिन्दी-भाष्य से उपबृंहित स्वच्छन्दतन्त्र का चतुर्थ तथा पञ्चम भाग तन्त्रागम के रसिक जनों के करकमलों में समर्पित करते हुए महान् हर्ष की अनुभूति हो रही है । विद्वान् पाठकों को यह विदित ही है कि सर्वप्रथम यह ग्रन्थरत्न काश्मीरक पण्डित श्री मधुसूदन कौल द्वारा सम्पादित होकर १९२० ई० में चार भागों में प्रकाशित हुआ था । तदनन्तर १९९३ ई० में प्रो० वि० वेङ्कटाचलम् महोदय के कुलपतित्व काल में यह ग्रन्थ पाँच भागों में मूलरूप में इस विश्वविद्यालय से प्रकाशित हुआ ।

स्वच्छन्दतन्त्र प्रधानरूप से परिगणित तन्त्रशास्त्र के आकर ग्रन्थों में अन्यतम है, इससे इसका माहात्म्य स्वत:सिद्ध है । किन्तु तान्त्रिकसाधनरहस्य की अधिकता एवं तन्त्रशास्त्र-मात्र में प्रसिद्ध पारिभाषिक शब्दों की बहुलता के कारण यह अभिज्ञों के लिए भी कहीं-कहीं दुर्बोध हो गया है । इसलिये यह ग्रन्थ व्याख्यागम्य होने के कारण महामाहेश्वर श्री क्षेमराज-प्रणीत सम्प्रदायसिद्ध उद्द्योत व्याख्या से विभूषित होकर सर्वतोभावेन चतुरस्रशोभी बन गया । आधुनिक युग में मूल कारिकाओं एवं क्षेमराज प्रणीत उद्द्योत-टीका के हिन्दी-रूपान्तरण की आवश्यकता निरन्तर अनुभूत हुई । सौभाग्यवश इस सिद्धान्त-ग्रन्थ की नीर-क्षीर-विवेक व्याख्या प्रस्तुत कर रहे हैं डॉ० परमहंस मिश्र जी । शैवतन्त्र से अभिसन्धित स्वच्छन्दतन्त्र कौलतन्त्र, कौलमत, त्रिकदर्शन तथा क्रमदर्शन आदि अभिधानों से लोक में प्रसिद्धि को प्राप्त विद्वानों एवं साधकों के बीच **'प्रत्यभिज्ञादर्शन'** के रूप में जाना जाता है । यद्यपि पूर्व-मध्यकाल में काश्मीर में प्रतिष्ठित प्रत्यभिज्ञादर्शन आचार्य उत्पलदेव द्वारा प्रतिष्ठापित माना जाता है, तथापि उसकी परम्परा उत्पलदेव से भी पूर्ववर्तिनी प्रमाणित होती है ।

प्रति+अभि+ज्ञा के संयोग से प्रतिपन्न प्रत्यभिज्ञा का अर्थ है–पहचान । प्रति का प्रतीप या विपरीत अर्थ है, अभि का अर्थ आमने-सामने अथवा अभिमुख है । ज्ञा का अर्थ ज्ञान या प्रकाश है । इस तरह विस्मृत तत्त्व का अभिमुख रूप से ज्ञान होना ही प्रत्यभिज्ञा है, जिसमें तत्ता तथा इदन्ता की युगप्रत्प्रतीति होती है, उसे प्रत्यभिज्ञा कहते हैं–**तत्तेदन्तावगाहिनी प्रतीतिः प्रत्यभिज्ञा** । जीव (पशु) वस्तुतः शिवरूप ही है; परन्तु संसार के पाश में बँधकर अपने मूल-स्वरूप शिवत्व को भूल जाता है और अपने त्रिविध शरीर को ही अपना स्वरूप मान बैठता है । ऐसे पाशबद्ध जीव को अपने मूल स्वरूप की पहचान कराने के कारण ही यह दर्शन प्रत्यभिज्ञादर्शन के नाम से जाना जाता है ।

प्रत्यभिज्ञादर्शन में परमशिव को स्वतन्त्र, स्वप्रकाश माना गया है। आचार्य अभिनवगुप्त की स्पष्ट उक्ति है–

**स्वतन्त्रं हि स्वप्रकाशत्वमुच्यते। जाड्यं परप्रकाश्यत्वमुच्यते।**

(तन्त्रालोक)

सर्वतन्त्रस्वतन्त्र होने से वही स्वच्छन्द भी है। देवाधिदेव परात्पर भगवान् भूतभावन शिव ही भैरव के रूप में स्वच्छन्द हैं। विश्वभरणकर्ता परमशिव ही भैरव है अथवा जगत् के भय से सन्त्रस्त भक्तों का भरण (रक्षण) करने के कारण भी वे भैरव हैं। उनके ध्यान एवं आराधना से मानव सर्वकामना के फल को प्राप्त कर लेता है। जैसा कि कहा गया है–

**स्वच्छन्दभैरवं देवं सर्वकामफलप्रदम्।**
**ध्यायते यस्तु युक्तात्मा क्षिप्रं सिध्यति मानवः।।** (स्व० त० २।९७)

स्वच्छन्दतन्त्र में उन्हीं स्वच्छन्द परमशिव की महिमा-गरिमा का प्रतनन किया गया है। इसके चतुर्थ भाग में दशम पटल समाहित है। इसमें देवी पार्वती की अध्वा सम्बन्धिनी जिज्ञासा के शमन के लिए भगवान् भैरव का उपदेश वर्णित है।

काश्मीर शैवागम के अधिकारी विद्वान् आचार्य एवं नैष्ठिक साधक **डॉ० परमहंस मिश्र 'हंस'** ने प्रास्थानिक सिद्धान्त ग्रन्थ का नीरक्षीरविवेक हिन्दी-भाष्य प्रस्तुत कर सामान्यजनसंवेद्य बनाने का सफल प्रयास किया है, इसके लिये अभिनन्द्य डॉ० मिश्र के दीर्घ जीवन की मङ्गलकामना करता हूँ।

इस महनीय ग्रन्थ के प्रकाशन के लिये प्रकाशन-संस्थान के निदेशक **डॉ० हरिश्चन्द्र मणि त्रिपाठी** भी शतशः धन्यवाद एवं बधाई के पात्र हैं, उनके अध्यवसाय से विश्वविद्यालय नित्य विशद यशोराशि से अभिमण्डित हो रहा है। इन्हीं स्वस्तिवाचिक कामना के साथ ग्रन्थ के अधिदेवता के श्रीचरणों में प्रणामाञ्जलि निवेदित करते हुए ग्रन्थपुष्पोपहार समर्पित करता हूँ।

अशोक कुमार कालिया

**(प्रो० अशोक कुमार कालिया)**
**कुलपति**
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय

**वाराणसी**
दीपावली
२०६२ वैक्रमाब्द
(०१-११-२००५ ख्रैष्टाब्द)

# प्रकाशकीय

**'स्वच्छन्दतन्त्र'** का चतुर्थ एवं पञ्चम भाग तन्त्रागमीय सहृदय पाठकों के करकमलों में समर्पित करते हुए प्रकाशन-संस्थान आनन्दविभोर हो रहा है। काश्मीरक शैवागम की प्रथम पंक्ति में गणनीय यह स्वच्छन्दतन्त्र तन्त्रशास्त्रीय आकर ग्रन्थों में भी अन्यतम है। इसमें तान्त्रिक साधना का रहस्य अधिक रूप से व्याप्त है ही, तान्त्रिकमात्र में प्रसिद्ध पारिभाषिक शब्दावली का बाहुल्य भी है। इसलिये इस ग्रन्थ की भाषा एवं भाव दोनों ही कहीं-कहीं तन्त्रागम के अभिज्ञ विद्वानों के लिये भी दुर्बोध हो गये हैं। व्याख्यागम्य यह ग्रन्थ महामाहेश्वर श्री क्षेमराज-प्रणीत सम्प्रदायसिद्ध 'उद्द्योत' संस्कृत-टीका से सर्वतोभद्र एवं चतुरस्रशोभी हो गया। यद्यपि यह व्याख्या तत्त्वार्थ के अवगाहन में परमोपकारक है। आचार्य क्षेमराज तन्त्रशास्त्र के मूर्धाभिषिक्त विद्वान् महामाहेश्वर श्री अभिनवगुप्तपादाचार्य के परमाप्त शिष्य हैं, यही इस टीका की प्रामाणिकता में प्रबल प्रमाण है।

आचार्य क्षेमराज ने अपने गुरु और शास्त्र के प्रति जो श्रद्धा और भक्ति दिखलायी है, वह निम्न श्लोक के पद-पद में प्रस्फुटित हो रही है–

**यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।**
**तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः॥**

(श्वेताश्वतरोपनिषद् ६.२३)

वे यत्र तत्र अपनी व्याख्या में गुरु-वाक्य को प्रमाण में प्रस्तुत करते हैं। वे स्वच्छन्दतन्त्र १.४५ कारिका की व्याख्या में कहते हैं–

**'परमभैरवस्फारमयैरस्मद्गुरुभिरपि तन्त्रालोकेऽभिहितम्–**

**विधिवाक्यमिदं चैव नार्थवादः कदाचन।**
**नार्थवादाभिरूपत्वं वाक्ये माहेश्वरे भवेत्॥** इति'।

(स्वच्छन्दतन्त्र, १.४५)

आचार्य श्री क्षेमराज मूल में गूढ़रूप से स्थापित मन्त्रों के स्वरूपों को तथा अन्य रहस्यों के स्वरूपों को कहीं उन्मीलित कर महान् उपकार करते हैं, तो कहीं महत्तर शास्त्र के उन्मीलन से डरते हुए विवेकपूर्ण रीति से रहस्य की रक्षा भी करते हैं। कहीं तो 'गुरुमुख से ही प्राप्त करना चाहिए' यह कहकर रहस्यपक्ष को आच्छादित भी करते हैं। यथा स्वच्छन्दतन्त्र की १.६९ कारिका की व्याख्या में कहते हैं–

**इत्यलं मन्त्ररहस्यप्रकटनेन । सम्प्रदायस्तु मा परिच्छेदीति किञ्चिदुन्मीलितम् ।**

शैवतन्त्र तन्त्रपरम्परा में प्रत्यभिज्ञादर्शन के रूप में भी जाना जाता है । प्रत्यभिज्ञादर्शन में परमेश्वर को चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान एवं क्रिया शक्ति से सम्पन्न सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रहरूप पञ्च कृत्यों का कर्ता माना गया है । वह परमेश्वरतत्त्व सर्वतन्त्रस्वतन्त्र, स्वाधीन है । भगवान् शिव ही भैरव के रूप में स्वच्छन्द हैं । वे विश्व का भरण करने के कारण अथवा जगत् के भय से भयभीत भक्तों का भरण (रक्षण) करने के कारण भैरव कहे जाते हैं । विलक्षण गूढ़ साधनाग्रन्थ स्वच्छन्दतन्त्र में भैरवस्वरूप परमशिव एवं पर्वतनन्दिनी पार्वती का प्रणतार्तिविनाशी संवाद ग्रथित है । जैसा कि ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही कहा गया है–

**कैलासशिखरासीनं भैरवं विगतामयम् ।**
**चण्डनन्दिमहाकालगणेशवृषभृङ्गिभिः ।।**
**कुमारेन्द्रयमादित्यब्रह्मविष्णुपुरःसरैः ।**
**स्तूयमानं महेशानं गणमातृनिषेवितम् ।।**
**सृष्टिसंहारकर्तारं विलयस्थितिकारकम् ।**
**अनुग्रहकरं देवं प्रणतार्तिविनाशनम् ।।**
**मुदितं भैरवं दृष्ट्वा देवी वचनमब्रवीत् ।।**

(स्वच्छन्दतन्त्र, १.१-४)

यह अत्यन्त लोकोपकारक ग्रन्थ सम्प्रति क्षेमराज की रहस्यप्रकाशिका **'उद्द्योत'** नामक संस्कृत व्याख्या से विभूषित होने पर भी हिन्दी-व्याख्या के अभाव में सुकुमारमति सुधीजनों के लिये दुर्बोध एवं दुरभिगम बना रहा । ऐसी स्थिति में **डॉ० परमहंस मिश्र 'हंस'** जी की **'नीरक्षीरविवेक'** हिन्दी-व्याख्या अत्यन्त लोकोपयोगी सिद्ध होगी । यद्यपि **'स्वच्छन्दतन्त्र'** आचार्य क्षेमराज की उद्द्योत व्याख्या के साथ १९९३ ई० में योगतन्त्र-ग्रन्थमाला के उन्नीसवें पुष्प के रूप में प्रकाशित था, तथापि सम्प्रति नीरक्षीरविवेक हिन्दी-व्याख्या के साथ प्रकाशित करते हुए हर्षातिरेक हो रहा है । इसके तीन भागों के प्रकाशन के अनन्तर चतुर्थ भाग भी तन्त्रागमीय सुधीजनों के करकमलों में समर्पित करते हुए हृदय-कमल विकसित हो रहा है । स्वच्छन्दतन्त्र यद्यपि पन्द्रह पटलों में गुम्फित है । इस चतुर्थ भाग में दशम पटल को ही सङ्गृहीत किया जा सका है । इसमें देवी के जिज्ञासित अध्वा का व्याख्यान किया गया है । यथा–

**अध्वायं तु महादेव सूचितो न तु वर्णितः ।**
**कथयस्व प्रसादेन साधकानां हिताय वै ।।**

(स्वच्छन्दतन्त्र, १०.१)

इसके पूर्व इस ग्रन्थ के तीन भाग नीरक्षीरविवेक भाष्य के साथ प्रकाशित किये जा चुके हैं । इसमें आचार्य **डॉ० परमहंस मिश्र 'हंस'** का अथक अध्यवसाय अत्यन्त प्रशंसनीय एवं आदरणीय है । इनके प्रति कार्तज्ञ्यभाव से अभिभूत शतशः प्रणामाञ्जलि समर्पित करता हूँ ।

यह ग्रन्थरत्न जिनकी स्नेहिल छाया में प्रकाशित हो रहा है, प्राच्यविद्या के विद्योतित दिवाकरतुल्य तन्त्र-दीक्षा से आलोकित माननीय कुलपति **प्रो० अशोक कुमार कालिया** जी को नतिपरम्परा-निवेदनपुरस्सर अभिनन्दन एवं वन्दन करता हूँ ।

ग्रन्थ के स्पष्ट, शुद्ध एवं मनोहर मुद्रण के लिये 'विजय प्रेस' के सञ्चालक **श्री गिरीशचन्द्र** को शुभाशीर्वाद प्रदान करता हूँ ।

सम्प्रति ग्रन्थ के अधिष्ठातृदेवता माता अन्नपूर्णा एवं काशीविश्वेश्वर को प्रणामाञ्जलि निवेदित करते हुए तन्त्रागमग्रन्थमणिमाला का यह पुष्पोपहार समर्पित कर अपने को कृतार्थ मानता हूँ ।

**वाराणसी**
दीपोत्सव-महापर्व,
२०६२ वैक्रमाब्द
(०१-११-२००५ ख्रैष्टाब्द)

**विद्वद्विधेय**

**(डॉ० हरिश्चन्द्र मणि त्रिपाठी)**
**निदेशक**
प्रकाशन-संस्थान
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय

# स्वात्मविमर्श

नीर-क्षीर-विवेक-भाष्य से संवलित **स्वच्छन्दतन्त्र** का यह **चतुर्थ भाग** विश्वात्मा के संविद्विमर्श का एक अप्रतिम उल्लास है। आणव उपाय के क्रम में भगवान् स्वच्छन्द भट्टारक ने स्थानप्रकल्पन को भी शिवप्राप्ति का पंचम उपाय स्वीकार किया है। उच्चार, करण, ध्यान, वर्ण और स्थानप्रकल्पन माध्यमों से शैवमहाधाम में अवश्य प्रवेश प्राप्त हो सकता है। यह ध्रुव सत्य है। इस दर्शन का चरम लक्ष्य प्राप्त करने के छः मार्ग निर्धारित किये गये हैं। वर्ण, पद और मन्त्र, ये तीन अध्वा कालाध्वा और कला, तत्त्व तथा भुवन ये तीनों देशाध्वा के नाम से विख्यात हैं। अध्वा का तात्पर्य ही मार्ग होता है। इस तरह इस दर्शन को षडध्व-दर्शन भी कहते हैं। षडध्व अर्थात् छः मार्ग, एक एक कर इन मार्गों को पार करना पड़ता है। क्रियाशक्ति के माध्यम से पार करने के इस प्रयोग को साधनाविधि के क्रम से जीवन में अपनाते हुए साधक धन्य हो जाता है।

इस भाग का प्रवर्त्तन करते हुए भगवदुत्सङ्गवासिनी भगवती उमा ने स्वच्छन्द भट्टारक से यही कहा था–

"अध्वायं........कथयस्व प्रसादेन साधकानां हिताय वै।"

अर्थात् भगवन् इस स्थानप्रकल्पनरूप भुवन-अध्वा के विषय में हमें बताने की कृपा करें। इससे साधकों का हितसाधन हो सकता है। साधकों के हित के लिये ही यह मेरी भुवनाध्वाश्रवण की जिज्ञासा जागृत है। आप इसे कहने की कृपा करें।

प्रश्न यह है कि, 'भुवन' सृष्टि का स्थूल उपक्रम है। शैव साधक को इस स्थूल उपक्रम को जानने से क्या लाभ ? शिव को किसी की अपेक्षा नहीं होती। वह परम स्वतन्त्र तत्त्व है। स्वातन्त्र्य ही उसका आनन्दात्मक गुण है। देश, काल या किसी आकार से वह नियत नहीं है। फिर उसके इस स्थूल रूप के प्रति किसी प्रकार की प्रवृत्ति नितान्त अनपेक्षित है। ऐसी स्थिति में भुवनाध्वा से साधक का हित कैसे हो सकता है ?

यह एक विचारणीय प्रश्न है। शैव साधक के समक्ष ये प्रश्न आते ही रहते हैं। इन तर्कों से साधना कभी कभी बाधित भी होती है। ऐसे समय में साधक को सावधानी से विमर्श में उतरना चाहिये।

श्रीतन्त्रालोक नामक अशेष आगमोपनिषद् रूप महान् ग्रन्थ में शिव को विश्वाकृति[१] कहा गया है। विश्वाकृति शब्द का अर्थ करते हुए श्री जयरथ ने लिखा है–'चिदचिदाद्याकारवैचित्र्योल्लासकत्वात्' अर्थात् स्वतन्त्र होने के कारण चित् और अचित् चेतन और जड़ आदि आकारों के वैचित्र्य का उल्लासक शिव ही है। इस कथन से यह सिद्ध है कि, परमेश्वर शिव को अच्छी तरह जानने के लिये चित् की तरह अचित् का ज्ञान भी आवश्यक है। उसी में चित् भी है और उसी में अचित् भी है। जड़ और चेतन में वह विभु शाश्वत व्याप्त है। अचित् का न जानना अज्ञान ही है। इस अज्ञान के कारण शिव का ज्ञान अधूरा ही माना जायेगा ? भुवन शिव का अचिद् रूप है। अतः इसका जानना साधक के लिये अवश्य कल्याणकारक है–यह इससे सिद्ध हो जाता है।

कुछ इसी प्रकार की तार्किकता को अन्तर्मन में रखते हुए दीक्षोत्तर शास्त्र शिव के छः प्रकारक रूप का प्रतिपादन करता है–

**भुवनं विग्रहो ज्योतिः खं शब्दो मन्त्र एव च।**
**बिन्दुनादादिसंभिन्नः षड्विधः शिव उच्यते॥**

इस श्लोक का प्रथम शब्द ही भुवन है। विग्रह का तो अर्थ ही शरीर होता है। सारी सृष्टि शिव का शरीर ही तो है। शिव ही भुवन है। शिव ही सृष्टि का शरीर है। अथवा यह कहना चाहिये कि चित् और अचित् सारा भुवन, विग्रह, ज्योति, आकाश, मन्त्र, बिन्दु और नाद, रूप और आकार, व्यक्त और अव्यक्त जो कुछ है, वह सभी दृश्य और अदृश्य उल्लास, सब शिव ही है। अतः इसका ज्ञान अत्यन्त अनिवार्य है। यह भुवन अध्वा भी है। यह अध्वा कालाग्नि-भुवन से शिव-भुवन तक अनन्त रूपों, आकारों, वर्णों, प्रमाणों और अपने अनन्त वैचित्र्य में प्रतिफलित है।

भुवनों के साथ भुवनेशों, उनके परिवारों, उनके अवस्थानों और पुरों की सीमाओं में समायी अनन्तानन्त सुषमित आकर्षक भव्यता की भरपूरता का विचार करना ही पड़ता है। यह सब कुछ स्वच्छन्दतन्त्र के इस दशम पटल में स्वयं स्वच्छन्द भट्टारक द्वारा कहा गया है।

सर्वप्रथम कालाग्निरुद्र का भुवन है, जिसके नीचे एक ब्रह्माण्डकर्पर विद्यमान है। इसे कटाह भी कहते हैं। कटाह ही ब्रह्माण्डकर्पर है। कर्पर का ही तद्भव रूप खप्पर है। खप्पर को कापालिक सन्त धारण करते हैं। रुद्र का खप्पर साधारण साधुओं के खप्पर के समान तो हो नहीं सकता। इसी खप्पर की

---

१. श्रीत० १।६०

आधारशिला पर यह पूरा ब्रह्माण्ड अपनी विभिन्न विडम्बनाओं के डिण्डिम से निनादित है। इन अनन्तानन्त भुवनों की संख्या अरबों और पद्मों तक जाती है, फिर भी इस विस्तार का अन्त नहीं मिल पाता। अन्त में शिवत्व ही उपलब्ध होता है, जिसमें यह सारा उल्लास समाहित हो जाता है। यों इस अनन्त ब्रह्माण्ड विस्तार के अधिपति का नाम भी अनन्त परमेश्वर ही है–यह शास्त्र कहता है–

'पद्मानि चाप्यसंख्यानि.....तेषां नायको ह्यत्र त्वनन्तः परमेश्वरः'। श्रीकण्ठ-संहिता में कहा गया है कि, ब्रह्माण्ड के इस विस्तार को असंख्यात ही कहना उचित है।

इस प्रपञ्च की व्याप्ति में अनन्त ब्रह्माण्डों को धारण करने वाला पार्थिव तत्त्व है। जहाँ तक भुवनों की व्याप्ति है, सभी पार्थिव तत्त्व से ओत-प्रोत हैं। इस अनन्त ब्रह्माण्ड विस्तार को भूमण्डल की सीमा के अन्तर्गत ही मानना चाहिये। इसको अपने शरीर पर घटाया जा सकता है। जैसे सारा शरीरभाव पार्थिव है किन्तु इसमें स्थित 'पादाङ्गुलीषु श्री रक्षेत्पादाधस्तलवासिनी' की उक्ति के अनुसार पैर के तलवे में वर्त्तमान श्री देवी से लेकर चक्रों का भेदन करते हुए योगी शरीरस्थ बिन्दु, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी, समना को पार करता हुआ उन्मना के परमशैवधाम में समाहित हो जाता है किन्तु वस्तुतः यह पार्थिव साम्राज्य का ही अंग माना जाता है। उसी तरह सारे ब्रह्माण्ड की आश्रय यह भू है, यह परम सत्य है।

भुवन अध्वा का यह सर्वोपरि महत्त्व है कि इस भुवनाध्वारूप शाश्वत विस्तार को हम भूतत्त्व में ही प्राप्त कर लेते हैं। हम यह कहते हैं कि 'यत्र यत्र धृतित्वं तत्र तत्र पृथ्वीत्वम्'। उसी तरह यह भी कहते हैं कि 'यत्र यत्र धृतित्वं तत्र तत्र शिवत्वम्'। इन दोनों वाक्यों से यह निष्कर्ष भी निकलता है कि, 'यत्र यत्र पृथ्वीत्वं तत्र तत्र शिवत्वम्' अर्थात् पार्थिवत्व और शिवत्व का एकीकृत सामरस्य भुवनाध्वा की अनुभूति का अन्तरङ्ग पक्ष है।

इसीलिये सारी दीक्षाओं के अन्त में भुवन-दीक्षा दी जाती है, जिसमें समग्र भुवन मण्डल का शोधन करते हुए साधक शिवत्व में समाहित हो जाता है। इसी तथ्य को यह श्लोक व्यक्त करता है–

'यस्त्वेतान् भजते भावान् सोऽमृतत्वाय कल्पते'।

अर्थात् भुवन के शोधित स्वरूप और इसमें उक्त धर्म भावों से जो भावित हो जाता है, वह अमृतत्व को उपलब्ध हो जाता है। यही तान्त्रिक न्याय है,

यही पाण्डित्य है और शिवशास्त्ररत साधकों का यही परतत्त्व विज्ञान का क्रम है ।

भुवन अध्वा के अन्तर्गत सारे १४० नरक, पाताल, भारतवर्ष, गङ्गा, समुद्र, भुवर्लोक, स्वर्गलोक, ब्रह्मादि-स्तम्बपर्यन्त ब्राह्म, प्राजेश, सौम्य, ऐन्द्र, गान्धर्व, याक्ष, राक्षस, पैशाच, स्थावर, सार्प, मानुष्य, पक्षि, सरीसृप, मृग और पशुओं की नाना योनियों के कर्मतत्त्व का विशोधन करने का विधान है । वस्तुतः कर्म-जाल के शोधन से मनुष्य को अमृतत्व की प्राप्ति हो सकती है । भुवनाध्वा के सारे विस्तार के वर्णनों के साथ यह रहस्य जुटा हुआ है कि, इनके शोधन से ही स्थूलता को पार कर अप्रमेय के पार जाया जा सकता है । भुवनों और भुवनान्तरों के इस अप्रकल्प्य विस्तार में भेदवाद को पूरी तरह निरखने-परखने का अवसर मिलता है । यह वह मंच है, जहाँ अपरमार्थ से परमार्थ की परीक्षा होती है । अपरमार्थ पाशबद्धता का कारण माना जाता है ।

पाशबद्धता का निरास दीक्षा से होता है । इस भुवन-दीक्षा के सारे सन्दर्भ एक एक कर शोधन करते हुए इस भेदवादी वास्तविकता के अन्तराल से झाँकने वाली चित् शक्ति का साक्षात्कार होने लगता है । पुरुष के पाशों का नाश होने लग जाता है और वह पुरुषोत्तम हो जाता है । कल्मष नष्ट हो जाते हैं और ध्यान में परमध्येय उतर आता है । परमध्येय परमशिव रूप महाभैरव देव की दिव्यता के दर्शन हो जाते हैं । भैरव ही एक तरफ विश्व का भरण-पोषण करता है, दूसरी ओर वही संसार-जन्य भीतियों का निराकरण करता है । इन भीतियों के भय से होने वाले रुदन के रव का विमर्श करने की बुद्धि देता है और वही संसार की वृत्तियों का विघटनरूपी वमन भी करता है । इसीलिये शास्त्र उसे भैरव कहते हैं । इसीलिये इस दिव्य देव को महाभीम भी कहते हैं । शास्त्र कहता है–

**भ्रियात्सर्वं, रवयति सर्वदा, व्यापकोऽखिले ।**
**इति भैरवशब्दस्य सततोच्चारणात् शिवः ।।**

अर्थात् भरण, रवण और व्यापकता का वमन करने के कारण भैरव भाव का स्मरण करने से व्यक्ति स्वयं शिव हो जाता है । भैरव स्वच्छन्द देव हैं । अतः स्वच्छन्द भैरव हैं । स्वच्छन्द भैरव का यह भुवनाध्वा पटल है । इसमें दशों इन्द्रियों की वृत्तियों का शोधन किया गया है । इस प्रकार यह दशवाँ पटल इस दृष्टि से अन्वर्थ हो गया है ।

दशम पटल भुवन अध्वा का विश्लेषण करता है। यह सिद्धान्त है कि अध्वा ही बन्ध के कारण हैं। भुवनों के आनन्त्य में कर्म-लतिकायें अनन्त पाशव कर्मबीज बन्धों का उद्भव करती हैं। ये बीजबन्ध उसी प्रकार के होते हैं जैसे कोश में रेशम-कीट रहते हैं। कोश का कर्म कीट ही करता है। स्वयम् इसमें बँध भी जाता है। ये भुवन कोश के ही समान हैं। जीव कीट बनकर इसमें बना हुआ है। आश्चर्य तो यह है कि, यह अपने बन्धन को भी नहीं समझता। इसके लिये मन्थन यज्ञ की आवश्यकता होती है। इन सभी अध्वाओं को ही अरणि बनाकर, वागीश्वरी देवी के योनिकुण्ड में आत्मा की आग को मन्थों की मन्थन-प्रक्रिया से मन्थक गुरु उत्पन्न कर लेता है। इसी आग में कीड़े के कोश का हवन होता है। कीट जीव इस अग्नि परीक्षा से ताप्त दिव्यकाञ्चन की तरह शुद्ध हो ज़ाता है और इस मन्थन यज्ञ का प्रत्यक्ष द्रष्टा बन जाता है। इसी तरह पुरुष पुरुषोत्तमत्व को उपलब्ध हो जाता है।

भूलोक की तरह भुवर्लोक की भी शुद्धि करनी पड़ती है। इस लोक में ही सारे ग्रह, नक्षत्र और तारक मण्डल का विस्तार है। भुवर्लोक की तरह स्वर्लोक का भी शोधन होता है। स्वर्लोक के ऊपर महः, जनः, तपः और सत्यम्, रुद्र, शतरुद्र, माया, ईश्वर, सदाशिव, शक्ति और शिव लोकों का इस पटल में वर्णन करते हुए उनकी गतिविधियों पर प्रकाश डाला गया है।

इन लोकों के विषय में विद्वान् क्या सोचते हैं ? सांख्य आदि दर्शनों की क्या दृष्टि है ? संशयवादी क्या कहते हैं ? अन्य आत्मचिन्तकों, वैशेषिकों, हेतु-वादियों के क्या मत हैं, इन सारी दृष्टियों पर विचार करने के उपरान्त स्थिर सिद्धान्त के निर्धारण की आवश्यकता पड़ती है।

'यत्पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे' की उक्ति के अनुसार इस शरीर की संरचना पर भी ध्यान देना चाहिये। गायत्री मन्त्र की व्याहृतियाँ यह बताती हैं कि, भूर्भुवः और स्वः इस देह के भाग हैं। कटि प्रदेश के नीचे भूः, गले तक भुवः और ललाट के भ्रूमध्य से उन्मना तक स्वर्लोक हैं। इसी में प्राण सविता का वरेण्य रूप मिलता है, भर्ग की भव्यता है और धी की अवधारणा है। इस शरीर की संरचना में विश्व रूपायित है। इस पटल में इस पर भी प्रकाश डाला गया है।

भुवनाध्वा की इस पूरी प्रक्रिया को पूर्ण बनाने के लिये गुरु ही उपाय हैं। गुरु-मुख से निकली इस विधि में उतरने से निर्वाण की प्राप्ति अनिवार्य है। एक तरह से गुरु-मुख से ही सारे ज्ञान-विज्ञान चरितार्थ होते हैं। इसीलिये

शरीर के सर्वोच्च और महत्त्वपूर्ण उन्मना पद को भी गुरुवक्त्र कहते हैं । उन्मना पद पर अधिष्ठिति निर्वाण पद की सम्यक् अधिष्ठिति मानी जाती है । वहीं पहुँच-कर सर्वातीत अनामय पद की प्राप्ति सम्भव है । उस निष्कम्प, कारणातीत, विरजस्क, निर्मल परमेश्वर का तादात्म्य वहीं उपलब्ध होता है । इसी उपलब्धि में यह पूरा भुवनाध्वा चरितार्थ हो जाता है । इस गुरुवक्त्र प्रयोग के ज्ञान-विज्ञान से परम पद की प्राप्ति अनिवार्यत: हो जाती है ।

अन्त में इस विश्वविद्यालय के कुलपति **प्रो० अशोक कुमार कालिया** के प्ररोचना-पूर्ण रोचिष्मान् अनुग्रह के लिये आभार व्यक्त कर रहा हूँ । ये आगमिक परम्परा के परिवृढ प्रज्ञा-पुरुष हैं । इनका शत शत अभिनन्दन ।

प्रकाशन-निदेशक **डॉ० हरिश्चन्द्र मणि त्रिपाठी** प्रकाशन-प्रक्रिया द्वारा चिन्तामणिरत्नों की प्रभा के शश्वत् प्रसार में सतत संलग्न हैं । मैं इनके सुप्रकल्प्य उत्कर्ष का अभिलाषी हूँ । इनको हार्दिक आशीर्वाद ।

प्रकाशन सहयोगी प्रिय **हरिवंश पाण्डेय, ददन उपाध्याय, श्री कुशवाहा, श्री भाटिया** व **शुक्ल** आदि को स्नेहभरे आशीर्वाद । प्रिय विजय प्रेस, श्री श्रीजी प्रेस के मौद्रिक योगदान के लिये शुभकामनायें ।

वसन्त पञ्चमी<br>२०६१ वि० सं०

**परमहंस मिश्र**<br>ए ३६, बादशाहबाग<br>वाराणसी

●

# विषयानुक्रमः

## दशमः पटलः

वामा, ज्येष्ठा और रौद्री शक्तियों का अवस्थान, ये सभी सर्वज्ञ और सर्व-कामप्रदा, इनके रूप, इनके परिवार, तालुरन्ध्र के ऊपर सभी ईश्वरानुगत तत्त्व, इनके अन्तर्गत ११ भुवन भुवन-दीक्षा में शोध्य ११६१-११७१ ३६८-३७४

६०. इसके ऊपर शुद्धावरण के ११ भुवन, शुद्धावरण में ज्ञान और क्रिया शक्तियों का साम्राज्य, इच्छा का शिवेच्छा स्वरूप, ज्ञान और क्रिया शक्तियों के भुवन, इन दोनों के नाम १–भावविद्या और २–अभावविद्या। प्रमाणावरण का अन्त, प्रमाणावरण के ऊर्ध्व भाग में चार रुद्र, इसके ऊपर सुशुद्धावरण, इनके ३ रुद्र, इसके ऊपर शिवावरण, सुशुद्धावरण के ऊर्ध्व शिवा-वरण, शिवावरण में ध्रुव नामक १ भुवन, इसके ऊपर मोक्षावरण, इसके ११ रुद्र, तालुरन्ध्र के ऊपर अवस्थित ११७२-११७८ ३७४-३७६

६१. प्रमाणावरण, शिवावरण और ध्रुवावरण ही स्थूल, सूक्ष्म और पर भेद से ईश्वर तत्त्व के ही आश्रित, ध्रुवावरण में वामा, ज्येष्ठा और रौद्री ये तीन शक्तियाँ ही प्रतिष्ठित, ध्रुवावरण के ऊर्ध्व में प्रबुद्धावरण, प्रबुद्धावरण के आठ रुद्र, इनके ऊपर समयावरण, इसके ५ रुद्र, एक-एक के करोड़ों परिवार, ईश्वर और सदाशिव आवरण के मध्य सुशिवावरण, इनका वर्णन ११७९-१२०० ३७६-३८३

६२. सादाख्य आवरण, मन्त्रमूर्त्तिरूप, सात करोड़ मन्त्रासन, लक्षदल कमलासन, दक्षभाग में ज्ञानशक्ति, वामभाग में क्रिया, इच्छाशक्ति से सारा तत्त्ववाद ही अधिष्ठित, विशिष्ट वर्णन, अनावृत चैतन्य से समन्वित १२०१-१२१३ ३८३-३८९

६३. बिन्द्वावरण, बिन्द्वावरण का विचित्र पद्म, चार कलायें, बिन्दु के वाम भाग में शान्त्यतीताकला, इन कलाओं के इन्हीं नामों के रुद्र, इसके ऊपर अर्धचन्द्रावरण, इसके ऊपर निरोधिका, निरोधिका की पाँच कलायें, बिन्दु, अर्धचन्द्र और निरोधिका का मात्राविभाग,

●

श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यश्रीक्षेमराजकृतोद्द्योताख्यविवरणोपेतम्
नीरक्षीरविवेकभाषाभाष्यसंवलितम्

# श्रीस्वच्छन्दतन्त्रम्

## अथ दशमः पटलः

आ कालाग्नेः शिवपुरपरो योऽयमध्वा स सर्वो
मूर्त्याभासा स्फुरति लहरी यस्य यश्चाखिलं तम् ।
मेयत्वेन प्रथयति परां मातृतां भक्तिभाजां
व्यङ्क्तुं देवो जयति स महाभैरवः श्रीस्वतन्त्रः ॥

नवमपटलोपान्ते कालाग्निरित्यादिना कटाक्षिताध्वस्वरूपावबोधार्थं श्री-देव्युवाच–

---

ओम् हूम् श्रीस्वच्छन्दतन्त्रम् हूम् ओम्

## अथ दशमपटलः

श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीक्षेमराजकृतोद्द्योतविवरणोपेत
डॉ० परमहंसमिश्रविरचितनीर-क्षीर-विवेकभाषाभाष्यसमन्वित

आकालाग्नि भुवन शिवपुरमय
अध्वा मूर्त्याभास अनुत्तर ।
भैरव-भक्ति-सुधा से शाश्वत
सिक्त जगत अत्यन्त बृहत्तर ।
मेयरूप से प्रथित मातृका
मानक माया-मूल महत्तर ।
सर्वतन्त्र स्वातन्त्र्य समुज्ज्वल
जयतु प्रमातः जय जय जित्वर ॥

नवम पटल के उपसंहार के अवसर पर कालाग्नि भुवन की चर्चा करके इस पटल के प्रारम्भ की सूचना भगवान् ने दी थी । उसी अध्व-स्वरूप के अव-बोध का उपक्रम करती हुई देवी उमा कह रही हैं—

**अध्वायं तु महादेव सूचितो न तु वर्णितः ।**

**कथयस्व प्रसादेन साधकानां हिताय तम् ।।१।।**

पारमेशधामप्राप्त्युपायः प्रबुद्धैरदनीयश्चाध्वा अयमिति नवमपटलोपक्रान्तो भुवनात्मा, साधकानामिति भुक्तिं मुक्तिं च साधयतामाचार्यादीनाम् ॥१॥

एतत्प्रश्ननिर्णयं श्रीभैरव उवाच–

**अध्वानं सम्प्रवक्ष्यामि साधकानां हिताय वै ।**

अध्वानमिति भुवनरूपम्, सम्यक् तत्तद्भुवनेशाधिष्ठितक्रमेण प्रकर्षेण वैतत्येन वक्ष्यामि ।

तं प्रस्तौति–

**अथ कालाग्निरुद्राधः कटाहः संव्यवस्थितः ।।२।।**

---

देवाधिदेव महादेव ! आपने नवम पटलान्त रूप उपसंहार के सन्दर्भ में अध्वा की सूचना दी थी । उसका वर्णन नहीं किया था । भगवान् ! मैं आपके उस कृपा-प्रसाद की प्रतीक्षा में हूँ । उससे मेरी प्रज्ञा में अवबोध का उद्भव होगा, किन्तु इससे भी महत्त्वपूर्ण कार्य साधकों का कल्याण है । आपकी कृपा से वह भी सम्पन्न होगा । भगवन् ! आप उसे अवश्य सुनावें । यह भक्ति और मुक्ति दोनों का साधक विषय है । यह अध्वा परमेश्वर के परम धाम की प्राप्ति का उपाय है और प्रबुद्ध साधकों की अदनीय सुधा का आधार है ॥१॥

भगवान् देवी की उक्ति का समर्थन करते हुए कह रहे हैं कि, सचमुच साधकों के हित को सिद्ध करने वाले इस विषय को इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये मैं अवश्य सुनाना चाहता हूँ । इसे सम्यक् प्रकार से मैं वाणी का विषय बना कर वैखरी को कृतार्थ करूँगा । यह अध्वा भुवन रूप माना जाता है । प्रत्येक भुवन के अधिष्ठाता भुवनेश भी होते हैं । मैं उस अधिष्ठिति के क्रम से विस्तारपूर्वक इसकी चर्चा करूँगा ।

श्री भगवान् भैरव भट्टारक उस अध्व सन्दर्भ का प्रारम्भ अथ अव्यय के माध्यम से कर रहे हैं । उनका कहना है कि, कालाग्नि रुद्र के अधोभाग में कटाह संव्यवस्थित है । इसका विस्तार एक करोड़ योजन है । यहाँ इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि, यह पृथिवी सभी तत्त्वों से आवृत है । फलस्वरूप इसके ब्रह्माण्ड में सबसे पहले कालाग्नि रुद्र भुवन ही अवस्थित है, यह शास्त्रों की मान्यता है । 'कटाह' शब्द ब्रह्माण्ड का एक कर्पर रूप है । कर्पर शब्द का बोली में 'खप्पर' तद्भव रूप है । खप्पर के ऊपर (उसके पृष्ठ भाग के ऊपर) ही कालाग्नि

**कोटियोजनबाहुल्यः**

पृथ्व्याः सर्वतत्त्वावृतत्वात् तदीयब्रह्माण्डान्तरवस्थितं कालाग्निरुद्रभुवन-मादौ, तस्याधः कटाहो ब्रह्माण्डकर्परः कटाह इव च यत्र निमज्योन्मज्ज्यते कृच्छ्रात् । बाहुल्यं घनता । किञ्च,

**तस्योर्ध्वे भुवनानि तु ।**
**नवनवतिकोट्यश्चाप्यण्डानां तु सहस्रकम् ।।३।**
**कोटीनां सप्ततिर्लक्षाण्ययुतानां सहस्रकम् ।**
**अर्बुदान्यथ वृन्दानि खर्वाणि च तथैव च ।।४।।**
**पद्मानि चाप्यसङ्ख्यानीत्येवमादीन्यनेकशः ।**
**तेषां वै नायको ह्यत्र त्वनन्तः परमेश्वरः ।।५।।**

तस्य कटाहस्योर्ध्वे पृष्ठे कर्परबाह्ये इत्यर्थः । नवनवतिकोट्य इत्यादिना तद्बहिर्वर्तिनां भुवनानां ब्रह्माण्डानां च निःसंख्यत्वमुच्यते । यथोक्तं श्रीमालिनी-विजये ब्रह्माण्डं प्रकृत्यण्डं चाधिकृत्य—

---

रुद्र भुवन अवस्थित है । अन्य भुवन भी उसी खप्पर के ऊपर ऊपर ही अवस्थित हैं ।

कटाह के ऊर्ध्व पृष्ठ भाग कर्पर का भी ऊर्ध्व बाह्य भाग है । इसमें ९९ करोड़ अण्डों और भुवनों के सहस्र सहस्र असंख्य भुवन भरे हुए हैं । गणना के लिए असंख्य शब्द भी लगता है कि, अपर्याप्त ही है । भगवान् गिनाते गिनाते थक से रहे हैं । करोड़ों की संख्या को कुछ सीमित करते हुए सतहत्तर लाख और अयुत अर्थात् दस हजार की गणना पुनः करने के बाद संख्या पुनः (अरब) अर्वुद तथा खरब) तक पहुँच रही है । इसमें बहुत से भुवन, वृन्द में झुण्ड के झुण्ड फैले हुए हैं ।।२-४।।

१०० खर्व का एक 'पद्म' होता है । इस 'पद्म' में भी बहुवचन का प्रयोग किया गया है । साथ ही असंख्य शब्द का प्रयोग कर इनके आनन्त्य का ही प्रतिपादन किया गया है । इन भुवनों के सदृश अनन्त भुवन भी वहाँ हैं । इन सभी भुवनों के नायक अनन्त भट्टारक ही माने जाते हैं ।

मालिनीविजयोत्तरतन्त्र के २/५० में यह स्पष्ट ही कहा गया है कि, ब्रह्माण्ड और प्रकृत्यण्ड इन दोनों भुवनों की संख्या अगणनीय है । इन्हें 'असंख्य' इसी प्रसिद्ध शब्द के विशेषण से विभूषित करना उचित है ।

'पृथग्द्वयमसंख्यातम्.............'। इति । (२।५०)

श्रीकण्ठसंहितायामपि–

'ब्रह्माण्डं कोटिविस्तीर्णम्.........'।

इत्युक्तम् । यत्तु टीकाकारैः—

'अथ कालाग्निरुद्राधः............'।

इत्यत्र कालाग्निरुद्रभुवनसामीप्यादाद्यं पार्थिवमनन्तभुवनमुक्तम्, अण्डानामित्यत्र चाण्डशब्देन भुवनान्युच्यन्ते, तेषां च कालाग्निब्रह्माण्डकवाटयोर्मध्यवर्तित्वमिति व्याख्यातम्, तदनागमिकं स्वयंकल्पितमित्युपेक्ष्यम् । यतोऽनन्तभुवनस्य प्रथमत्वेऽपि शतरुद्रमध्यवर्तित्वेनाण्डबाह्याधोभागगतत्वमेव आगमेषु दृश्यते । यथोक्तं श्रीमालिनीविजये–

---

श्रीकण्ठ संहिता में भी कहा गया है कि, 'ब्रह्माण्ड' के विस्तार को करोड़ों में ही परिकल्पित कर सकते हैं । इस ग्रन्थभाग के टीकाकारों ने श्लोक दो के कालाग्नि· रुद्रलोक के अधोभाग में अवस्थित अत्यन्त समीप पार्थिव अनन्त भुवन का अवस्थान स्वीकार किया है । अण्ड शब्द का अर्थ भी भुवन ही माना है । कालाग्नि और ब्रह्माण्ड कवाट के मध्यवर्ती भुवनों का अर्थ लगाकर व्याख्या की है । आचार्य क्षेमराज की दृष्टि से ऐसा अर्थ आगमिक परम्परा के अनुकूल नहीं माना जा सकता । यह उन टीकाकारों का एक प्रकार का स्वयं का प्रकल्पन है । इसलिये उक्त अर्थ अपेक्षा करने योग्य है ।

कारण यह है कि, अनन्त भुवन के आदि में रहने पर भी शतरुद्र भुवन ही मध्यवर्त्ती माना जाता है । अण्ड के बाहर अधोभाग में शतरुद्र भुवन की मध्यवर्तिता टीका और परम्परा के अनुकूल है । आगमों में भी यही वर्णित है ।

श्रीमालिनीविजयोत्तरतन्त्र में यह लिखा है कि, 'कालाग्नि भुवन के बाहर शतरुद्रों के ही पृथक् पृथक् भुवन हैं' । ५।१२ इस उक्ति से लेकर 'अनन्त उन रुद्रों के प्रथम रुद्र हैं' (५।१३) पर्यन्त में इसका स्पष्ट उल्लेख है । इस ग्रन्थ में एकादश पटल में इसी तथ्य का समर्थन है—

अनन्त भट्टारक के रूप में अध्व का धारक अधिष्ठाता अनाथ अर्थात् स्वतन्त्र शक्तिमन्त रुद्र हैं । (२३) इसके अतिरिक्त यह भी स्पष्ट किया गया है कि, समुद्र के ऊर्ध्व भाग पर अवस्थित शक्त्याधार हुहुक नामक रुद्र भी हैं । ग्रन्थ के विविध सन्दर्भों में इसका स्पष्टीकरण है ।

'तद्बहिः शतरुद्राणां भुवनानि पृथक्पृथक्' । (५।१२)

इत्युपक्रम्य–

'अनन्तः प्रथमस्तेषां.......................'। (५।१३)

इति । इहापि एकादेशे भविष्यति

'अनाथोऽनन्तरूपेण स्थितश्चाध्वनि धारकः' । (२१)

इति । तथा–

'संस्थितश्चाम्भसो मूर्ध्नि शक्त्याधारस्तु हूहुकः' । (२३)

इति । एतच्चानन्तरमेव व्यक्तीभविष्यति । अण्डशब्दस्य च भुवनवाचकत्वमप्रसिद्धम् । एवमपि पृथग् भुवनशब्दोऽनुपादातव्यः स्यात् । वक्ष्यमाणे च ब्रह्माण्डान्तर्वर्तिभुवनमानसंख्यामध्ये अनन्तभुवनमानस्यानुद्देशाद् न कर्परिकाकालाग्निभुवनयोर्मध्ये अनन्तभुवनम्; अपि त्वधःकर्परिकाबाह्यपृष्ठभागे अधःस्थशतरुद्रदशकमध्ये इत्यलम् ॥५॥

तदित्थं प्रपञ्चव्याप्त्या अनन्तब्रह्माण्डाश्रया भूः । तस्यात एव अनन्तशब्दवाच्यस्य भगवतः शुद्ध्या सर्वब्रह्माण्डाधोवर्तिनिःसंख्यभुवनशुद्धिरूहकाख्यैः रुद्रभुवनैः सहास्यां भुवनदीक्षायां सम्पद्यत इत्याह–

---

'अण्ड' शब्द का भुवन अर्थ प्रसिद्ध नहीं हैं । टीकाकारों का यह स्वोपज्ञ अर्थ है । अण्ड वस्तुतः पाँच ही माने जाते हैं–१. पृथ्व्यण्ड, २. प्रकृत्यण्ड, ३. मायाण्ड, ४. शक्त्यण्ड और ५. शिवाण्ड । इस आधार पर भुवनशब्द की अपनी एक सीमा है, जो भुवनाध्वा में व्यक्त है ।

ग्रन्थ में आगे ब्रह्माण्ड के अन्तर्गत जितने भुवनों की संख्या का निर्धारण किया गया है । उनमें अनन्त भुवन मान की चर्चा नहीं है । इसका निष्कर्ष यह है कि, कर्परिका और कालाग्नि भुवन इनके मध्य में अनन्त भुवन नहीं है । अपितु नीचे कर्परिका के बाह्य पीठ भाग में भी अधस्थ शतरुद्रों के बीच में हैं ।

मेरी दृष्टि से इस विषय में एक गोष्ठी अपेक्षित है । विद्वत्सभा के निर्णय के उपरान्त शास्त्रोक्त वचनों का निर्धारण सम्भव है । जिन शास्त्रों में भुवनों की चर्चा है, उनमें एकवाक्यता अपेक्षित है ॥५॥

विश्वप्रपञ्च के व्यापक प्रसार में भूःतत्त्व और इसकी सीमा पर भी गहन विचार अपेक्षित है । केवल पृथिवी का यह ग्रहीय गोल मण्डल ही 'भूः' नहीं है । वरन् भूः की सीमा में अनन्त ब्रह्माण्डों का आश्रय है । यही मान्यता इस शास्त्र की भी है । इसलिये अनन्त शब्दवाची भगवान् की वास्तविक शुद्धि रूप दीक्षाजन्य ज्ञप्ति से ब्रह्माण्ड के अधोवर्त्ती असंख्य भुवनों की भी ज्ञप्ति हो सकती है

**तेन शुद्धेन शुद्धानि त्वण्डान्यत्रोहकैः सह ।**

ऊहन्ते तर्कयन्ति परिच्छिन्दन्ति विश्वमित्यूहकाः ।

कीदृशैरूहकैरित्याह–

**शक्त्याधाराश्रयैरेव**

शक्तिः पारमेश्वर्येव विश्वभित्तिभूतत्वादाधार इवाधारस्तदाश्रयैरेव शक्तिविश्रान्तैरित्यर्थः ।

ते चोहकाः कियन्तः, कीदृशाः, के इत्याह–

**द्वात्रिंशत्परिसंख्यया ।।६।।**

**कोटिकोटिपरीवारास्त्वनौपम्यगुणान्विताः ।**
**दिव्याङ्गनौघसङ्कीर्णा भ्रूभङ्गललितेक्षणैः ।।७।।**

---

या होती है । भगवान् की शुद्धि के इस प्रयोग पर ध्यान देना चाहिये । यह भुवन दीक्षा का प्रकरण है । इस दीक्षा में शरीरों की शुद्धि के साथ ब्रह्माण्डीय भुवनों की शरीरगत शुद्धि अनिवार्य है । यह शुद्धि कैसे सम्पन्न होती है, भगवान् भैरव भट्टारक उसके सम्बन्ध में भी चर्चा करते हैं । कुछ रुद्रभुवन ऊहक नाम से प्रसिद्ध हैं । इस भुवनदीक्षा में इन ऊहकों के साथ ही यह सम्पन्न होती है, वही कह रहे हैं–

इस भुवनदीक्षा में अण्डशुद्धि, ऊहकों के साथ ही होती है । ऊहकशुद्धि से अण्डशुद्धि—यह शुद्धि की कुञ्जी है । ये शक्त्याधाराश्रय होते हैं । ये विश्व का ऊहन करते हैं अर्थात् तर्क की कसौटी पर कस कर इनकी परिच्छिन्नता का निर्धारण करते हैं । पारमेश्वरी शक्ति ही विश्व की मूलभित्ति मानी जाती है । अत एव शक्ति ही आधार है, यह सिद्ध हो जाता है । ऐसी शक्तिरूप आधार के ये ऊहक ही आश्रय माने जाते हैं । आधार का आश्रय होना महत्त्वपूर्ण तथ्य है ।

शक्तिविश्रान्त इन ऊहकों की संख्या के विषय में सभी प्रकार की भ्रान्तियों का निराकरण करते हुए भगवान् कह रहे हैं कि, इनकी संख्या 'बत्तिस' होती है ।।६।।

ऊहक का विशद वर्णन करते हुए भगवान् कह रहे हैं कि, इनके कोटि परिवार हैं । ये अनुपम गुणों के आधार हैं । दिव्याङ्गनाओं से समन्वित हैं । उनके कटाक्षों और ललित दृष्टियों से नित्य नेत्रोत्सव मनाने में निमग्न ये रहते हैं । अयुत सूर्यों के समान प्रकाशमान हैं । इनके आवास तोरणयुक्त अट्टालिकाओं से मण्डित हैं ।।७।।

**सूर्यायुतप्रतीकाशास्तोरणाट्टालमण्डिताः ।**

किञ्च,

**न तत्र दुःखितः कश्चिन्मुक्त्वा दुःखमनङ्गजम् ।।८।।**

**रमन्ते तत्र वै वीरा नारीभिः सह लीलया ।**

**भुवनेषु विचित्रेषु योन्याकारेषु संस्थिताः ।।९।।**

अनेन स्त्रैणभोगप्राधान्यमेवैषां भुवनानामुपोद्वलितम् ॥९॥

तदित्थम्–

**भुवनान्येवमुक्तानि भुवनान्तरवासिनाम् ।**

'तस्योर्ध्वे भुवनानि' (३) इति यान्युपक्रान्तानि, तानीह अनन्तभुवनमध्यगतेषु भुवनविशेषेषु ये वसन्त्यूहकास्तेषामाश्रयत्वेनोक्तानि ।

एवं च दीक्षायाम्–

**सर्वाणि शुद्धिमायान्ति तान्यनन्ते विशोधिते ।।१०।।**

स्वामिनि अनन्तभट्टारके दीक्ष्यं प्रति भोगप्रदत्वान्निवर्तिते तदधिष्ठिता ऊहकास्तद्भुवनानि चानन्तानि शुद्ध्यन्ति न भोगदत्वेन बन्धकानि भवन्तीत्यर्थः ।

---

स्त्रैण भोग प्रधान इन भुवनों में दुःखानुभूति नहीं । यदि दुःख है भी तो केवल कामपूर्ति में विलम्ब का ही दुःख वहाँ है । वीर अर्थात् विधिनिषेध से ऊपर उठे हुए लोग वहाँ लीला पूर्वक काम क्रीडा में लिप्त रहते हैं । इनके सारे भुवन भी योनि के आकार के ही होते हैं ॥८-९॥

भुवनान्तरों अर्थात् कालाग्नि रुद्रभुवन के अधोभाग में अवस्थित कटाह में अनन्त भुवनों के मध्य में अवस्थित विशेष भुवनों में रहने वाले ऊहकों के आश्रय जितने भुवन हैं, ये सभी भुवन दीक्षा से शोधित होते हैं और शुद्ध किये जाते हैं । इनकी शुद्धि अनन्त भुवनों की शुद्धि पर ही निर्भर है ।

यह ध्यान देने की बात है कि, अनन्त भट्टारक तो भुवनेश स्तर के स्वामी हैं । दीक्षा की भुवनदीक्षा के फलस्वरूप अनन्त भट्टारक उसकी भोगवादिता निर्धारित करते हैं और भोगप्रद वरदान से उसे कृतार्थ करते हैं । उससे निवृत्त होने पर उसमें अधिष्ठित ऊहक और उनके भुवन सभी दीक्षा से शुद्ध हो जाते हैं । कामशः दीक्ष्य के भविष्यत् उत्कर्ष में वे बाधक नहीं, अपितु साधक ही होते हैं ।

इस विशोंधन प्रक्रिया, ऊहकों के साधक होने तथा भविष्यत् उत्कर्ष में सहायक होने की भगवदुक्ति से यह सिद्ध होता है कि, उत्तरोत्तर इसी तरह उन

एवमेव चोत्तरत्रापि तत्तद्भुवनेशशुद्धिद्वारेण भुवनशुद्धिर्मन्तव्या । शोधने चोपस्थानादि-पूर्वं विधिमग्रे वक्ष्यति । एवं कर्परिकाया बाह्येऽनन्तभुवनम् ॥१०॥

ततस्तु–

**अथोपरिष्टात्कालाग्निः श्रीकण्ठेन निवेशितः ।**
**अधिकारं प्रकुरुते तदाज्ञानुविधायकः ॥११॥**
**अनेकरुद्रकोटीभिरुपेतस्तिष्ठति प्रिये ।**

उपरिष्टादिति कटाहस्य । कालः संहारकृदग्निः । यद्यपि पूर्वोक्तनीत्या स्वतन्त्रभट्टारकमयत्वाद् विश्वस्योर्ध्वाधरप्रविभागो नास्ति, तथापि तदिच्छयैवा-रुरुक्षूणामुपदेश्योपदेशकानामयमित्थमाभासितः क्रमः । कालाग्न्यादिश्च परभैरवमय-त्वाद् व्यापकोऽपि तदिच्छयैव तथावभासितस्तत्र तत्र तथा तथा सन्निविष्टः ।

---

उन भुवनेश्वरों की शुद्धि से भुवनों की भी शुद्धि हो जाती है । फलस्वरूप दीक्ष्य कृतार्थ हो जाते हैं । कालाग्नि भुवन की बाह्य खर्परिका में अनन्त भुवनों और उनके भुवनेश्वरों की शुद्धि हो जाती है । उनकी साधकता के सन्दर्भों का आसू-त्रण इस श्लोक में समग्रतया निरुक्त है, वह कर्परिका सीमा के बाहर के क्षेत्र में ही सीमित है ॥१०॥

कटाह के उपरितन भाग में कालाग्नि रुद्र भगवान् श्रीकण्ठ के द्वारा निवेशित हैं । उन्हीं की आज्ञा के अनुविधान के अनुसार उनके अनुपालन में लगे रहना कालाग्नि का उत्तरदायित्व है । भगवान् भैरव भट्टारक कह रहे हैं कि, प्रिये पार्वति ! करोड़ों रुद्र परिवारों के साथ संयुक्त होकर ये कालाग्नि रुद्र वहाँ उपस्थित हैं ।

यहाँ विचार करते हुए आचार्य क्षेमराज ने ऊर्ध्व और अधः प्रविभाग का प्रश्न उपस्थापित कर स्वयं समाधान भी दिया है और कहा है कि, स्वतन्त्र भट्टारकमय इस विश्व प्रसार में ऊर्ध्व और अधः प्रविभाग नहीं है । इस सम्बन्ध में मेरा विनम्र निवेदन यह है कि, जैसे राज्यों की सीमाओं का विस्तार राज्यों द्वारा ही निर्धारित कर लिया गया है, उसी तरह भगवद्वचन की प्रामाणिकता की दृष्टि से अदृश्य अन्तरिक्ष लोकों में भी इसतरह के प्रविभाग अवश्य ही प्रकल्पित हैं । उन्हीं श्रीकण्ठ द्वारा निर्धारित सीमाओं में इन रुद्रों का निवेश है । ये सीमायें अदृश्य शक्तियों और शक्ति के अधिष्ठाता देवों द्वारा निर्धारित हैं । उन्हीं में वे निवास करते हैं । यह पार्थिव शरीरधारी जीववर्ग द्वारा अप्रकल्पनीय हैं । इस लोक के बाद उक्त लोकों की यात्रा के इच्छुक शिष्यों को जो उपदेश शास्त्र दे रहा है, गुरुजन भी उसी के अनुपालन का उपदेश देते हैं । उस प्रविभाग के पचड़े में हमें नहीं पड़ना चाहिये ।

एवं कटाहस्याध ऊर्ध्वे च भुवनद्वयमुक्त्वा, पुरप्रमाणं निर्णिनीषुरुपक्रमते–

**अधुना सम्प्रवक्ष्यामि प्रमाणं शिवनिर्मितम् ।।१२।।**
**योजनानां वरारोहे**

तच्चोपक्रमत एव–

**यथा भवति तच्छृणु ।**

तत्र–

**अव्यक्ताद्दशभिर्भागैर्महान् स्थूलो विभाव्यते ।।१३।।**
**द्विपञ्चभागो महतो भूतादिः स्थूल उच्यते ।**

इह योगिनः प्रति विश्वं मेयमयोगिनस्तु प्रकृतितत्त्वात्प्रभृति मेयव्यवस्था मायायाः पुरुषं प्रत्याच्छादकत्वात् कलादेश्च कञ्चुकरूपत्वेन ग्राहकशक्तिमयत्वात् । प्रकृतितत्त्वं तु वेद्यसामान्यरूपं मुमूर्षावसरे कण्ठगतमिव स्मर्यमाणं प्रतिभात्येव । कण्ठो हि प्रकृत्यधिष्ठातुः विष्णोः **स्थितिधाम** । तदित्थं वेद्यरूपादव्यक्ताद्दशगुणं स्थूलत्वं महतो बुद्धेः । बुद्धिर्हि अध्यवसायव्यापाररूपा स्वसंवेदनेन संवेद्यते ।

---

इस सन्दर्भ में कालाग्नि भुवन को कटाह से ऊपर दर्शाया गया है । अधोभाग के लोक को अधोभाग में अलग से दिखाया जा चुका है । भगवान् कह रहे हैं कि, इस समय देवि ! तुम्हारे समक्ष अब मैं 'पुर' प्रविभाग की चर्चा करूँगा । ये सभी प्रविभाग शिव द्वारा ही निर्धारित हैं । शिव द्वारा निर्धारित सीमा को शिवरूप ये रुद्र ही जान सकते हैं । भौतिक लोगों को इसमें छेड़छाड़ नहीं करनी चाहिये । शास्त्रीय अर्थ के निर्धारण में बुद्धिवाद का प्रयोग नहीं होना चाहिये । श्रद्धा और आस्था ही अपेक्षित है ॥११-१२॥

पुरों की सीमा का निर्धारण शास्त्र योजन के पैमानों पर आधृत है । भगवान् देवी पार्वती को सम्बोधित करते हुए कह रहे हैं कि, वहाँ जिस प्रकार की सीमा निर्धारित है, उसे उसी रूप में तुम सुनो ।

वस्तुतः वेद्य रूप अव्यक्त प्रकृति से दशगुणित स्थूल महत् तत्त्व बुद्धि की है । प्रकृति तत्त्व से ही मेय व्यवस्था प्रचलित मानी जाती है । यह सर्वविदित है कि, माया पुरुष का आच्छादन करती है । उसी माया के अंश रूप कला विद्या आदि कञ्चुक कहलाते हैं और ग्राहक बनकर पुरुष को सङ्कोच ग्रस्त कर देते हैं । यह संकोचप्रद मेय व्यवस्था अयोगी पुरुषों के स्तर की मानी जाती है । योग-युक्त पुरुष की दृष्टि से प्रमाता प्रमाण के द्वारा अपनी प्रमा से विश्व को केवल वेद्य मानता है ।

तस्याश्च प्रोक्तप्राकृतरूपाद् वेद्यात् स्थूलत्वं प्रतीतिसाक्षिकमेव । एवंभूताद् महतो द्विपञ्चभाग इति दशगुण एव, भूतानामादिः कारणं तन्मात्रं स्थूलः, न तु भूतादि-रहङ्कारो व्याख्येयस्तस्य महतः आधिक्येनासञ्चेत्यत्वात् । तन्मात्रस्वरूपं तु वासना-रूपतयान्तःस्थितं वृद्धस्येवाभिलाषास्पदीभूतं प्रमदामात्ररूपं स्फुरत्येव । तच्चाध्य-वसायात्मनो बुद्धेराकारतया **स्फुरत्स्थूलतां धत्त एव ।**

तदेतदन्तःकरणैकपरिच्छेद्यमित्याह–

**भूतादेः परिमाणं च भावग्राह्यं न चाक्षुषम् ।।१४।।**

---

प्रकृति पुरुषगत इस सन्दर्भ में प्रकृतितत्त्व की एक बात पर विशेष ध्यान देना चाहिये । जब मरने की अब तब की अवस्था में जीवन सन्ध्या संहार की गोद मे समाने वाली होती है, उस समय कण्ठगत वेद्य सामान्य स्मर्यमाण होता है । कण्ठ में प्राण जब हिचकोले खाता है, उस समय कुछ कुछ स्मृतिपथ में अव्यक्त आभा की स्मृति होती है । यह कण्ठगत अधिष्ठाता विष्णु की वैष्णवी कला का चमत्कार है । शरीर में प्रकृति के इस स्वरूप का साक्षात्कार सामान्यतः सबको होता है ।

जहाँ तक बुद्धि का प्रश्न है, यह उक्त प्रकृतितत्त्व से जिसे श्लोक में अव्यक्त शब्द से व्यक्त किया गया है, इससे दशगुणा स्थूल होती है । यह अध्यवसाय व्यापार रूपा मानी जाती है । आत्मसंवेदना से वेद्य बुद्धि प्रतीति का विषय भी बनती है । बुद्धिमान् पुरुष इसका साक्षी होता है ।

यह महत्तत्त्व रूप बुद्धि जितनी स्थूल है, इससे भी दसगुना स्थूल भूतों का आदि कारणरूप तन्मात्रतत्त्व माना जाता है । भूतों के आदिकारण रूप में अहङ्कार की मान्यता नहीं है । अहङ्कार एक प्रकार से महत्तत्त्व का ही तन्त्र है । तन्मात्रतत्त्व वासना से वासित अन्तः अवस्थित वह तत्त्व है, जो वृद्ध के वार्धक्य में आसक्ति रूप से उद्वेलित होता है और प्रमदा के स्तर तक पूरी तरह स्फुरित रहता है । यह तन्मात्रतत्त्व के स्थूलत्व का प्रत्यक्ष निदर्शन है ।।१३।।

भूतादि का परिमाण भावग्राह्य होता है । उसे चाक्षुष नहीं कहा जा सकता । चाक्षुष चक्षु से रूप आदि रूपों में गृहीत स्थूल पदार्थ रूप होता है । भावग्राह्य अनुभूततत्त्व होता है । जैसे वायु आदि । भावग्राह्य सूक्ष्म पदार्थ से दशगुणा स्थूल चाक्षुष माना जाता है ।।१४।।

तदीदृशाद्–

**भूतादेर्यद्दशगुणमणीयो दृश्यते रजः ।**

**जालान्तरगते भानौ परमाणुः स उच्यते ।।१५।।**

अणीयः स्वल्पतरं भूताद्यपेक्षया तु दशगुणं स्थूलं चाक्षुषत्वात् । अयं च परमाणुः तार्किकोपगतपरमाणुविलक्षणः ॥१५॥

ईदृशश्च–

**अष्टानां परमाणूनां समवायस्तु यो भवेत् ।**

**त्रसरेणुः स विख्यातः तत्पद्मरज उच्यते ।।१६।।**

समवायः सङ्घट्टनम् । तस्य त्रसरेणुः पद्मरज इति नामद्वयम् ॥१६॥

**त्रसरेणवश्च ये त्वष्टौ बालाग्रं तु विधीयते ।**

**बालाग्राणि तथा त्वष्टौ लिक्षेति परिकीर्तिता ।।१७।।**

**लिक्षाश्चाष्टौ विदुर्यूकां यूकाश्चाष्टौ यवो भवेत् ।**

**अष्टौ यवा वरारोहे पर्वाङ्गुष्ठमथाङ्गुलम् ।।१८।।**

**द्वादशाङ्गुलमानेन वितस्तिस्ताल उच्यते ।**

**तालद्वयं भवेद्धस्तश्चतुर्विंशतिकाङ्गुलः ।।१९।।**

बालाग्रादीनि प्रमाणविशेषाभिधानानि । पर्वणः अङ्गुष्ठमङ्गुलमिति पर्यायः, वितस्तेस्तु तालः ॥१९॥

---

भूतादि भावग्राह्य से दशगुणा स्थूल चाक्षुष जैसे और अत्यन्त अणीय सूक्ष्मतर जो आँख से दिखायी पड़ने वाले कण जो जाल के अन्तराल से सूर्य की किरणों के प्रभाव से आते जाते दीख पड़ते हैं, उन्हें 'परमाणु' कहते हैं । यह परमाणु तर्कशास्त्र की मान्यता के अनुरूप वह सूक्ष्म पदार्थ है, जो चाक्षुष होता है ॥१५॥

ऐसा यह परमाणु पदार्थ एक साथ आठ का अष्टक एकत्र होकर एक रूपता को प्राप्त करता है, तो उसे त्रसरेणु कहते हैं । त्रसरेणु परागकण के बराबर होता है । इसका दूसरा नाम ही 'पद्मरज' है ॥१६॥

आठ त्रसरेणुओं का एक 'बालाग्र', आठ बालाग्रों की एक लिक्षा, आठ लिक्षाओं की एक 'यूका', आठ यूकाओं का एक 'यव', आठ यवों का एक 'अङ्गुल' १२ अङ्गुलों की एक 'वितस्ति' वितस्ति की ही 'ताल' संज्ञा है, दो तालों का एक हाथ और एक हाथ चौबीस अङ्गुलों का होता है ॥१७-१९॥

**चतुर्हस्तो धनुर्दण्डो नालिका यूप एव च ।**

धनुष एव दण्डो नालिका यूप इति च नाम ।

**धनुःसहस्रे द्वे पूर्णे क्रोशः समभिधीयते ।।२०।।**

**क्रोशद्वयेन गव्यूतिर्गव्यूती द्वे तु योजनम् ।**

एतत्प्रकृते योजयति–

**अनेन परिमाणेन योजनानां यशस्विनि ।।२१।।**

**सिंहासनं महादीप्तं सहस्रद्वयविस्तृतम् ।**

**सहस्रमुच्छ्रितं तस्य**

तस्येति कालाग्नेः ।

**महापीठेषु सुव्रते ।।२२।।**

**तिष्ठते तत्र देवेशः कालो द्वादशलोचनः ।**

तिष्ठते प्रकाशते । स पश्चिमोत्तरप्राग्दक्षतः ।

**सितरक्तपीतकृष्णश्चतुर्वक्त्रो महाबलः ।।२३।।**

ऊर्ध्ववक्त्रमस्यानुन्मीलितं भगवता दर्शितं मा भूद्दूरादिलोकदाह इति ।।२३।।

---

चार हाथ का एक धनु और धनु की ही 'दण्ड', 'नालिका', 'यूप' संज्ञायें भी होती हैं । दो हजार धनुषों का एक 'क्रोश' और दो क्रोशों की एक गव्यूति होती है । दो गव्यूतियों का एक 'योजन' होता है । भगवान् कह रहे हैं कि, देवेश्वरि ! योजनपर्यन्त यह शास्त्रानुमोदित पैमाने हैं ।।२०-२१।।

देवी को सम्बोधित करते हुए भगवान् भैरव भट्टारक कह रहे हैं कि, यशस्विनि देवि ! दो हजार योजन विस्तृत और एक हजार योजन ऊँचे महापीठों में भगवान् कालाग्नि रुद्र का महादीप्त सिंहासन विराजमान है । वह पश्चिम से उत्तर, उत्तर से पूर्व और पूर्व से दक्ष भाग तक चतुरस्र होता है । चतुरस्र की पश्चिम से उत्तर रेखा सित, उत्तर से पूर्व रेखा रक्त, पूर्व से दक्षिण रेखा पीत और दक्षिण से पश्चिम रेखा कृष्ण वर्णी होती है । इन्हीं चार रंगों की रंजकता में वह सुशोभित होता है, इस प्रकार के सिंहासन पर इन दिशाओं में पड़ने वाले उसके मुख भी चार प्रकार के रंगों से रंगीन हैं। इस प्रकार के चार मुख कालाग्नि के माने जाते हैं । यह ध्यान देने की बात है कि, शिव पञ्चानन होते हैं । कालाग्नि रुद्र भी पञ्चानन ही होते हैं । यहाँ उनके ऊर्ध्व मुख का वर्णन नहीं है । वस्तुतः वह मुख उन्मीलित नहीं होता । उस मुख के खुल जाने पर सारे विश्व-विस्तार के दग्ध हो जाने का भय बना रहता है । इस प्रकार के महाशक्तिमान् बलवान् द्वादशनेत्र शोभमान यह कालाग्नि रुद्रदेव उस महासिंहासन पर विराजमान हैं और भास्कर के समान भासमान हैं ।।२२-२३।।

किञ्च,

**रक्ताङ्गोऽथ करालश्च पिङ्गभ्रूश्मश्रुलोचनः ।**
**वक्त्रज्वाला जटाज्वाला लोमज्वालाः सुजाज्वलाः ।।२४।।**
**ज्वलन्त्यस्यायुधज्वालाः सुतीव्राः करमध्यगाः ।**

इत्थं चायम्–

**ज्वलत्पर्वतवद्दीप्तो ज्वलज्ज्वालाभिराजितः ।।२५।।**
**दशबाहुर्महात्मा वै खड्गखेटकधारकः ।**
**शरशार्ङ्गविहस्तश्च पाशाङ्कुशधरस्तथा ।।२६।।**
**कपालखट्वाङ्गधरो वरदाभयपाणिभृत् ।**

विहस्तो विशिष्टहस्तः । अपि च–

**दश योजनलक्षाणि शरीरं भाति भास्वरम् ।।२७।।**

एतद्भास्वरायाः कान्तेः प्रमाणम्, न तु शरीरस्यान्यथा प्रागुक्तासनमानस्यासङ्गतत्वापत्तिः । शरीरमानं त्विह नोक्तम् ॥२७॥

**कोटियोजनमानेन भुवनं चास्य जाज्वलम् ।**

---

इनके शरीर के सारे अवयव रक्ताभ हैं । उनसे विकरालता झलकती रहती है । उनकी भौंहें पिङ्गलवर्णी, मूछें भी पिङ्गल और आँखों का अनोखा रङ्ग, उनके विकरालता के प्रतीक हैं । आनन से अग्नि का आग्नेय रूप जटाओं से ज्वालानल का दिग्दाह, रोमावलियों से स्फुलिङ्गों की लौ एक जाज्वल्यमान तेजस्विता का साक्षात्कार कराती हैं । उनके आयुधों से चिनगारियाँ चिटकती हैं । वे नितान्त तीक्ष्ण और तीव्र होती हैं । हाथ में पड़े हथियारों से हाहाकारी लपटें लपलपाती हैं । जानलेवा ज्वालाओं के जाल से ज्वलनशील भैरव का अस्तित्व जलते हुए पर्वत के समान उद्दीप्त लगता है । जलती हुई ज्वालाओं से अभिराजमान कालाग्नि रुद्र अपने आग्नेय रूप में सदा उद्दीप्त रहते हैं ॥२४-२५॥

इस महात्मा रुद्र की दश बाहुओं में खड्ग, खेटक, शर, धनुष, पाश, अङ्कुश, कपाल, खट्वा ये आठ अस्त्रशस्त्र तथा वरद और अभय दो मुद्रायें हैं । उनका अत्यन्त भास्वर शरीर दशलाख योजन में राजमान है । यह उनकी शारीरिक दीप्ति का प्रसार उस लोक की ललामता को अनुक्षण प्रभावित करता है ॥२६-२७॥

इनके भुवन का मान एक करोड़ योजन है । मानो वह भुवन ज्वाला का लोक है । उसी आलोक से आलोकित है । वहाँ रूपवती रुद्रकन्यायें विहार करती हैं । उनकी रक्षा में शूलधारी रुद्र नियुक्त हैं । अनेक प्रकार की प्रभा से भास्वर

तच्च–

**सम्भृतं रुद्रकन्याभी रुद्रैर्ज्वलितशूलिभिः ।।२८।।**
**नानारूपविमानैश्च प्रज्वलद्भिः समावृतम् ।**

किञ्च,

**ज्वालास्तस्य विनिष्क्रान्ताः कोटयो दश चोर्ध्वतः ।।२९।।**

तस्येति भुवनस्य ।।२९।।

**तस्योपरिष्टाद्देवेशि पञ्च कोट्यो वरानने ।**
**न कश्चिन्निवसत्यत्र धूमोष्मपरिवारितः ।।३०।।**

एवं कटाहः कोटिस्तदुपरि कालाग्निभुवनं कोटिः, भुवनज्वाला दश कोटयः, शून्यं पञ्च कोटय इति सप्तदश । न चात्र मध्ये अनन्तभुवनपरिमाणमुक्तमिति मध्ये तत्परिकल्पनमसदित्युक्तमेव ।।३०।।

**अतः परं वरारोहे नरकाः परिकीर्तिताः ।**
**पञ्चाशत्कोटयो देवि कथिता ह्यनुपूर्वशः ।।३१।।**

अन्तर्भावितण्यर्थत्वाद् नरान् काययन्ति साक्रन्दान् सम्पादयन्ति दुःखानुभवेनेति नरकाः कथिता इति महासंहितासु ।।३१।।

---

व्योमयानों में भी वे यात्रा करती हैं । वह भुवन ऐसे विमानों से भरा हुआ है । उस भुवन से उठने वाली दीप्तियाँ दश करोड़ योजन तक की ऊँचाई को भी दीप्तिमान् कर देने में सदा समर्थ हैं ।।२८-२९।।

भगवान् के कथनानुसार कालाग्नि रुद्रभुवन के ऊपर पाँच करोड़ योजन तक धूम और धूम की उष्मा से भरे रहने के कारण कोई वहाँ रह नहीं सकता । आचार्य क्षेमराज ने कोटि का अर्थ योजन से नहीं, अपितु सीमा से लिया है । इसमें दो कोटियाँ धूम क्षेत्र में नहीं हो सकतीं । केवल ज्वाला और शून्य कोटियाँ ही निवास योग्य नहीं होती । इसके अन्तर्गत अनन्त भुवन नहीं आता ।।३०।।

भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! इस कालाग्नि भुवन के अनन्तर नरक लोकों का ही अवस्थान माना जाता है । इनकी संख्या भी आनुपूर्वी रूप से पचास करोड़ मानी जाती है । नक शब्द की व्युत्पत्ति को बतलाते हुए आचार्य-प्रवर कह रहे हैं कि, इस शब्द में अन्तर्भावितण्यर्थ की व्याकरणसम्मत शक्ति काम करती है । इस आधार पर इसका अर्थ होता है–जो नरों को कायित करने को प्रेरित करता है, उसे नरक कहते हैं । कायन का अर्थ दुःख से आक्रान्दित करना होता है । निष्कर्ष यह कि, नरक में दुःख ही दुःख की निरन्तर अनुभूति होती

**अतीव शोभनं तच्च नवसाहस्रविस्तृतम् ।**

एतच्च–

'यत्र नागेन शेषेण हरिराराधितस्तथा' ।

इति श्रीपरायां निरुक्तम् । अथ

**हेमकूटस्य याम्येन हिमवतस्त्वथोत्तरे ।।२३७।।**
**वर्षं किंपुरुषं नाम तत्र हेमनिभा जनाः ।**
**नववर्षसहस्राणि जीवन्ति प्लक्षभोजनाः ।।२३८।।**
**नवैव तु सहस्राणि विस्तारस्तत्र कीर्तितः ।**

किंपुरुषम् । एतदपि–

'यत्र विद्याधरी रम्या विद्याधरकरच्युता ।
किं त्वया पुरुषस्त्यक्त इत्युक्ता.........'॥

इति परायां निरुक्तम् । अथ–

**याम्ये हिमाचलेन्द्रस्य उत्तरे लवणोदधेः ।।२३९।।**
**भारतं नाम वर्षं तु तत्र चाल्पं सुखं स्मृतम् ।**

यतः–

**जना रोगभयत्रस्ता दुःखिता मन्दसम्पदः ।।२४०।।**

---

ये ईख रस के प्रेमी होते हैं । इनकी आयु बारह हजार वर्ष की होती है । नव हजार योजन विस्तृत यह जनपद अत्यन्त प्राचीन काल से प्रसिद्ध है । आदि शेष ने भगवान् विष्णु की यहीं उपासना की थी । यह तथ्य श्रीपरा नाम के शास्त्र में उद्घाटित है ।

हेमकूट के दक्षिण और हिमवान् के उत्तर भाग में 'किंपुरुष' नामक जनपद है । यहाँ के रहने वाले प्राणी पीतवर्णी होते हैं । ये प्लक्ष भोजक लोग नौ हजार वर्ष जीवित रहते हैं । यहाँ का क्षेत्र विस्तार भी नौ हजार योजन का है ॥२३५-२३८॥

जब एक दूसरे ग्रन्थ की ही बात कहनी हो, तो उसी के वचनों का संग्रह करना उचित है । बहुत से संग्रह ग्रन्थों में ऐसा होता है । यह बार बार श्रीपरा के इतिहास की पुनरावृत्ति मूलग्रन्थ के लिये शोभा की बात नहीं मानी जा सकती । क्या तुमसे पुरुषत्यक्त कर दिया गया ? इन कहानियों से देश का किंपुरुष वर्ष नाम पड़ा । इसमें देश के लोगों का अमरत्त्व नहीं वरन् उनकी मूर्खता ही झलकती है ।

**सुरूपा मन्दरूपाश्च सुभगा दुर्भगाः परे ।**
**भोगिनो मन्दभोगाश्च तथान्येऽत्यन्तदुःखिताः ।।२४१।।**
**गौराः श्यामास्तथा कृष्णा बभ्रवः श्वेतपिङ्गलाः ।**
**वर्णजातिप्रभेदेन नानाकर्मानुरूपतः ।।२४२।।**
**चतुर्वर्णा अन्त्यजाश्च जायन्ते भारताह्वये ।**

वर्णो ब्राह्मणादिः । जातिः पुलस्त्यपुलहादिगोत्ररूपा । एतदपि वर्षम्–
'भरतेन भृतं दुःखं यत्र पुत्रैः कुमार्गगैः' ।
इति श्रीपरायां निरुक्तम् । एवमेतानि नव वर्षाणि श्रीपरायां निरुक्तानि । इह तु इलावृताद्याख्यस्वाम्यधिष्ठितत्वादिति वक्ष्यति । अत्र च–

**स्वदेशभाषायुक्तानि द्वीपद्वीपान्तराणि च ।।२४३।।**

---

हिमालय के दक्षिण भाग में और लवण समुद्र के उत्तर में जो देश है, इसे भारतवर्ष कहते हैं । इसमें सुख की अल्पता का ही उल्लेख शास्त्रों में हैं । यहाँ के लोग रोगभय से त्रस्त, दुःखग्रस्त और मन्द सम्पत्ति वाले ही होते हैं । यदि यहाँ कोई सुभग सुन्दर है, तो दूसरी ओर दुर्भग और दरिद्र भी है । इसी तरह कोई रूपवान् हैं, तो अधिकतर कुरूप और भद्दे होते हैं । यहाँ कोई भोगी है, तो बहुतेरे यहीं नरक भोग की दुर्दशा से ग्रस्त हैं और कातरतामयी विपत्ति के मारे फूटे भाग्य को रोकर ही गुजार देने के लिये लाचार है ॥२३९-२४१॥

यहाँ के लोग गौर, श्याम, काले, भूरे, श्वेत, पिङ्गल सब तरह के रंगों को अपने रूप का आश्रय प्रदान करते हैं । विभिन्न वर्णों, विभिन्न जातियों में विभक्त हैं । नाना कर्मों के कुफल और सुफल भोग के विश्वासी हैं ॥२४२॥

भारत एक अकेला ऐसा देश है, जिसमें चार वर्ण हैं, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों के अतिरिक्त यहाँ अन्त्यज हैं, श्वपच हैं, चाण्डाल हैं । कोई पुलस्त्य है, तो कोई पुलह है । हजारों गोत्र हैं । भरत द्वारा प्रवर्त्तित यह देश उन्हीं के कुमार्गी पुत्रों द्वारा दुःख और व्यथा का केन्द्र बन गया है—यह श्रीमती परा संहिता लिखती हैं । इसमें अपने अपने देश खण्डों की विभिन्न भाषायें हैं । द्वीप है और द्वीपान्तर भी यहाँ विद्यमान हैं ॥२४३॥

**पण्डिताश्च तथा मूर्खाः शिल्पविज्ञानिनस्तथा ।**
**योगिनो ज्ञानिनश्चैव धर्मिष्ठाः पापिनोऽपरे ।।२४४।।**
**याच्चकाश्चापि जायन्ते दातारश्चापरे जनाः ।**
**प्रेष्या दासाश्च बहवो मानवाः सततं प्रिये ।।२४५।।**

द्वीपेष्वन्तर्द्वीपानि द्वीपान्तराणि । प्रेष्या विनियोज्या अदासा अपि भवन्ति ॥२४५॥

तदित्थं दोषवत्यपि

**गुणस्त्वेकः स्थितस्तत्र शुभाशुभफलार्जनम् ।**

द्वयमप्यत्र सम्भवति । सचेतसस्तु अशुभवर्जनेन शुभार्जनाय उद्यच्छन्ति । यदुक्तं श्रीमृगेन्द्रायाम्–

'गुण एको यदुद्युक्तो नेष्टं किञ्चिन्न साधयेत्' । इति । (१/२३)

किञ्च, भारतवर्जमन्यवर्षेषु–

**नाष्टासु विद्यते काचिद्युगत्रयमयी स्थितिः ।।२४६।।**

---

यहाँ एक से एक पण्डित हैं । बड़े से बड़े मूर्ख हैं । बड़े से बड़े महान् शिल्पी हैं, कलित ललित कलाकार हैं । ज्ञानी हैं, विज्ञानी हैं । योगी और यति हैं । एक से एक बड़े धर्मात्मा और धर्मनिष्ठ हैं, तो पापाचार की पराकाष्ठा पार करने वाले पापियों के पालक पापिष्ठ भी हैं ॥२४४॥

यहाँ याचकों की कोई संख्या निर्धारित नहीं, असंख्य हैं, दाताओं का तो यह देश ही है, पूरा देश ही नहीं, वेहिचक पूरा ब्रह्माण्ड ही दान कर दें । यहाँ प्रेष्य हैं, दास हैं, भृत्य हैं, क्रीत हैं और बलात् प्रणीत हैं । भगवान् कह रहे हैं कि, प्रिये ! मत पूछो, यह एक अबूझ पहेली का परमेश्वर प्रणीत देश है । जगत् का एक मात्रचित्र है । इसे देखकर परमेश्वर भी प्रसन्न हो जाते है 'प्रीणाति परमेश्वरः' ॥२४५॥

इतने दोषों के बावजूद यहाँ सबसे बड़ा एक गुण भी है कि, शुभ और अशुभ फलों का अर्जन यहाँ होता है । ये दोनों यहीं सम्भव हैं । जितने जागरूक और सुचेता पुरुष हैं, वे अशुभ का परित्याग कर शुभ फलों के अर्जन के लिये प्रयास करते हैं । मृगेन्द्र (१/२३) में यह स्पष्ट उल्लेख है कि,

'यहीं एक महान् गुण है कि, उद्युक्त पुरुष कभी भी अनिष्ट साधन में नहीं प्रवृत्त होता' ।

कृतयुगव्यतिरेकेण त्रेतादिमयी ॥२४६॥

तस्मात्–

**चतुर्युगवती ज्ञेया भारताख्ये वरानने ।**

एवं च–

**तत्रैव यत्कृतं कर्म शुभं वा यदि वाशुभम् ।।२४७।।**

**वसन्ति तेन लोकाश्च शिवाद्यवीचिमध्यगाः ।**

अत्रैव भोगमोक्षसिद्धिसाधनस्वयंभूपुण्यतीर्थमहानदीसम्पदस्तीत्याह–

**महाकालस्तथैकाम्रमेवमादि वरानने ।।२४८।।**

**तीर्थानां कोटिरुद्दिष्टा महापुण्यफलोदया ।**

**गङ्गादीनां नदीनां च तत्र पञ्च शतानि च ।।२४९।।**

एवमादीत्यादिशब्दात् श्री-अमरेशादिपञ्चाष्टकानां वाराणस्यादिगतश्रीमहा-देवाष्टषष्टेश्च परिग्रहः । तीर्थानामिति प्रभासादीनाम् । यदुक्तं श्रीदेवीयामले—

---

उन उपर्युक्त पुरियों में मात्र कृतयुग होता है । केवल भारतवर्ष ही ऐसा देश है जहाँ द्वापर, त्रेता और कलि इस युगत्रयी का काल प्रवाह तीन रूपों में कर्म प्राधान्य की दृष्टि से विभक्त होता है ॥२४६॥

भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! भारतवर्ष नामक इस देश में ही चतुर्युग-वती काल शक्ति की अपनी समय सीमायें परिवर्त्तित होती रहती है । यहाँ शुभ कर्म और अशुभ करने वाले लोग दोनों प्रकार के फलों के कर्मविपाक भोग के युम के अनुसार शिव धाम फलप्रदता की दृष्टि से शैवतादात्म्यावगाही योगियों से लेकर अवीचि नामक नारकीयता के प्रतीक लोकों के अधिकारी लोग यहाँ रह पाते हैं ।. इस तरह यहाँ भोग की भुक्ति भी और मोक्ष तथा जीवन्मुक्ति भी लभ्य है । यहाँ समस्त सिद्धियों के साधन उपलब्ध हैं । यहाँ स्वयंभू ज्योतिर्लिङ्ग हैं । महादेव हैं । यहाँ पुण्य पवित्र तीर्थ हैं । नदी और नद हैं, यहाँ विश्वलक्ष्मी का लीलाविलास भी है । यहाँ साक्षात् महाकालेश्वर हैं । एकामृतेश्वर आदि हैं । यहाँ करोड़ों तीर्थ हैं, जिनके सेवन से अनन्तकोटि शुभ फलोदय अनायास प्राप्त हो जाता है । गङ्गा सरस्वती सदृश पुण्यतोया नदियाँ हैं । पाँच और सौ में बटे यहाँ पुण्यप्रद अमृतसाधन हैं, जैसे अमरेश आदि पाँच अष्टकों का, वाराणसी सदृश शैव धामों में भैरवाष्टकों के अष्टक और योगिनियों आदि की षष्टि संख्या का महत्त्व है । प्रभास आदि तीर्थों की तारक श्रेणी है । देवी यामल में उल्लेख है कि,

'प्रभासाद्या तु तीर्थानां कोटिरेका वरानने ।
पञ्चाष्टकं तु तत्रैव लोकानुग्राहकं सदा' ॥ इति ॥२४९॥

कुरुवर्षं च–

**नवयोजनसाहस्रं धन्वाकारं निबोध तम् ।**

भारते च वर्षे–

**नव भेदाः स्मृतास्तत्र सागरान्तरिताः प्रिये ॥२५०॥**

हिमवद्दैर्घ्येण अवतारितैः सामुद्रैर्वारिभिः कृतव्यवधानाः । अत्र चाष्टमो वारिदेशो बिन्दुसरःसंज्ञः । यद्वक्ष्यति–

'बिन्दुसरःप्रभृत्येव कुमार्याह्वं..............'। (२५४) इति ॥२५०॥

तदत्र योजनानाम्–

**एकैकस्य तु द्वीपस्य सहस्रं परिकीर्तितम् ।**

जलेन सह मानमेतदित्यर्थः । यदाह–

**शतानि पञ्च विज्ञेयं स्थलं पञ्च जलं तथा ॥२५१॥**

---

प्रभास आदि तीर्थों की करोड़ों की सत्ता भारत में विद्यमान है, यहीं लोकानुग्रह कारक पंचाष्टक भी विद्यमान है ॥२४७-२४९॥

कुरुवर्ष धनुष के आकार का है । यह नौ हजार योजन आयाम वाला है । वही भारतवर्ष के सागर और पर्वतों के अन्तराल के कारण नौ भेद हो गये हैं । हिमवान् पर्वत के दैर्घ्य के कारण और समुद्र वारि की उत्तालता के कारण प्राकृतिक व्यवधान यहाँ बन गये हैं । इसका आठवाँ वारिकृत भाग 'बिन्दुसर' कहलाता है । यह कुमारी खण्ड में आता है ॥२५०॥

जल के साथ एक एक द्वीप की सीमा एक हजार योजन परिकीर्त्तित है । पूरे भारत के मान में पाँच सौ मान स्थल का और पाँच सौ जल का भी है । यह पार्श्वमान है । यह हिमवान् और समुद्र के अनुपात से सम्भव है । स्थल और जल का यह अनुपात उस समय था, जिस समय यह तन्त्रग्रन्थ अस्तित्व में आया होगा । इस काल सीमा का प्रकल्पन नहीं किया जा सकता । आज के युग में स्वच्छन्द या मृगेन्द्र, या किरणा या परासंहिता का वर्णित यह कुछ नहीं है । बड़ा बदलाव आ गया है । सारा चित्र बदल गया है और नाप-जोख की सारी

एतत् पार्श्वमानम् । दैर्घ्यं तु हिमवद्यथानुपातमर्धं पञ्चशतिकजलव्यवहित-त्वात् ॥२५१॥

एवं च–

**परस्परमगम्यास्ते**

ते इति द्वीपविशेषाः ।

**तेषां नामानि मे शृणु ।**
**इन्द्रद्वीपं कशेरुं च ताम्रवर्णं गभस्तिमत् ।।२५२।।**
**नागद्वीपं च सौम्यं च गान्धर्वं वारुणं तथा ।**
**द्वीपं कुमारिकाख्यं च नवमं परिकीर्तितम् ।।२५३।।**

द्वीपाष्टकस्य सागराः सप्त व्यवधायका उक्ताः । नवमस्य तु अवधिनिरूपणेन व्यवधायकमाह–

**बिन्दुसरःप्रभृत्येव कुमार्याह्वं प्रकीर्तितम् ।**

पूर्वेभ्योऽस्यायं विशेषः, यदयम्–

**योजनानां सहस्रं तु**

नेतरवत्पञ्चशतिकम् । केवलं साहस्रिकस्यास्य विभागो वारुणान्तस्थेन बिन्दुसरसा कृतः । एतच्च–

**नानावर्णाश्रमान्वितम् ।।२५४।।**

वर्णाः ब्राह्मणाद्याः ॥२५४॥

---

परिभाषायें भी बदल गयी हैं । आवश्यकता इस बात की है कि, प्राक्कालीन का अधुनातन देशकाल से बैठकर विद्वद्वर्ग नयी सीमानीति निर्धारित करें ॥२५१॥

उस समय ये द्वीप परस्पर अगम्य थे । आज काल आवागमन की अनन्त सुविधायें उपलब्ध हैं । उनके उस समय के नाम इस प्रकार थे ।

इन्द्रद्वीप, कशेरुद्वीप, ताम्रवर्ण, गभस्तिमान्, सौम्य, नागद्वीप, गान्धर्व, वारुण और नवाँ कुमारिका द्वीप, इन नौ द्वीपों के व्यवधान सागर के आठ खण्ड थे । नवें के विषय में व्यवधायक का सीमावधि सहितवर्णन कर रहे हैं–

बिन्दुसर से लेकर समुद्र पर्यन्त द्वीप कुमारिका द्वीप कहलाता है । यह एक हजार योजन पर्यन्त विस्तृत क्षेत्रफल में है । यह भी नाना वर्णाश्रमधर्म से अन्वित है ॥२५२-२५४॥

किञ्च,

**ये पूर्वोक्ता गुणा लोके भारते वरवर्णिनि ।**

**ते तत्रैव स्थिता लोके कुमारीसंज्ञके प्रिये ।।२५५।।**

गुणाः शुभार्जनस्वयंभूतीर्थपुण्यनद्यधिष्ठानादिरूपाः कुमारीद्वीप एव । यदुक्तं श्रीश्रीकण्ठ्याम्–

'तत्र मध्ये महद्द्वीपं कुमारीद्वीपसंज्ञकम् ।

तत्र रुद्रशतं पूर्णमवतीर्णं शुभङ्करम् ।।

पशूनां हेतुभूतं च स्मरणात्पापनाशनम्' ।। इति ।

इन्द्रद्वीपादिस्तु म्लेच्छादिप्रायाणां निवासो देवतातीर्थाद्यनधिष्ठितश्च । तदुक्तमन्यत्र–

'वर्णाश्रमसमाचारः कुमार्याख्ये न संशयः ।

इतरे म्लेच्छसंज्ञेयाः शिष्टाचारबहिष्कृताः' ।। इति ।।२५५।।

अन्यच्च–

**भूधराः सप्त विज्ञेयास्तत्रैव तु सुशोभनाः ।**

**महेन्द्रो मलयः सह्यः शक्तिमानृक्षपर्वतः ।।२५६।।**

---

भगवान् भैरव कह रहे हैं कि, वरद वर्णों से विभूषित देवि ! भारत के जिन गुणों की चर्चा पहले की गयी है, वे सभी इस कुमारिका द्वीप में भरे हुए हैं । गुणों में स्वयं लिङ्गों, तीर्थों, नदियों और विभिन्न अधिष्ठानों की सारी बातें आती हैं ।

श्रीकण्ठी संहिता में लिखा हुआ है कि, भारत क्षेत्र के मध्य भाग में कुमारिका नामक द्वीप अवस्थित है । इस द्वीप में पहले शतरुद्र उत्पन्न हुए थे । ये बड़े ही शुभङ्कर रुद्र माने जाते हैं । ये पशुजनों के पापों के विनाशक देव हैं । इनके स्मरणमात्र से जनता का कल्याण हो जाता है ।

अन्य जितने इन्द्रद्वीप आदि द्वीप हैं, उनमें असभ्य म्लेच्छों का निवास है । उनमें देवों तीर्थों की कमी है । एक स्थान पर कहा गया है कि, वर्णाश्रम का सम्यक् आचार, कुमारी द्वीप में है, इसमें संशय नहीं । इतर द्वीप शिष्टाचार से अनभिज्ञ ही हैं ।।२५५।।

कुमारी खण्ड में सात पर्वत बड़ी अच्छी तरह अवस्थित हैं । १.महेन्द्र, २.मलय, ३.सह्य, ४.शक्तिमान्, ५.ऋक्ष, ६.विन्ध्य, ७.पारियात्र, ये कुल

**विन्ध्यश्च पारियात्रश्च भान्त्येते कुलपर्वताः ।**

सुशोभनाः सिद्धिसाधनानुगुणाः । केतुमालस्थात्पारियात्रादयमन्यः । एवमन्यत्र । अथ–

**दक्षसागरमध्यस्थान्युपद्वीपानि षट् प्रिये ।।२५७।।**

तान्याह–

**अङ्गद्वीपं यवाख्यं च मलयं शङ्खसंज्ञकम् ।**
**कुमुदं च वराहं च इत्येवं परिकीर्तितम् ।।२५८।।**

एषां मध्यात्–

**कथितो मलयद्वीपे मलयो नाम पर्वतः ।**
**तस्य पादे त्रिकूटो वै लङ्का तस्योपरि स्थिता ।।२५९।।**

पादे पर्यन्ते ॥२५९॥

सा च–

**चामीकरमयी शुभ्रा चत्वरोद्यानमण्डिता ।**

चत्वरैः शिवाधिष्ठितैश्चतुष्पथैर्मुक्तिदैः, उद्यानैश्च भोगस्थानैर्भूषिता । तथा–

**चित्रप्राकाररचिता वज्रवैडूर्यमण्डिता ।।२६०।।**
**अनन्तविभवास्तत्र राक्षसा देवकन्यकाः ।**
**रमन्ते कन्यकासक्ता महाबलपराक्रमाः ।।१६१।।**

पराक्रमः उत्साहः ॥२६१॥

---

पर्वत माने जाते हैं । इसी तरह दक्ष सागर में अवस्थित छः उपद्वीप भी हैं । ये सभी बड़े आकर्षक हैं ॥२५६-२५७॥

अङ्ग, यव, मलय, खङ्ग, कुमुद और वराह इनके नाम हैं । इनमें मलय द्वीप में मलय नामक पर्वत है । इसके पद भाग में त्रिकूट पर्वत है । इसी पर लङ्का बसी हुई है ॥२५८-२५९॥

यही वह लङ्का है, जो स्वर्णनिर्मित थी । यह शुभ्रवर्णों से सुशोभित, शिवाधिष्ठित चतुष्पथों से प्रथित है । इसके पुष्पों से मण्डित उद्यान बड़े मनोहर हैं । इसकी चहारदिवारियाँ चारु और चित्राकार हैं । वज्र और वैदूर्य से विभूषित हैं ॥२६०॥

अत्यन्त वैभवशाली राक्षस जाति के लोग यहाँ रहते हैं । देवकन्याओं से यह दिव्य है । उनमें नितान्त आसक्त रसिकशिरोमणि, महाबली और उत्साह सम्पन्न राक्षस लोग रहते हैं ॥२६१॥

अन्यच्च–

**अगस्त्यशिखरं तत्र मलये भूधरोत्तमे ।**
**तत्राश्रमो महापुण्य आगस्त्यः स्फटिकप्रभः ।।२६२।।**
**तत्रान्योन्यविरुद्धास्तु सत्त्वाः क्रीडन्त्यशङ्किताः ।**
**न तत्र जायते मारी नाकालः सम्प्रवर्तते ।।२६३।।**
**न जरा न च शोकश्च नोपसर्गभयं क्वचित् ।**

मारी बहुमरणम् । अकालो वर्षातपवैपरीत्यम् । उपसर्गा व्याधयः । किञ्च,

**न वदत्यनृतं कश्चिद्रागद्वेषौ न कुत्रचित् ।।२६४।।**
**अगस्त्यस्य प्रभावेण त्वज्ञानं दूरतो गतम् ।**
**तत्र वै ऋषयो वीरा ज्ञानयोगकृताश्रमाः ।।२६५।।**
**जपाध्ययनहोमादिपूजास्तुतिपरायणाः ।**
**त्र्यम्बकस्य महादेवि नित्यमाराधने रताः ।।२६६।।**

---

अगस्य नामक शिखरस्थली उक्त मलय पर्वत की पावनता की प्रतीक है । वहीं महर्षि अगस्त्य का स्फटिक के समान पारदर्शी, महापवित्र आश्रम है ॥२६२॥

वहाँ की एक सबसे बड़ी विशेषता है कि, तपस्या के प्रभाव से जन्मजात शत्रु श्वापद भी परस्पर प्रीतिपूर्वक विहार करते हैं । वहाँ किसी प्रकार की भीषण और महासंहारप्रदा महामारियाँ नहीं होतीं । ऋषि के पुण्य से उस क्षेत्र में अकाल नहीं पड़ता ॥२६२-२६३॥

वहाँ के लोगों को जरा नहीं सताती । शोक नहीं होता । किसी प्रकार के उपसर्ग छुआ-छूत के गहन रोग नहीं होते । वहाँ का निवासी कोई व्यक्ति असत्य सम्भाषण नहीं करता । कहीं खोजने पर पारस्परिक रागद्वेष का भाव किसी में नहीं प्राप्त होता ॥२६४॥

महर्षि अगस्त्य के प्रभाव से सर्वत्र ज्ञान का प्रकाश प्रसरित है । अज्ञान का नामोनिशान वहाँ नहीं । वहाँ सर्व अर्पित करने वाले वीर उपासक निवास करते हैं । ज्ञानयोग में निष्णात शास्त्रसिद्ध इन वीरों के आश्रमों का यहाँ महा प्रभाव है ॥२६५॥

वहाँ साधक प्राणसम जप करते हैं । अध्येता वर्ग स्वाध्याय में संलग्न और अध्ययन रत रहते हैं । यथावसर जपान्त होम सम्पादन करते हैं । वहाँ के लोग भागवत्पूजा, स्तुति एवं प्रार्थनाओं में परायण रहते हैं । भगवान् भैरव कह रहे हैं कि, महादेवि ! वहाँ के निवासी भगवान् शिव के परम उपासक हैं ॥२६६॥

**अगस्त्यसहिताः सर्वे मोक्षाभ्युदयवादिनः ।**

**तिष्ठन्ति भावितात्मानः शापानुग्रहकारिणः ।।२६७।।**

मोक्षमेवाभ्युदयं वदन्ति तच्छीलाः । भावितः शिवत्वं प्रापित आत्मा यैः ॥२६७॥

उपसंहरति–

**लक्षयोजनविस्तीर्णं जम्बुद्वीपं समन्ततः ।**

पूर्वपश्चिमतः प्राग्दर्शितं दक्षिणोत्तरतस्तूच्यते । कुरुहिरण्मयरम्यकहरि-किंपुरुषभारतवर्षाणि षट् प्रत्येकं नवसहस्राणि—इति चतुष्पञ्चाशत्, प्रत्येकं द्वि-साहस्रिकाः शृङ्गवच्छ्वेतनीलहेमकूटनिषधहिमवन्तः–इति द्वादश, मेरोः सव्याप-सव्यगतमिलावृतमष्टादश, मेरोः षोडश सहस्राणि–इत्येवं लक्षयोजनं जम्बुद्वीपं भवति । अस्य च–

**लक्षयोजनविस्तीर्णं लवणाम्भः स्थितं बहिः ।।२६८।।**

लवणाम्भः क्षारसमुद्रः ॥२६८॥

तच्च–

**त्रिगुणं परिणाहेन स्थितं वै मण्डलाकृति ।**

---

अगस्त्य के साथ रहने वाले सभी मोक्ष और जीवन के अभ्युदय के पक्ष-धर हैं, उनकी बातों से, व्यवहार से और साधना से धन्य वे महान् पुरुष इतने समर्थ हैं कि, शापों का भी निग्रह-अनुग्रह कर सकते हैं । विश्व भाव से भावित उनकी आत्मायें बड़ी पवित्र हैं ॥२६७॥

उक्त वर्णन से स्पष्ट हो जाता है कि, यह पूरा जम्बूद्वीप एक लाख योजन दीर्घ विस्तार वाला है । कुरु, हिरण्मय, रम्यक, हरि, किंपुरुष और भारत ये प्रत्येक नौ हजार योजन विस्तार वाले हैं । कुल मिलाकर ६×९=५४ हजार योजन का यह सिद्ध क्षेत्र है । इनमें शृङ्गवान्, श्वेत, नील, हेमकूट, निषध और हिमवान् ये द्विसाहस्रिक विस्तार के कारण कुल २×६=१२ हजार योजन के हैं ।

मेरु के सव्य और अपसव्य गत इलावृत वर्ष १८ मेरु से १६ हजार योजन कुल मिलाकर लाख योजन का यह अकेला जम्बूद्वीप है । इसके बाद एक लाख योजन विस्तीर्ण लवण समुद्र लहरा रहा है ॥२६८॥

यह समुद्र तिगुने विस्तार के साथ माण्डलिक रूप वृत्ताकार अस्तित्व में नित्य पुलकायमान हो रहा है । श्रीमलय नामक शास्त्र में भी यह उल्लेख है कि, 'इसका फैलाव सर्वत्र तिगुना ही है' ।

उक्तं च श्रीमलये–

'सर्वत्र त्रिगुणो नाहः....................'। इति ।

किञ्च,

**वृत्रारिभयसन्त्रस्ताः प्रविष्टास्तत्र पर्वताः ।।२६९।।**

**द्वादशैव महावीर्यास्तान् ब्रवीमि समासतः ।**

वृत्रारिरिन्द्रः । तानाह–

**वृषभो दुन्दुभिर्धूम्रः प्रविष्टाः पूर्वभागतः ।।२७०।।**

**चन्द्रः कङ्कस्तथा द्रोणः प्रविष्टा उत्तरेण तु ।**

**अशोकोऽथ वराहश्च नन्दनश्च तृतीयकः ।।२७१।।**

**अपरेण नगास्तत्र प्रविष्टा लवणोदधिम् ।**

**चक्रो मैनाकसंज्ञश्च तृतीयस्तु बलाहकः ।।२७२।।**

**दक्षिणेन वरारोहे प्रविष्टाश्चैव भूधराः ।**

अत्र च–

**चक्रमैनाकयोर्मध्ये तिष्ठेद्वै वडवामुखः ।।२७३।।**

---

यह ध्यान देने की बात है कि, इस द्वीप के सभी पर्वत वृत्रारि के भय से सन्त्रस्त होकर समुद्र में ही प्रविष्ट हैं। वह इन पर्वतों का शत्रु है। यह पुराणों की प्रसिद्ध कथा है। इन पर्वतों में द्वादश महापराक्रमी मुख्य पर्वत ही समुल्लेख्य हैं ।।२६९।।

भगवान् कह रहे हैं कि, मैं संक्षेप में उनका वर्णन करने जा रहा हूँ। १.वृषभ, २.दुन्दुभि और ३.धूम्र, ये तीन पर्वत पूर्व भाग से समुद्र में प्रविष्ट हुए थे। चन्द्र, कङ्क और द्रोण ये तीनों उत्तर भाग से प्रविष्ट हुए थे। अशोक, वराह और नन्दन ये तीनों पश्चिम भाग से लवण समुद्र में प्रविष्ट हुए थे। चक्र और मैनाक तथा तीसरा बलाहक, ये तीनों दक्षिण भाग से समुद्र में प्रवेश कर गये थे ।।२७०-२७२।।

यहाँ यह बात ध्यान देने की है कि, चक्र और मैनाक इन दोनों के बीच में बड़वामुख नाम क पर्वत भी समुद्र में ही बैठा हुआ है ।।२७३।।

इस प्रकार इन लवण समुद्रों से परिवृत द्वीप ही जम्बूद्वीप है। इन महाद्वीपों के नाम में प्राचीन इतिहास की साङ्केतिकता प्रधान कारण हैं। इनके प्राचीन स्वामियों की ये अधिष्ठान भूमियाँ थीं। उन्हीं पर इनके नाम रखे गये थे। क्रमशः उनका वर्णन भगवान् भैरव इस सन्दर्भ में कर रहे हैं–

तदेवमब्धिपरिवृतम्–

**जम्बुद्वीपं समाख्यातं**

अथैषां वर्षाणामिलावृतादिनामकस्वाम्यधिष्ठानादेव ताः संज्ञा इति देवता-संज्ञानामुत्पत्तिहेतुरूपं प्रभवं दर्शयितुमुपक्रमते–

**प्रभवस्त्वधुनोच्यते ।**

तत्राद्यो भूपतिः

**स्वायंभुवो मनुर्नाम**

अभूत् ।

**तस्य पुत्रः प्रियव्रतः ॥२७४॥**

**तस्याथ दश पुत्रा वै जाता वीर्यबलोत्कटाः ।**

**अग्नीध्रश्चाग्निबाहुश्च मेधा मेधातिथिर्वपुः ॥२७५॥**

**ज्योतिष्मान् द्युतिमान् हव्यः सवनः सत्र एव च ।**

एषां मध्यात्–

**मेधाः सत्रोऽग्निबाहुश्च एते प्रव्रजितास्त्रयः ॥२७६॥**

**सप्तद्वीपेषु ये शेषा अभिषिक्ता महाबलाः ।**

तत्र–

**जम्बुद्वीपे तथाग्नीध्रः**

---

उनके अनुसार प्रभव नामक द्वीप की चर्चा कर रहे हैं। इसके आदि नृपति का नाम स्वायंभुव मनु था। उनके पुत्र का नाम प्रियव्रत था ॥२७३-२७४॥

नृपति प्रियव्रत के महापराक्रमी और महाबली दश पुत्र थे। १.अग्नीध्र, २.अग्निबाहु, ३.मेधा, ४.मेधातिथि, ५.वपुष्मान्, ६.ज्योतिष्मान्, ७.द्युतिमान्, ८.हव्य, ९.सवन और १०.सत्र (इन पुत्रों के) यही नाम थे ।

इन पुत्रों में से तीन १.मेधाः, २.सत्र और ३.अग्निबाहु, ये तीनों सांसारिकता के माया-प्रवाह से पराङ्मुख होने के कारण शिवतादात्म्य पथ के पथिक बन प्रव्राजक बन गये ॥२७५-२७६॥

शेष बचे सात। यही सात सप्तद्वीपों के अधिपति के रूप में अभिषिक्त हुए। ऋषियों ने सम्राट् के रूप में इनका शास्त्रानुसार राज्याभिषेक किया। ये सातों महाबलशाली सम्राट् इतिहास में प्रसिद्ध थे ।

तथेत्यभिषिक्तः ।

**तस्य पुत्रा नव स्मृताः ।।२७७।।**

**नाभिः किंपुरुषश्चैव हरिश्चैव इलावृतः ।**

**भद्राश्वः केतुमालश्च रम्यकश्च हिरण्मयः ।।२७८।।**

**नवमस्तु कुरुर्नाम**

एते–

**नववर्षाधिपाः स्मृताः ।**

**अग्नीध्रतस्तु जाता वै शूराश्चातिबलोत्कटाः ।।२७९।।**

**तेषां नामाङ्कितानीह नववर्षाणि पार्वति ।**

तत्र भारतं वर्ष प्रथमं नाभिनामाङ्कितमभूत् । पश्चात् तु–

**नाभेः पुत्रो महावीर्यो वृषभो धर्मतत्परः ।।२८०।।**

**तस्यापि हि सुतो ज्ञेयो भरतस्तु प्रतापवान् ।**

**तन्नाम्नैव तु विज्ञेयं भारतं वर्षमुत्तमम् ।।२८१।।**

अथ–

**तस्याप्यष्टौ पुनः पुत्रा जाता कन्यापरा प्रिये ।**

---

जम्बूद्वीप में अग्नीध्र अभिषिक्त हुए थे । अग्नीध्र के नौ पुत्र उत्पन्न हुए ॥२७७॥

१.नाभि, २.किंपुरुष, ३.हरि, ४.इलावृत, ५.भद्राश्व, ६.केतुमाल, ७.रम्यक, ८.हिरण्मय और ९.कुरु । ये नौ वर्षों के अधिपति शास्त्रों के द्वारा आज भी स्मरण किये जाते हैं ॥२७८॥

अग्नीध्र नामानुरूप बड़े तेजस्वी राजा थे । उनसे महान् शूर-वीर और बल की दृष्टि से भीषण शक्तिशाली वे पुत्र थे, जिन्होंने उक्त नौ जनपदों के अधिपतित्व के उत्तरदायित्व का निर्वाह किया था । इतिहास इसका साक्षी है ॥२७९॥

भारतवर्ष में नाभिकी परस्परा ही पनप सकी । नाभि धर्म की रक्षा में तत्पर सम्राट् था । उसके पुत्रों में सर्वश्रेष्ठ वृषभ था । यह भी धार्मिकशिरोमणि था । इसी वृषभ का पुत्र प्रतापशाली वीर पुङ्गव 'भरत' था । इसी के नाम पर इस देश का नाम भी भारतवर्ष पड़ा ॥२८०-२८१॥

उसके भी आठ पुत्र उत्पन्न हुए । नवीं कन्या थी । इन आठों को भारत के आठ जनपद प्रजापालन के उद्देश्य से दिये गये, नवीं पुत्री को

तेषां मध्यात्–

**भारते त्वष्टद्वीपेऽत्र अष्टौ पुत्रा निवेशिताः ।।२८२।।**
**नवमस्तु कुमार्याह्वः कुमार्याः प्रतिपादितः ।**

कन्याप्रतिपादनादेव कुमार्याह्वः । ततश्च–

**तेषां नाम्ना तु ते द्वीपा भरतेन प्रकीर्तिताः ।।२८३।।**

ये पूर्वम्–

'इन्द्रश्चैव कशेरुश्च................'। इत्युक्ताः ॥२८३॥

तदेवं सप्तदशधाविभक्तजम्बुद्वीपानुवादपूर्वं द्वीपान्तराण्याह–

**जम्बुद्वीपं च शाकं च कुशं क्रौञ्चं च शाल्मलिम् ।**
**गोमेदं पुष्करं चैव सप्त द्वीपानि पार्वति ।।२८४।।**

यैः समुद्रैर्वलयितानि द्वीपानि, तान्–

**अधुना सम्प्रवक्ष्यामि समुद्रांस्तव सुव्रते ।**
**क्षारः क्षीरं दधि घृतं तथा इक्षुरसोऽपि च ।।२८५।।**

---

कुमारी द्वीप दिया गया । कुमारी को देने के कारण ही यह कुमारी जनपद माना गया ॥२८२॥

भारतवर्ष के जनपदों के नाम भी भरत ने अपने पुत्रों के नामों के अनु-रूप ही निर्धारित किया था । जैसे कन्या के नाम पर शासित जनपद का नाम कुमारी नामक जनपद ही पड़ा ॥२८३॥

इस प्रकार जम्बुद्वीप ९+८=१७ भागों में विभक्त हो गया ।

जम्बुद्वीप का नाम वस्तुतः जम्बुफल के नाम पर पड़ा था । जम्बु और जम्बुशब्दों में ह्रस्व और दीर्घ का कोई विचार नहीं है । जैसे जम्बुनदी (श्लोक १९१) जम्बुमूलम् (श्लोक १९२) जम्बुद्वीपं (श्लोक १९८) जम्बुरस फलाहारा जम्बुद्वीपे (श्लोक २७७) जम्बुद्वीपं (श्लोक २७४) जम्बुद्वीपं )२८४) इससे यह स्पष्ट है कि नदी और नद के लिये तो दीर्घ प्रयोग और द्वीप के लिये ह्रस्व उकार का प्रयोग होना चाहिये ।

जम्बुद्वीपं के साथ अन्य द्वीपों का नाम इस प्रकार हैं–१.जम्बुद्वीप, २.शाक, ३.कुश, ४.क्रौञ्च, ५.शाल्मलि, ६.गोमेद, ७.पुष्कर, ये ही सात द्वीप हैं । यह तथ्य भगवान् भैरव ने पार्वती से कहा ॥२८४॥

जिन समुद्रों से ये द्वीप बलयित हैं, उनके नाम बतला रहे हैं–१.क्षार, २.क्षीर, ३.दधि, ४.घृत, ५.इक्षुरस, ६.मदिरा और ७.स्वादूदक ॥२८५॥

**मदिरोदश्च स्वादूदः समुद्राः सप्त कीर्तिताः ।**

प्रोक्तद्वीपानुसारमेते यथोक्तक्रमेणैव स्थिताः सर्वेषु पारमेशेषु एवमेवोक्तत्वात् । तेनेक्षुरससुराघृतदधिक्षीरस्वादूदका इति पातञ्जले यः क्रमो दृश्यते, स लेखकदोषाद्विपर्यस्त इति मन्तव्यम् ।

अथोक्तजम्बुद्वीपप्रमाणानुवादेनैषां द्वीपसमुद्राणां प्रमाणमाह–

**जम्बुद्वीपं स्मृतं लक्षं योजनानां प्रमाणतः ।।२८६।।**
**परिमण्डलतो ज्ञेयः क्षारोदस्तत्समो बहिः ।**

परिमण्डलत इति वैपुल्यात् ।

**एवं द्विगुणवृद्ध्यात्र समुद्रा द्वीपसंस्थिताः ।।२८७।।**

संस्थिता इति संशब्दः सहार्थे । तेन शाकादिभिः द्वीपैः सह क्षीरादिसमुद्राः क्रमाद् द्विगुणवृद्ध्या स्थिताः । तद्यथा शाकद्वीपं द्वे लक्षे, तथा क्षीराब्धिः । कुशद्वीपं लक्षाणि चत्वारि तथैव दध्यब्धिः । क्रौञ्चमष्टौ, तथैव च घृताब्धिः । शाल्मलिः षोडश, तद्वदिक्षुरसाब्धि । गोमेदो द्वात्रिंशत्, तद्वद् मदिराब्धिः । पुष्करश्चतुष्षष्टिः, तथैव स्वादूदः । एतच्च द्वीपसमानत्वमब्धीनामुपसंहरिष्यति–

'पुष्करद्वीपगुणितः स्वादूदोऽन्ते व्यवस्थितः' । (१०/३२७)

इति । इत्थं च मेर्वर्धात् स्वादूदान्तं कोटिद्वयत्रिपञ्चाशल्लक्षाणि पञ्चाशच्च सहस्राणि भवन्ति । यद्वक्ष्यति–

---

क्रमशः उक्त द्वीपों के साथ ही इन सात समुद्रों के नाम और क्रमिक रूप से ही इनका समुल्लेख समस्त पारमेश्वर शास्त्रों में किया गया है । पातञ्जल में इसके विपरीत क्रम का उल्लेख लेखक के कारण विपर्यस्त हो गया है, इसे दोष मानते हैं । वास्तविकता का अपलाप नहीं होना चाहिये । इनमें जम्बुद्वीप एक लाख योजन का प्रमाणित है । इसके बाहर क्षारोदक समुद्र परिमण्डलित है ।।२८६।।

इसके अतिरिक्त सभी द्वीप और उनके समुद्र द्विगुणित रूप से अवस्थित हैं । इस तरह शाक आदि द्वीपों के साथ क्षीर आदि समुद्र क्रमशः द्विगुणित होते जाते हैं । यदि शाक द्वीप क्षीर समुद्र के साथ दो लाख योजन हुआ, तो कुश द्वीप दधि समुद्र के साथ ४ लाख योजन होता है ।

क्रौञ्च और घृताब्धि, शाल्मलि और इक्षुरस सोलह गोमेद और मदिरा समुद्र ३२, पुष्कर और स्वादुसमुद्र बत्तीस गुणा होता है । अध्येता को सावधानी पूर्वक निर्णीत करना चाहिये । आगे इसी पटल के ३२७ वें श्लोक द्वारा इसका उपसंहार होने वाला है ।

'पञ्चाशच्च सहस्राणि त्रिपञ्चाशत्तथैव च ।
योजनानां तु लक्षाणि कोटिद्वितयमेव च ॥
मेर्वर्धाद्यावत्स्वादूदं प्रमाणं परिकीर्तितम्' । (१०/३२८)

इति ॥२८७॥

तथा च-

**अग्नीध्रश्च समाख्यातो जम्बुद्वीपे वरानने ।**

तथा-

**शाके मेधातिथिर्नाम वपुष्मान् कुशसंज्ञके ॥२८८॥**
**राजा क्रौञ्चेऽथ ज्योतिष्मान् शाल्मलौ द्युतिमान् स्मृतः ।**
**गोमेदे हव्यनामा तु सवनः पुष्करे तथा ॥२८९॥**

किञ्च,

**त्रेतायुगसमः कालः शाकगोमेदवासिनाम् ।**
**तथा वर्णाश्रमाचारा ज्ञेयास्तत्र निवासिनाम् ॥२९०॥**

तथेति त्रेतायुगानुगुणाः । अन्यत्र विशेषानभिधानात् चतुर्युगसमत्वं सम्भाव्यते ॥२९०॥

---

इस प्रकार मेरु पर्वत के अर्धभाग से स्वादूदकान्त पर्यन्त दो करोड़ तिरपन लाख पचास हजार योजन का संगणन पूरा होता है । वहीं कहा गया है कि,

मेरु के अर्धभाग से स्वादूदक पर्यन्त सारे अवस्थानों का मान दो करोड़ तिरपन लाख पचास हजार योजन का है (१०/३२८) । यह कैसे नापा गया अथवा योजन का दूरी की यह मान कैसे प्रमाणित है, इसका कोई विवरण यहाँ नहीं है । 'आप्तवाक्यं प्रमाणं' के आधार पर ही यह मान्य है ॥२८७॥

इससे यह प्रमाणित है कि, अग्नीध्र जम्बुद्वीप के अधिपति थे । शाक के मेधातिथि, कुश के वपुष्मान्, क्रौञ्च के ज्योतिष्मान्, शाल्मलि के द्युतिमान्, गोमेद के हव्य और पुष्कर के सवन नामक सम्राट् थे ।

शाक और गोमेदवासियों के लिये ऋतु त्रेता युग की तरह होता है । यहाँ के निवासियों में भी वर्ण और आश्रम की व्यवस्था है । अन्य द्वीपों के विषय में किसी प्रकार का कोई उल्लेख न होने के कारण यह सम्भव है कि, वहाँ चारों युगों के समान ही देश काल की व्यवस्था हो ॥२८८-२९०॥

शाकादिद्वीपविभागान्तरमाह–

**मेधातिथेः सप्त पुत्राः शाकद्वीपेऽभिषेचिताः ।**

**शान्तोऽभयस्त्वशिशिरः सुखदो नन्दकः शिवः ।।२९१।।**

**क्षेमकश्च ध्रुवश्चेति वर्षनाम्ना तु तेऽङ्किताः ।**

प्रसिद्धवर्षनामानुसारीणि तेषां नामानीत्यर्थः ।

**वर्षाणि सप्त ख्यातानि**

तत्प्रविभागहेतून्

**पर्वतांश्च निबोध मे ।।२९२।।**

**गोमेदश्चन्द्रसंज्ञश्च नारदो दुन्दुभिस्तथा ।**

**सोमक ऋषभश्चैव वैभ्राजश्च कुलाद्रयः ।।२९३।।**

एते च शाकद्वीपस्य पार्श्वमानविभागेन स्थिताः सप्तधात्वं कुर्वन्ति एव-मन्यत्र ।।२९३।।

किञ्च,

**सुकृता चानसूया च सुमुखी च तृतीयका ।**

**विपाशा त्रिदिवा कुम्भी तथा चामृतनालिका ।।२९४।।**

**एता एव महानद्यो गिरिष्वेतेषु निर्गताः ।**

संस्थिताः सत्य एभ्यो निर्गता इत्यर्थः । एताश्च–

**पूर्वादारभ्य निष्क्रान्ताः प्रविष्टाः क्षीरसागरम् ।।२९५।।**

---

मेधातिथि के सात पुत्र थे । वे शाक द्वीप में अभिषिक्त थे । शान्त, अभय, अशिशिर, सुखदायक नन्दक, शिव क्षेमक, ध्रुव ये सातों अपने अपने नामों के अनुसार इन्हीं नाम वाले जनपदों में राजा बने ।।२९१।।

इन सात वर्षों के अतिरिक्त इनमें सात कुल पर्वत भी थे । १.गोमेद, २.चन्द्र, ३.नारद, ४.दुन्दुभि, ५.सोमक, ६.ऋषभ और ७.वैभ्राज ।।२९३।।

इन उक्त पर्वतों से १.सुकृता, २.अनसूया, ३.सुमुखी, ४.विपाशा, ५.त्रिदिवा, ६.कुम्भी, ७.अमृतनालिका । ये सातों महानदियाँ मानी जाती हैं । ये सभी पूरब से निकाल कर क्षीरसागर में गिरती हैं और अत्यन्त पावन हैं ।।२९४-२९५।।

अत्र च–

**शाकद्वीपे तु ये लोकाः क्षीराहाराः फलाशिनः ।**

अतश्च–

**चन्द्रकान्तसमाः सर्वे सुरूपाः प्रियदर्शनाः ।।२९६।।**
**क्रीडन्ति दिव्यनारीभिः सर्वैश्वर्यसमन्विताः ।**

तदेवम्–

**कुशे वपुष्मता पूर्वं सप्त पुत्रा निवेशिताः ।।२९७।।**
**श्वेतलोहितजीमूता हरितो वैद्युतस्तथा ।**
**मानसः सुव्रतश्चेति वर्षनाम्नैव चाङ्किताः ।।२९८।।**

अत्र च विभागहेतवः–

**कुमुदश्चोर्वदश्चैव वाराहो द्रोणकङ्कतौ ।**
**महिषः कुसुमश्चैव सप्त सीमान्तपर्वताः ।।२९९।।**

अत्र च–

**श्वेततोया तथा कृष्णा चन्द्रा शुक्ला च लोचनी ।**
**वीवृता च विवृन्दा च सप्तैतास्तु सरिद्वराः ।।३००।।**

---

शाकद्वीप के लोग दूध पर निर्भर रहते हैं और फलाहार करते हैं । इनकी कान्ति चन्द्रमा के समान रुचिकर और आकर्षक है । सभी प्रियदर्शन लोग वहाँ रहते हैं ।।२९६।।

वे दिव्य अप्सराओं और नारियों के साथ विहार करते हैं । उनके पास संसार के सारे ऐश्वर्य भरे पड़े हैं ।

कुश में वपुष्मान् ने सात पुत्रों को अभिषिक्त किया था । १.श्वेत, २.लोहित, ३.जीमूत, ४.हरित, ५.वैद्युत, ६.मानस, ७.सुव्रत । इन्हीं के नाम के जनपदों के ये सर्वाधिकारी थे ।।२९७-२९८।।

इस महाद्वीप के सात पर्वतों ने इन जनपदों को विभक्त कर दिया था । १.कुमुद, २.उर्वद, ३.वाराह, ४.द्रोण, ५.कङ्कत, ६.महिष और ७.कुसुम—ये सातों इसीलिये सीमान्त पर्वत कहलाते हैं ।।२९९।।

इसकी सात सरितायें भी इन्हें सींचती हैं। इनके नाम इस प्रकार हैं–१.श्वेततोया, २.कृष्णा, ३.चन्द्रा, ४.शुक्ला, ५.लोचनी, ६.वीवृता और ७.विवृन्दा । ये सभी महानदियाँ मानी जाती हैं ।।३००।।

**दध्युदकं प्रविष्टास्ता निम्नगाः पावनोदकाः ।**
**जनास्तु सुखिनस्तत्र दध्नामृतफलाशिनः ।।३०१।।**
**दिव्यभोगरताः सर्वे क्रीडन्त्येते सयोषितः ।**

दध्ना सह अमृतमयानि फलानि चाश्नन्ति । एवमुत्तरत्र ।

**ज्योतिष्मता सप्त पुत्राः क्रौञ्चद्वीपे निवेशिताः ।।३०२।।**
**उद्भिज्जश्च समाख्यातो वेणुर्मण्डल एव च ।**
**रथकारश्च लवणो धृतिमान् सुप्रभाकरः ।।३०३।।**
**कपिलश्चेति राजानो वर्षनाम्ना च तेऽङ्किताः ।**

अत्रापि विभागहेतवः-

**वैद्रुमो हेमनाभश्च द्युतिमान् पुष्पदन्तकः ।।३०४।।**
**कुशलो हरिमर्दश्च सप्तैते तु कुलाद्रयः ।**

तेभ्यः-

**मही धाता शिवापापा पवित्रा सन्ततद्युतिः ।।३०५।।**
**दम्भा चेति समाख्याताः सप्तैताः सरितः स्रुताः ।**
**घृतोदं प्रविशन्त्येताः सर्वाः पापहराः प्रिये ।।३०६।।**

---

ये सभी दधिसमुद्र में सङ्गम बनाती हैं । इनका जल भी अत्यन्त पवित्र होता है । यहाँ के निवासी सुखी हैं । दही से मिलाकर अमृत फल का आहार लेते हैं । दिव्य भोगोपभोग में रत सपत्नीक विहार करते हैं ।।३०१।।

ज्योतिष्मान् ने सात पुत्रों को क्रौञ्चद्वीप में अभिषिक्त किया था । १.उद्भिज्ज, २.वेणु, ३.मण्डल, ४.रथकार, ५.लवण, ६.धृतिमान्, ७.कपिल, ये सभी वर्ष के नामनुसारी राजा हैं ।।३०३।।

इन सभी राजाओं को अपने नाम के देश में पर्वतों के आधार पर ही राज्य मिले थे । इन पर्वतों के नाम इस प्रकार हैं-१.वैद्रुम, २.हेमनाभ, ३.द्युतिमान्, ४.पुष्पदन्तक, ५.कुशल, ६.हरिमर्द और ७.हरिमर्द । ये सात कुलाद्रि हैं ।।३०४।।

१.मही, २.धाता, ३.शिवा, ४.अपापा, ५.पवित्रा, ६.सन्ततद्युति और ७.दम्भा । ये सात स्रोतस्विनियाँ वहाँ सदा से प्रवाहित हैं । ये सभी घृत समुद्र में प्रवेश कर जाती हैं । बड़ी पावन हैं और पापों का हरण करती हैं ।।३०६।।

**जनास्तद्वासिनः सर्वे सुरूपास्तेजसोत्कटाः ।**
**घृतामृतफलाहाराः सुतृप्ताः स्मरपीडिताः ।।३०७।।**
**क्रीडन्ति वनितायुक्ताः पद्मपत्रायतेक्षणाः ।**

स्मरपीडितत्वं सम्भोगैकनिष्ठत्वम् । तथा–

**सप्त द्युतिमता पुत्राः शाल्मलावभिषेचिताः ।।३०८।।**
**मनोनुगस्तथोष्णश्च पावनो ह्यन्धकारकः ।**
**मुंनिर्दुन्दुभिनामा च कुशलश्चेति ते स्मृताः ।।३०९।।**
**वर्षनामानि तेषां वै सप्तानां तु सप्त क्रमात् ।**
**क्रौञ्चोऽथ वामनश्चैवाप्यन्धकारो दिवाकृतिः ।।३१०।।**
**द्विबिन्दुः पुण्डरीकश्च दुन्दुभिश्च कुलाद्रयः ।**
**पौण्डरी कौशिकी गौरी सिद्धा चैव कुमुद्वती ।।३११।।**
**सन्ध्या रात्री च विख्याता समासात्परिकीर्तिताः ।**
**नद्यस्ताः शैलनिष्क्रान्ता गच्छन्तीक्षुरसार्णवम् ।।३१२।।**

---

यहाँ के रहने वाले बड़े ही रूपवान् तेजस्वी और विशाल व्यक्तित्वसम्पन्न होते हैं । घृतसेवी और अमृत फलों का आहार ग्रहण करते हैं । नित्य तृप्त रहते और बड़े ही कामुक होते हैं ॥२०७॥

वनिताओं के साथ नित्य विहार करना इनकी कामुक प्रवृत्ति का प्रमाण है । यहाँ की वनिताओं की आँखें कमलदल के आकार की अत्यन्त आकर्षक होती हैं ॥३०८॥

नृपति द्युतिमान् ने शाल्मलि में सात पुत्रों का राज्याभिषेक किया । इनमें मनोनुग, उष्ण, पावन, अन्धकारक, मुनि, दुन्दुभि और कुशल नामक यही उनके पुत्र थे ॥३०९॥

उनके जनपदों के नाम सातों के सात क्रमशः वहीं नाम थे, वहाँ सात कुलपर्वत १.क्रौञ्च, २.वामन, ३.अन्धकार, ४.दिवाकृति, ५.द्विबिन्दु, ६.पुण्डरीक और ७.दुन्दुभि थे ॥३१०॥

वहाँ की नदियाँ भी १.पौण्डरी, २.कौशिकी, ३.गौरी, ४.सिद्धा, ५.कुमुद्वती, ६.सन्ध्या, ७.रात्रि, नाम वाली थीं ॥३११॥

पर्वतों से निकल कर ये सभी इक्षुरस समुद्र में गिरती थीं ॥३१२॥

**पिबन्तीक्षुरसं तत्र ये जनास्तन्निवासिनः ।**
**दिव्यकान्तियुताः शान्ताः सुरूपाः प्रियवादिनः ॥३१३॥**
**नानानारीसमाकीर्णाः सर्वकामसुखोदयाः ।**

एवम्–

**हव्यराजः सुतान् सप्त गोमेदे चाभ्यषेचयत् ॥३१४॥**
**जलदश्च कुमारश्च सुकुमारो मरीचकः ।**
**कुमुदश्चोन्नतश्चैव महाभद्र इति स्मृताः ॥३१५॥**
**तेषां नाम्ना च वर्षाणि अङ्कितानि स्वनामतः ।**
**उदयः केसरश्चैव जठरोऽथ सुरैवतः ॥३१६॥**
**श्यामोऽम्बिकेयो मेरुश्च शैलाः सीमान्तगास्त्विमे ।**
**गभस्ती सुकुमारी च कुमारी नलिनी तथा ॥३१७॥**
**वेणुका चाप्यथेक्षू च धेनुकेति सरिद्वराः ।**
**मदिरोदं वहन्त्येताः पुण्याः पुण्यजलोद्वहाः ॥३१८॥**

---

वहाँ के लोग इक्षुरस के बड़े प्रेमी हैं । दिव्यकान्ति से समन्वित, शान्त, रूपवान् और प्रियवादी हैं ॥३१३॥

वहाँ अनेक विवाह करने की प्रथा के कारण अनेक नारियों के साथ वे रहते हैं । उनके लिये सुख के सभी साधन प्रकृति ने स्वयं प्रस्तुत किये हैं ।

इनके अतिरिक्त गोमेद वर्ष में 'हव्य' ने भी सात पुत्रों का राज्याभिषेक किया ॥३१४॥

उन पुत्रों के नाम हैं—१.जलद, २.कुमार, ३.सुकुमार, ४.मरीचक, ५.कुमुद, ६.उन्नत और महाभद्र ॥३१५॥

इन्होंने अपने नामों पर ही देश बसाये । वहाँ के कुल पर्वत–१.उदय, २.केशर, ३.जठर, ४.रैवत हैं ॥३१६॥

५.श्याम, ६.अम्बिकेय और ७.मेरु ये सात पर्वत हैं । वे सभी सीमा के विभाजक थे ।

वहाँ की नदियों के नाम भी १.गभस्ती, २.सुकुमारी, ३. कुमारी, ४.नलिनी, ५.वेणुका, ६.इक्षु और ७.धेनुका है । ये सभी मदिरा के समुद्र में गिरती है । इनके जल बड़े ही पवित्र और पुण्यप्रद हैं ॥३१७-३१८॥

**अमृतोपमानि स्वादूनि फलान्यत्र वरानने ।**
**भक्षयन्ति च तल्लोकाः पिबन्ति मदिरामृतम् ।।३१९।।**

मदिरोमिदति 'कालभावगन्तव्याध्वानः कर्मसंज्ञाः ॥३१९॥
ते च–

**सर्वकामसमृद्धाश्च सुरूपा व्याधिवर्जिताः ।**
**नानायुवतिवृन्दैश्च रूपयौवनगर्वितैः ।।३२०।।**
**मदालसैः पानमत्तै रमन्ते सततं प्रिये ।**
**अतश्च पुष्कराख्ये च सवनस्तत्र नायकः ।।३२१।।**
**द्वौ पुत्रौ तेन विख्यातौ पुष्कराख्ये निवेशितौ ।**

वक्ष्यमाणसंज्ञौ । तत्र च–

**पर्वतो वलयाकारो मानसोत्तरसंज्ञितः ।।३२२।।**
**पञ्चाशदुच्छ्रयस्तस्य विस्तारः पञ्चविंशतिः ।**
**योजनानां वरारोहे**

स च–

**सर्वरत्नसमन्वितः ।।३२३।।**

---

वहाँ के फल बड़े ही आस्वादपूर्ण और स्वादिष्ट होते हैं। वहाँ के लोग उन्हीं का आहार करते और अपने पावन मदिरामृत का पानकर प्रसन्न रहते हैं ॥३१९॥

(मदिरा शब्द मदी हर्षे इस दिवादिधातु से इषिमदि इत्यादि सूत्र से किरच् प्रत्यय लगाकर निपन्न होता है। भाव अर्थ में यहाँ कर्म संज्ञा हुई है ॥३१९॥)

यहाँ के रहने वाले सर्वकाम समृद्ध होते हैं। सुन्दर हैं, रूपवान् हैं और स्वस्थ रहते हैं। युवतियों के साथ जो रूप और यौवन से गर्बीली हैं, उनके साथ समय बिताना इनकी हावी है ॥३२०॥

मद से अलस रहना, पीकर मदमत्त हो जाना, इनका स्वभाव है। सतत रमणशील रहते हैं ये लोग।

इनके साथ यह जानना आवश्यक है कि, पुष्कर द्वीप में सवन नायक था ॥३२१॥

उसके दो पुत्र थे। जिन्हें उसने पुष्कर में निवेशित किया था। वहाँ वलयाकार मानसोत्तर नामक पर्वत शोभायमान है ॥३२२॥

पचास योजन ऊँचा २५ योजन का विस्तार है। भगवान् कह रहे है कि, देवि ! वह द्वीप सभी रत्नों से समृद्ध है ॥३२३॥

तेन द्विधाकृते देशे सति–

**धातकी मध्यमे राजा महावीतो बहिर्नृपः ।**

मध्यम इति भूगोलापेक्षया । अत्र च–

**ईर्ष्यया रागतृष्णाभिरीतिभिश्च विवर्जिताः ।।३२४।।**

ईतय आधिदैविकदुःखहेतवः ॥३२४॥

अत एव–

**सर्वे ते सुखिनस्तत्र तस्मिन् वर्षद्वये जनाः ।**

स च पर्वतः

**चक्राकारस्तु बोद्धव्यो मानसस्तु वरानने ।।३२५।।**

अथ–

**चतुर्णां लोकपालानां पुरीस्त्वत्र ब्रवीमि ते ।**

अत्रेति पर्वते । तत्र पूर्वादिक्रमेण–

**हरेर्वस्वेकसाराख्या याम्या संयमिनी पुरी ।।३२६।।**

**सुखाह्वा वारुणी चैव सोमस्य तु विभावरी ।**

पूर्वोद्दिष्टस्वरूपमानमेव स्वादोदस्येति स्मारयति ।

**पुष्करद्वीपगुणितः स्वादूदोऽन्ते व्यवस्थितः ।।३२७।।**

गुणित इति क्रमद्विगुणवृद्ध्या चतुःषष्टिलक्षसंख्यो यथा विभक्तं प्राक् ।

---

पुष्कर के मध्य भाग में राजा धातकी राज्य करता था । बाहर के राजा का नाम महावीत था । वहाँ ईर्ष्या, राग-द्वेष, तृष्णा, ईति का कोई भय नहीं था ॥३२४॥

यह कहा जा सकता है कि, वे सभी लोग अर्थात् पुष्कर के दोनों भागों के लोग सब तरह से सुखी हैं । वह पर्वत भी बड़ा ही रमणीय है और चक्राकार है ॥३२५॥

इस पर्वत चार लोकपालों की पुरियाँ भी हैं । पूर्व में इन्द्र की वस्वैकसारा (अमरावती), दक्षिण में यम की संयमिनी पुरी है ॥३२६॥

पश्चिम में सुखाह्वा वारुणी और उत्तर में सोम की विभावरी नगरी है । यहाँ के दीर्घ विस्तार के क्रम के विषय में यह स्पष्ट कर रहे हैं कि, क्रमशः द्विगुण वृद्धि के क्रम से स्वादूदक समुद्र पर्यन्त ६४ लाख योजन का इनका मान सिद्ध है ॥३२७॥

तदित्थं मेरुमध्यात् स्वादूदाकान्तमुक्तं प्रमाणं सङ्कलयति–

**पञ्चाशत्तु सहस्राणि त्रिपञ्चाशत्तथैव च ।**
**योजनानां तु लक्षाणि कोटिद्वितयमेव च ।।३२८।।**
**मेर्वर्धाद्यावत्स्वादूदं प्रमाणं परिकीर्तितम् ।**

एतत्प्रागेव व्याख्यातम् ।

**ततो हेममयी भूमिर्दश कोट्यो वरानने ।।३२९।।**
**देवानां क्रीडनार्थाय लोकालोकस्त्वतः परम् ।**
**[1]पर्वतो वलयाकारो योजनायुतविस्तृतः ।।३३०।।**
**लक्षमात्रसमुत्सेधो योजनानां वरानने ।**

अयुतं दशसहस्राणि । स च–

**सर्वरत्नसमोपेतो हेमवर्णः प्रकीर्तितः ।।३३१।।**

किञ्च,

**तस्यान्तर्भासयेद्भानुर्न बहिः सुरसुन्दरि ।**

लोकोऽन्तःस्थितानां चतुर्दशभूतात्मनां लोकानामालोको यत्र । यद्वा, लोकः प्रकाशोऽलोकश्च तमोऽन्तर्बहिश्च यस्य स लोकालोकः, आदित्यस्य लोकालोक-समानोच्छ्रायत्वाद् मेरोस्त[2]दन्तरालवर्तित्वाच्च न तद्बहिर्भासकत्वम् । अन्यच्च–

---

मेरु पर्वत के मध्यभाग से स्वादूदक पर्यन्त सभी द्वीप मानों का सङ्कलन करते हुए कह रहे हैं कि, इन सबका दो करोड़ तिरपन लाख पचास हजार योजन मान है ॥३२८॥

मेरु के अर्ध से स्वादूदक पर्यन्त का पार्यन्तिक यही प्रमाण है । इसके बाद भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! दश करोड़ योजन स्वर्णिम भूमि है ॥३२९॥

देवों के खेल के मैदान के रूप में यह भूमि निर्धारित है । यह भूमि दश करोड़ योजन की है । इसके बाद लोकालोक वलयाकार पर्वत दश हजार योजन में विस्तृत है ॥३३०॥

लक्ष योजन उसका समुत्सेध है । यह सभी प्रकार के रत्नों का एक तरह का कोष है । इसका वर्ण भी स्वर्ण का ही है ॥३३१॥

इस लोकालोक पर्वत के नीचे ही सूरज का प्रकाश प्रसरित होता है । बाहर नहीं जाता । चौदह लोकों का आलोक इसके ही अन्तः में स्थित है ।

---

१. 'सर्वतो' क. पाठः । २. 'मेरुत' ख. पाठः ।

**लोकपालाः स्थितास्तत्र रुद्राश्चामोघशक्तयः ।।३३२।।**

च एवार्थे । रुद्रा एव भगवन्तोऽन्तर्वर्तिसमग्रलोकपालास्तत्र स्थिताः, न तु तावदध्वपालने इन्द्रादीनां सामर्थ्यमस्ति, अतो रुद्राणामेवात्र नियोगः । इन्द्रादयस्तु भगवच्छक्तिमयामोघशक्त्या एतद्रुद्रांशाधिष्ठानादेव लोकपाला उच्यन्ते, अत एव भगवदावरणत्वेन पूज्यत्वमेषाम् ।

एतान्नामत उद्दिशति–

**विरुजो वसुधामा च शङ्खपात् कर्दमस्तथा ।**

**हिरण्यरोमा पर्जन्यः केतुमान् [1]भाजनस्तथा ।।३३३।।**

एते–

**जाम्बूनदमये शुभ्रे सिद्धामरनिवेशने ।**

**पूर्वादारभ्य क्रमशो यावदीशानगोचराः ।।३३४।।**

---

अथवा प्रकाश और अन्धकार क्रमशः अन्तर्बाह्य उभयात्मक रूप से रहते हैं । आदित्य के सामान उच्छ्राय वाले इस पर्वत के सम्बन्ध में मेरु के अन्तराल में रहने की बात पर वैज्ञानिकों को विचार करना चाहिये । प्रकाश क्यों बाहर नहीं जाता ? क्या कोई ऐसा समय था या लोकालोक पर्वत भुवर्लोक की उच्चता का नाम है, जहाँ से प्रकाश ऊपर नहीं जाता । इस पर आधुनिक वैज्ञानिकों को विचार करना चाहिये ।

उक्त लोकपाल वहाँ अवस्थित हैं । साथ ही अमोघशक्ति रुद्र भी यहाँ रहते हैं । रुद्र वहाँ के सर्वाधिकारी हैं । लोकपाल उनके ही अन्तर्गत वहाँ रहते हैं । अध्वपालन में इन्द्रादि लोकपालों का सामर्थ्य नहीं होता । वस्तुतः रुद्रांशा-पादन से ही उन्हें लोकपालों का सामर्थ्य मिलता है ॥३३२॥

विरुज, वसुधामा, शंखपात्, कर्दम, हिरण्यरोमा, पर्जन्य, केतुमान् और भाजन ये आठ लोकपाल हैं ॥३३३॥

जाम्बुनदमय सिद्धों और अमरों के शुभ्र क्षेत्र में पूर्व से लेकर अग्नि और दक्षिण होते हुए ईशान कोण पर्यन्त ये अपने लोकपाल के उत्तरदायित्व का पालन करते हैं ॥३३४॥

---

१. 'राजसः' क; ।

**लोकपालाः स्थितास्ते वै पालयन्त इमाः प्रजाः ।**

सिद्धानां योगिनाममराणां च निवेशनेऽर्धस्थितिधाम्नि । इमा इति, अन्त-र्द्वीपवर्तिचतुर्दशविधभूतसर्गात्मनः । तदाह–

**अस्य मध्ये वरारोहे योनयस्तु चतुर्दश ।।३३५।।**
**चेष्टन्ते विविधाकाराः स्वकर्मपरिरञ्जिताः ।**

यदुक्तम्–

'तस्यान्तर्भासयेद्भानु...............'। इति ।

तस्य लोकालोकसन्निकर्षविप्रकर्षोन्मिषितगतिवैचित्र्येण दक्षिणोत्तरायणस्थिति-मादिशति–

**लोकालोकोपरिष्टात्तु सवितुर्दक्षिणायनम् ।।३३६।।**
**तथोत्तरायणं तत्र उत्तरेण प्रकीर्तितम् ।**

इह मेरुलोकालोकयोरन्तर्वर्तिगगनपथमध्ये सञ्चरन्[1] भूपीठिकाप्रतिष्ठितलिङ्ग-मूर्तिमेरु[2]मनवरतं परमेश्वरनियतिनियन्त्रितषष्टिघटिकात्मना बाह्यकालेन प्रदक्षिणयन् ध्रुवनाभिनिबद्धभचक्रसञ्चारिग्रहमध्यगो ग्रहग्रामणीः तत्तद्राशिसञ्चारानुसारितत्तद्दत्त-सहभावादाश्रिततीव्र[3]मन्दमन्दादिदीप्तिभेदोऽन्योन्यरूपो भूतसर्गवर्तनी[4] विचित्रां

---

अन्तर्द्वीपपवर्त्ती चतुर्दश भूतसर्ग का पालन करने वाले ये लोकपाल यहाँ रहते हैं । ये चौदह योनियाँ ही भूतसर्ग कहलाती हैं । ये विविध प्रकार के आकारों वाले विविध कर्मों में अपनी रञ्जकता चरितार्थ करते हैं ।।३३५।।

उसी लोकालोक पर्वत के उपरितन भाग से सविता दक्षिणायन में प्रवेश करते हैं ।।३३६।।

वहीं से उत्तर की ओर आने पर उत्तरायण की ओर प्रस्थान करते हैं । यहाँ मेरु और लोकालोक पर्वत के मध्यवर्त्ती गगन मण्डल के पथ के मध्य में भू-मण्डल पर प्रतिष्ठित मेरु लिङ्ग के प्रति भक्ति व्यक्त करते हैं और कह रहे है कि, परमेश्वर की नियति से नियन्त्रित साठ घड़ीरूप बाह्य काल से उसकी प्रदक्षिणा करते हुए ध्रुव की नाभि में निबद्ध समस्त नक्षत्र चक्र के सञ्चालक ग्रहों के अधि-पति सूर्य उन उन विभिन्न राशियों में संचार करते हैं । तदनुसार एक सहभाव के साथ कहीं तीव्र, कहीं मन्द, कही मन्दातिमन्द दीप्ति को वितरित करते हुए इस सृष्टिचक्र में चङ्क्रमण करते हैं ।

---

१. 'चरभ्' क; २. 'मूर्ति मे' क;
३. 'मन्दामन्दादिभेदः' क; ४. 'वर्तिनीं' ख;

वर्तयति । अतश्च स विभुः लोकालोकोपरिष्टादिति तन्नैकट्येन भ्रमणात् । तत्रेति, लोकालोकमेर्वन्तरालवर्तिनि विषये स्थित्वा क्रमात्क्रमं मेरुनिकटाद्बहिर्निःसरणेन भ्रमणात् कर्कटादिराशिषट्कसञ्चाररूपं दक्षिणायनम्, लोकालोकसन्निकर्षान्मेरु-नैकट्येन अन्तरन्तः प्रवेशात्मनोत्त[1]रेण भ्रमणान्मकरादिसञ्चाररूपं[2] तूत्तरायणं भवति । वक्ष्यति हि–

'सर्वेषामुत्तरे मेरुर्लोकालोकस्तु दक्षिणे' । इति ।

एवं सङ्गतागमिकप्रक्रिययैव एतद्व्याख्येयं न तु परस्परविसंवादिज्योतिःशास्त्र-मतानुसरणसङ्गत्या ।

---

इस दृष्टि से वह सर्व समर्थ परमेश्वर प्रत्यक्ष, ब्रह्मा लोकालोक के कभी उपरितन भाग से कभी नैकट्य पूर्वक भ्रमण कर विश्व को प्रकाशमान करते हैं । मेरु और लोकालोक पर्वतों के अन्तरालवर्त्ती क्षेत्र में रहकर क्रमशः मेरु के सान्निध्य से बाहर निःसरण करते हैं । कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक और धनु राशियों में सञ्चार करते हैं । यह दक्षिणायन सञ्चार माना जाता है । लोकालोक सन्निकर्ष से उत्तर मेरु की निकटता के क्रम से भीतर ही भीतर मकर से मिथुन राशि सञ्चार करते हैं, वही उत्तरायण कहलाता है । कहा भी गया है–

'मेरु पर्वत सबसे उत्तर और लोकालोक सबसे दक्षिण है । यह आगमिक प्रक्रिया की संगति है । इसी प्रक्रिया से इसकी व्याख्या की जानी चाहिये । इसमें ज्योतिशास्त्रीय बड़ा विसंवाद है' ।

मेरी दृष्टि से इसकी व्याख्या इस प्रकार भी नहीं होनी चाहिये । वस्तुतः लोकालोक और मेरु की स्थिति का आकलन शरीर दृष्टि से होना चाहिये । मेरु उन्मना भूमि है और लोकालोक नाभि केन्द्र । इन्हीं दोनों के मध्य प्राण सूर्य संचार करता है । मकर से मिथुन तक ६-६ अंगुल की राशिसंक्रान्तियों को पार करता हुआ प्राण सूर्य उन्मनान्त यात्रा करता है और कभी चिति केन्द्र तक की यात्रा करता है । इसी क्रम से कर्क से धनु तक की छः राशियों की छः संक्रान्तियों को अतिक्रान्त करता हुआ प्राण सूर्य लोकालोक नामक नाभिकेन्द्र में आता है । ३६अंगुल का ऊर्ध्वचार और ३६ अंगुल के दक्षिणायनचार में कुल प्राणा-पानवाह ७२अंगुल का होता है । इसको ज्योतिशास्त्री बाह्य प्रदक्षिणा चक्र और ग्रह चक्र के नियन्ता सूरज के साथ घटावें, यह उनका दायित्व है ।

---

१. 'न्तरेण' क; २. 'रूपं' क ।

एवं दक्षिणोत्तरायणस्थितिमुक्त्वा उदयास्तमयभेदमाह–

**अर्धरात्रोऽमरावत्यामस्तमेति यमस्य च ।।३३७।।**
**मध्याह्नश्चैव वारुण्यां सोम्ये सूर्योदयः स्मृतः ।**
**यदैव चामरावत्यामुदयस्तस्य दृश्यते ।।३३८।।**

---

आगमिक साधकों ने गहन छान-बीन कर जीवन तत्त्व के उत्स का अविष्कार किया था । किन्हीं शास्त्रकारों ने प्राणचार की अन्त:प्रक्रियापरक साधना की थी और एक श्वास में साठ वर्षों तक के नितान्त मन्द क्रम से प्राण सूर्य के साथ मेरु से लोकालोक तक की प्राणयात्रा का अनुभव किया था । एक श्वास में नाभिकेन्द्र से चितिकेन्द्र तक की पन्द्रह तिथियों का एक पक्ष और चितिकेन्द्र से नाभिकेन्द्र की १५ तिथियों का कृष्णपक्ष का एक क्रम मिलाकर १ मास की यात्रा का तो सामान्यत: थोड़ा ध्यान देने पर ही अनुभव हो जाता है ।

भगवान् भैरव सूर्योदय और सूर्यास्त की दृष्टि से ज्योति:शास्त्रीय इस समस्या का तत्कालीन वर्णन कर रहे हैं–

भगवान् सूर्य अर्ध रात्रि में अमरावती में रहते हैं । अर्धरात्रि की निशीथ सन्ध्या का महत्त्व तन्त्रशास्त्र में इसी आधार पर अङ्कित किया गया है । यम की राजधानी में अस्त होता है । मध्याह्न वारुणी में होता है और सौम्यभाव में सूर्योदय होता है । जब अमरावती में इसका उदय दीख पड़ता है, तो इसका अस्तमन काल वारुणी में होता है । यह सूर्य के उदय और अस्त का क्रम बड़ा तात्त्विक है ।

भगवान् के इस कथन का जो भाष्य आचार्य क्षेमराज ने किया है, इसका कोई महत्त्व नहीं है । यह मात्र पांडित्य प्रदर्शन है । सभी यह जानते हैं कि, सूर्य केवल भुर्वर्लोक में गतिशील है । स्वर्ग की अमरावती में इस सूर्य का प्रकाश नहीं जाता है । न संयमनी में और न वरुण की शुद्धवती में, न उत्तर की महोदया पुरी में । ये सुबह शाम, अर्धरात्रि और मध्याह्न शरीर में प्राणसंचार के माध्यम से होने वाले स्थान हैं । प्राण सूर्य के चंक्रमण की इस गाथा को भगवान् कह सकते हैं । सृष्टि चक्र की बात तो कोई व्यास ही कर सकता है ।

आचार्य क्षेमराज तान्त्रिक न्यास की बात तो करते हैं । (१०/७३) किन्तु तान्त्रिक व्याख्या नहीं करते । स्वच्छन्दतन्त्र के इस दशम पटल की व्याख्या जयरथ को करनी चाहिये थी । यदि विश्वप्रसर की दृष्टि अपनानी थी, तो पूरा पैमाना देना चाहिये था कि, नील निषध माल्यवान् और गन्धमादन पर्वतों की ४० हजार योजन उच्छ्राय का अर्थ क्या है ? चालिस हजार योजन का पैमाना

**तदास्तमेति वारुण्यामित्यादित्यगतागतम् ।**

निर्दिष्टनीत्या मेरुं प्रदक्षिणयतः सूर्यस्य यदा सौम्य इति मेरोरुत्तरे भागे उदयो वारुण्या आगच्छतो दर्शनं तदा मेरुतत्पार्श्वस्थप्रोक्तपर्वतच्छायावशाद् यमस्य दिशि सूर्योऽस्तमेति, न दृश्यते तत्प्रकाश इत्यर्थः । तदैव च वारुण्यां दिशि मध्याह्नः, [1]तत्पूर्वगस्यार्कस्योदयदेशाद् दक्षिणदिशः पञ्चदशघटिकावधेर्गतेः सम्पन्न-त्वात् तदैव त्वमरावत्यामर्धरात्रः, घटिकापञ्चदशकेन अत्र सूर्योदयस्य भविष्य-त्वात् । इत्थं च यदैवामरावत्यामस्योदयः, तदैव वारुणीवर्तिनां सौरस्य त्रिंशद्घटिकावाहस्य जातत्वाद् वारुण्यां सूर्योऽस्तमेति दिनान्तो जायते, इत्यनेन प्रकारेणादित्यगतागतं विदिक्ष्वपि मन्तव्यं प्रतिपादितक्रमस्य उपलक्षणभूतत्वात् । अत्र च–

**सुवीथी उत्तरे तस्य अजवीथी च दक्षिणे ।।३३९।।**

एतद् व्याचष्टे–

**पितृदेवपथो ह्येष कथितस्तु मया तव ।**

शोभना वीथी मार्गो देवपथः[2] । न जाता उत्पत्तिस्थाने सम्प्रति न किमपि प्राप्ता इत्यजाः पितरस्तेषां वीथी पन्था इति यथासम्भवं योज्यम् । उत्तरायणस्य दिव्यसिद्धिहेतुत्वाद् देवमार्गता, दक्षिणायनस्य तु ऐहिकसिद्धिपूरकत्वात् पितृमार्गते-

---

क्या है ? इस ऊँचाई का क्या अर्थ है ? आपने अर्थ भी (१०/२०७) कर दिया और सन्तुष्ट हो गये ।

इस दृष्टि से विद्वद्वर्ग का यह कर्त्तव्य है कि शरीर में प्राण सूर्य की गति-शीलता का मर्म समझे । श्लोक ३३७ और ३३८ का अर्थ है कि, एक प्राणचार में अश्विनीमुद्रा द्वारा जब प्राण मूलाधार के आधार पर मणिपूर में रुका, तो वह अनाहत होते हुए अस्त होता है । पुनः गतिशील होकर अपने मध्य बिन्दु पर होता है । और सौम्य में सूर्योदय होता है । अमरावती में उदय और वारुणी में अस्त होना प्राणसूर्य की श्वास गाथा है ।

इस आन्तरिक प्रक्रिया का समर्थन आचार्य क्षेमराज ने यद्यपि श्लोक ३३९-३४० के अर्थक्रम में किया है । इसके लिये मैं उन्हें और उनकी व्याख्या को प्रणाम करता हूँ । उन्हीं की इसी प्रकार की व्याख्या को प्रधानता देनी चाहिये थी । इससे शास्त्र का और शास्त्र की परम्परा का प्रथन होता एवम् अर्थ के निहितार्थ से जिज्ञासुओं की परितृप्ति भी होती ।

---

१. 'तद्वत्' ख. पाठः । २. 'देवमार्गः' ख. पाठः ।

त्यर्थः । एतच्च कालाधिकारोक्तनीत्या अन्तरिव बहिरपि ज्ञेयम् । यदुक्तं गीतासु–

'शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ।
अनयोर्यात्यनावृत्तिमेकया वर्ततेऽन्यया' ।। इति ।

अन्तरपि हृत्पद्मकर्णिकैवं मेरुः, तदुपरि चिज्ज्योतिर्मात्ररूपस्यात्मनो ध्रुवस्यानुलग्नः प्राणादित्यः काला[1]कारोक्तसकलभचक्रग्रहाद्यनुयातः कर्णिकोपकण्ठगत-

---

गीता की इस उक्ति का उद्धरण देकर उन्होंने शास्त्र के अन्तःपक्ष को परखा है । गीता कहती है कि, श्वास-श्वास में शुक्ल और कृष्ण पक्षों की गतिशीलता जगत् के जीवन का शाश्वत सत्य है । एक से मुक्ति और दूसरी से भुक्ति के उभयविध फलों की प्राप्ति होती है । इसकी व्याख्या में आचार्य क्षेमराज कहते हैं–

अन्तर्दृष्टि का यह निष्कर्ष है कि, हृदय पद्म की कर्णिका ही मेरु है । इसके ऊपर चितिशक्ति की ज्योति रूप आत्मा का ध्रुव है । उसी से अनुलग्न प्राणसूर्य है । काल के अधिकार में चलने वाला सकल शरीरस्थ ग्रह और राशियों के साथ, कर्णिका में सम्पृक्त प्रधान नाडियों के संचार स्पर्श के साथ प्राणचार में प्रवृत्त है । उसी क्रम से एक श्वास में १२ संक्रान्तियों को ३६-३६ अंगुल के प्राणचार में सम्पन्न करता है । इसमें उत्तरायण और दक्षिणायन घटित होता रहता है । यह उक्त प्रायः तो है, किन्तु पूरे शास्त्र की रहस्यमयता इसी पर आधारित है । यह सोचकर इसकी प्रमुखता पूरे भाष्य में होनी चाहिये थी ।

इस तान्त्रिकी दृष्टि के साथ आचार्यप्रवर ने बाह्य मेरु और लोकालोक पर्वतों का जो समन्वय किया है, यह भी विचारणीय है । मेरु पर्वत की प्रदक्षिणा सूर्य नित्य करता है । उस मेरु पर्वत की अवस्थिति कहाँ है ? सूर्य अपनी कक्षा पर साठ हजार मील प्रति घण्टा के क्रम से आकाशगङ्गा के केन्द्र की परिक्रमा कर रहा है, अपने समस्त ग्रह मण्डल के साथ । इसके साथ पृथ्वी भी घूम रही है । सूर्य पृथिवी की प्रदक्षिणा करता है, यदि यह माना जाय तो वह मेरु पृथ्वी में कहा है ? यह सब निर्णीत होना चाहिये । यह सिद्धान्त है कि, सूर्य मेरु की दिन रात प्रदक्षिणा कर रहा है, आज अमान्य है । यदि दोनों ध्रुवों को उत्तरी ध्रुव को मेरु और दक्षिणी ध्रुव को लोकालोक माना जाय, तो दोनों के बीच कर्क और मकर रेखा के बीच सूरज का घूमना माना भी जाय, तो मेरु की प्रदक्षिणा सूर्य करता है ? यह बात असत्य हो जायेगी ?

---

१. 'कालाधिका' ख;

एवं मान्त्रतेजःस्फारनुप्रवेशेनैव पादाङ्गुष्ठाग्रगतादनन्तभुवनादारभ्य हृदन्तमवस्थितं ब्रह्माण्डं चेद्विदीर्णम्, तद्बाह्यमपि तदनुषक्तं दलितमेव भगवतोक्तं भवति ।

शतरुद्रावधीति यदुक्तम्, तद्विभक्तुमाह—

**शतरुद्रानतो वक्ष्ये समासेन कृशोदरि ।।६२२।।**

शतरुद्राभिधेत्थमेषामित्याह—

**दश दश क्रमेणैव दशदिक्षु समन्ततः ।**

**पूर्वादिक्रमयोगेन**

यतः स्थितास्तत एते शतरुद्रा उच्यन्त इति शेषः । तांश्च-

**कथयाम्यनुपूर्वशः ।।६२३।।**

---

मान्त्रतेज के स्फार का प्रयोग आचार्य के आदेश के अनुसार शिष्य करता है । शिष्य को इस क्षेत्र में अनुप्रवेश का अधिकार प्राप्त नहीं होता । गुरु शिष्य को इसके लिये तैयार करता है ।

वस्तुतः शरीर में एक ब्रह्माण्ड है । यह पैर के अङ्गुष्ठ से लेकर हृदय तक विस्तृत है । यह भूर्भुव क्षेत्र का ब्रह्माण्ड है । इसका भेदन शक्ति मूल मन्त्र के साथ 'हुं फट्' लगाने से जो तेज का स्फार होता है, वह इतना तीक्ष्ण होता है कि, हृदयस्थ ब्रह्माण्ड का भेदन कर स्वर्लोक की ओर प्रसार प्राप्त कर लेता है । इस आन्तर प्रकर्ष का परिणाम बाह्य पर पड़ना स्वाभाविक है । बाह्य ब्रह्माण्ड भी उस तेजस्फार से विदीर्ण होता है और शिष्य के ओजस् का प्रकर्ष देवत्व से दिव्य हो जाता है ।

यह ब्रह्माण्ड भेदन की एक साधारण विधा है । भगवान् ने इस रहस्य का उद्घाटन स्वयं कर दिया है । इस अवसर पर मैं यह चेतावनी देना चाहता हूँ कि, वाग् भी एक प्रकार का वज्र शूल है । इसका प्रयोग गुरुमुख से प्राप्त करने पर ही करना चाहिये । वह वाक्तत्त्व का पारखी होता है ।

तभी वज्रसार का भेदन हो सकता है । इसमें दक्षता प्राप्त करना शिष्य का उत्तरदायित्व है । इसी सन्दर्भ में भगवान् शतरुद्रों की स्थिति में बताने का उपक्रम भी कर रहे हैं ।।६२२।।

ये शतरुद्र दश दश के क्रम से दशों दिशाओं में रहते हैं । इनका क्रम पूर्वादिक् से प्रारब्ध होता है । इसीलिये १०×१०=१०० के गणित से वे शतरुद्र कहलाते हैं । भगवान् उन्हें नामशः कह रहे हैं ।।६२३।।

**कपालीशो ह्यजो ब्रघ्नो वज्रदेहः प्रमर्दनः ।**
**विभूतिरव्ययः शास्ता पिनाकी त्रिदशाधिपः ।।६२४।।**

एते च–

**इन्द्रस्य बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।**
**विचरन्ति महादेवा इन्द्रेण च सुपूजिताः ।।६२५।।**

आक्रम्येत्यधिष्ठाय, अत्र हेतुः प्रभोः परभैरवस्य शक्त्या स्वातन्त्र्यात्मनाधिष्ठिता ईदृशीमुन्मीलितदृक्क्रियाशक्तिमधिकारभूमिं ग्राहिताः, विचरन्ति सृष्ट्यादि कुर्वन्तः क्रीडन्ति । अत एवेन्द्रेण सुष्ठु भक्तिप्रकर्षेण पूज्यन्ते । एवमुत्तरत्रापि योज्यम् ।।६२५।।

**अग्निरुद्रो हुताशी च पिङ्गलः खादको हरः ।**
**ज्वलनो दहनो बभ्रुर्भस्मान्तकक्षयान्तकौ ।।६२६।।**
**अग्नेर्बलं समाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।**
**विचरन्ति महादेवा अग्निराजसुपूजिताः ।।६२७।।**

अग्निराजः आग्नेयदिक्पतिः । एवमन्यत् ।।६२७।।

**याम्यो मृत्युर्हरो धाता विधाता कर्तृसंज्ञकः ।**
**संयोक्ता च वियोक्ता च धर्मो धर्मपतिस्तथा ।।६२८।।**
**यमस्य बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।**
**विचरन्ति महादेवा यमराजसुपूजिताः ।।६२९।।**

---

कपालीश, अज, ब्रघ्न, बज्रदेह, प्रमर्दन, विभूति, अव्यय, शास्ता, पिनाकी और त्रिदशाधिप ये दश रुद्र इन्द्र के बल को अधिष्ठित कर विराजमान हैं । ये सभी प्रभुशक्ति से समन्वित हैं । इन्द्र दिशा के स्वामी इन्द्रदेव द्वारा ये अच्छी तरह पूजित है । प्रभुशक्ति का तात्पर्य भगवान् भैरव की शक्ति से सभी सम्पन्न हैं, यही लिखा जाना चाहिये । भैरव शक्ति में स्वातन्त्र्य सर्वोत्तम शक्ति है । अर्थात् ये रुद्र भी स्वातन्त्र्य शक्तिसम्पन्न हैं । सृष्टि के भी कर्त्ता हैं और स्वतन्त्र क्रीडाशील हैं ।।६२४-६२५।।

अग्नि, रुद्र हुताशी, पिङ्गल, खादक, हर, ज्वलन, दहन, बभ्रु, भस्मान्तक, क्षयान्तक ये अग्नि का बल लेकर प्रभुशक्ति अर्थात् भैरव स्वातन्त्र्य सम्पन्न होकर विचरण करते हैं । ये भी महादेव हैं और अग्निदेव से पूजित हैं ।।६२६-६२७।।

याम्य, मृत्यु, हर, धाता, विधाता, कर्त्ता, संयोक्ता, वियोक्ता, धर्म और धर्मपति ये यम के बल से अधिष्ठित होकर भैरव स्वातन्त्र्य से सम्पन्न होकर विचरण करते हैं तथा यम के द्वारा सुपूजित हैं ।।६२८-६२९।।

नैर्ऋतो मरुतो हन्ता क्रूरदृष्टिर्भयानकः[१] ।
ऊर्ध्वकेशो विरूपाक्षो धूमलोहितदंष्ट्रकौ ।।६३०।।
नैर्ऋतं बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।
विचरन्ति महादेवा नैर्ऋतेन्द्रपूजिताः ।।६३१।।
बलो ह्यतिबलश्चैव पाशहस्तो महाबलः ।
श्वेतोऽथ जयभद्रश्च दीर्घबाहुर्जलान्तकः ।।६३२।।
मेघनादी सुनादी च समासात्परिकीर्तिताः ।
वारुणं बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।।६३३।।
विचरन्ति महादेवा वरुणेन्द्रसुपुजिताः ।
शीघ्रो लघुर्वायुवेगः सूक्ष्मस्तीक्ष्णो भयानकः ।।६३४।।
पञ्चान्तकः पञ्चशिखः कपर्दी मेघवाहनः ।
वायोस्तु बलमा[२]क्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।।६३५।।
विचरन्ति महादेवा वायुराजसुपूजिताः ।
निधीशो रूपवान् धन्यः सौम्यदेहो जटाधरः ।।६३६।।
लक्ष्मी रत्नधरः कामी प्रसादश्च प्रभासकः ।
सोमस्य बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।।६३७।।

---

निकृति कोण के नैर्ऋत, मारुत, हन्ता, क्रूरदृष्टि, भयानक, ऊर्ध्वकेश, विरूपाक्ष, धूम, लोहितदंष्ट्रा ये नैर्ऋत बल विभूषित, प्रभुशक्ति समन्वित नैर्ऋतेन्द्र से सुपूजित होकर स्वतन्त्र विहार करते हैं ।।६३०-६३१।।

बल, अतिबल, पाशहस्त, महाबल, श्वेत, जयभद्र, दीर्घबाहु, जलान्तक, मेघनादी और सुनादी ये दश रुद्र वरुण के बल से अधिष्ठित और प्रभुशक्ति से समन्वित वरुणेन्द्र से सुपूजित होकर विचरण करते हैं । इन्हें भी महादेव कहते हैं ।।६३२-६३३½।।

शीघ्र, लव, वायुवेग, सूक्ष्म, तीक्ष्ण, भयानक, पञ्चान्तक, पञ्चशिख, कपर्दी, मेघवाहन ये दश वायु के बल से अधिष्ठित होकर, भैरव भट्टारक की स्वातन्त्र्य शक्ति से समन्वित ये महादेव वायुराज से सुपूजित हैं ।।६३४-६३५½।।

---

१. भयान्तकः क. पाठः । २. श्रित्य क. पाठः ।

**विचरन्ति महादेवाः सोमराजसुपूजिताः ।**
**विद्याधिपोऽथ सर्वज्ञो ज्ञानदृग्वेदपारगः ।।६३८।।**
**शर्वः सुरेशो ज्येष्ठश्च भूतपालो बलिः[1] प्रियः ।**
**ईशानानुमता देवाश्चेष्टन्ते सुरपूजिताः ।।६३९।।**
**विचरन्ति महादेवा ईशशक्त्या त्वधिष्ठिताः ।**
**वृषो वृषधरोऽनन्तः क्रोधनो मारुताह्वयः ।।६४०।।**
**ग्रसनो डम्बरेशौ च फणीन्द्रो वज्रदंष्ट्रकः ।**
**विष्णोस्तु बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।।६४१।।**
**विचरन्ति महादेवा अनन्तेन सुपूजिताः ।**

ईशानो दिक्पतिरनुमतो दिक्पतित्वेनाभिमतो येषाम् । सुरैः सर्वैः पूजिताः सर्वसिद्धिप्रदत्वात् । विष्णोरित्यधोदिग्गतस्य । अनन्तेनेति सर्वाधोदिगधिष्ठात्रा ।

ऊर्ध्वदिशि तु–

**शम्भुर्विभुर्गणाध्यक्षस्त्र्यक्षश्च त्रिदशेश्वरः ।।६४२।।**
**संवाहश्च विवाहश्च नलो लिप्सुस्त्रिलोचनः ।**
**ब्रह्मणो बलमाक्रम्य प्रभुशक्तिसमन्विताः ।।६४३।।**

---

निधीश, रूपवान्, धन्य, सौम्यदेह, जटाधर, लक्ष्मी, रत्नधर, कामी, प्रसाद और प्रभासक ये सभी सोम के बल से अधिष्ठित हैं । प्रभुशक्ति से समन्वित हैं । महादेव हैं । सोमराज सुपूजित और स्वतन्त्र हैं ।।६३६-६३७½।।

विद्याधिप, सर्वज्ञ, ज्ञानदृक्, वेदपारग, शर्व, सुरेश, ज्येष्ठ, भूतपाल, बलि और प्रिय ये दश रुद्र ईशानराज के मित्र हैं । ये इसी दिशा में व्यापृत हैं । ईशान से पूज्य हैं । महादेव हैं और स्वतन्त्र हैं ।।६३८-६३९।।

वृष, वृषधर, अनन्त, क्रोधन, मारुत, ग्रसन, डम्बरेश, फणीन्द्र, बज्रदंष्ट्रक ये सभी विष्णु के बल से अधिष्ठित होते हैं । प्रभु शक्ति से समन्वित हैं । ये महादेव अनन्त देव से पूजित होकर इस अधोदिक् में विचरण करते हैं ।।६४०-६४१।।

ऊर्ध्व दिक् में, शम्भु, विभु, गणाध्यक्ष, त्र्यक्ष, त्रिदशेश्वर, संवाह, विवाह, नल, लिप्सु और त्रिलोचन ये दश रुद्र ब्रह्मा का अधिष्ठान प्राप्त कर बड़े प्रसन्न रहते हैं । इधर भैरव भट्टारक की विभुता उन्हें भी भैरव भाव से भव्य बना ही

---

१. लिप्रि० क. पाठः ।

**विचरन्ति महादेवा ब्रह्मणैव सुपूजिताः ।**

एषां सर्वेषां मध्यात्-

**एकैकस्य सहस्रं तु परिवारोऽभिधीयते ।।६४४।।**

बृहत्तन्त्रेषु ।।६४४।।

एते च-

**शतरुद्रा इति ख्याता ब्रह्माण्डं व्याप्य संस्थिताः ।**

व्याप्येति परिवृत्य । एते च

**असंख्याताः सहस्राणि ये च ऊर्ध्वादिदिग्गताः ।।६४५।।**

**स्वच्छन्दा विश्वगा देवाः कल्पमन्वन्तरेष्वपि ।**

सहस्रसंख्ययापि संख्यातुमशक्त्याः । प्रोक्तप्रभुशक्तिसमन्वितत्वात् स्वच्छन्दा अनुग्रहादौ स्वतन्त्राः । नियतशरीरत्वेऽपि विश्वगा व्यापकाः कल्पादिष्वपि च देवा द्योतमानाः ।

प्रतिदिशं चैते दशदिग्व्यवस्थायां सन्निविष्टा इत्याह-

**पूर्वादिदशदिग्रुद्राः स्थिता दश दशैव तु ।।६४६।।**

दशानां दशानाम्-

**एकैकमधिपं चैव कथयामि वरानने ।**

**स्थितो वै पूर्वतोऽण्डस्य श्वेतो वै नाम नामतः ।।६४७।।**

---

रही है । इस प्रकार के ये महादेव ब्रह्मा से आदर प्राप्त कर विचरण करते हैं । यह जानकर भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! इन एक एक के भी हजार हजार परिवार हैं, इससे आप प्रसन्नता का अनुभव करेंगी ।।६४२-६४४।।

इन दशों दिशाओं में दशों दिगधिपतियों से पूजित ये अन्वर्थतः शतरुद्र रूप प्रभुशक्ति समन्वित शक्तिमान् ब्रह्माण्ड में व्यापक रूप से व्यवस्थित हैं, यह शास्त्र कहता है । एक एक के सहस्र सहस्र परिवार के कारण इनकी संख्या नहीं ज्ञात की जा सकती है । ये अप्रकल्प्य रूप से असंख्य हैं और सभी दशों दिशाओं में इनकी सत्ता की व्याप्ति है ।।६४५।।

ये स्वच्छन्द हैं अर्थात् भगवान् भैरव की तरह अनुग्रह-निग्रह दोनों में समर्थ हैं । ये नियत शरीर होने पर भी विश्वग हैं । इसी तरह कल्पादि क्रम में भी सर्वदा द्युतिमन्त महादेव माने जाते हैं । दशों दिशाओं में इनका समान प्रभाव है और सभी दिशाओं की व्यवस्था में सन्निविष्ट हैं ।।६४६।।

भगवान् देवी को सम्बोधित कर उन्हें इनके सम्बन्ध में विशिष्ट जानकारी दे रहे हैं । वे कह रहे है कि, देवि ! पूर्व अण्ड का सर्वाधिपति 'श्वेत' है ।।६४७।।

**रुद्राणां तु शतैर्युक्तो महावीर्यपराक्रमः ।**
**दीप्तिमद्भिर्महातीव्रैर्मयूखैरिव भास्करः ।।६४८।।**
**आग्नेय्यामग्निसङ्काशो वैद्युतो नाम विश्रुतः ।**
**सोऽपि विद्युत्प्रभै रुद्रशतैस्तु परिवारितः ।।६४९।।**
**याम्येऽण्डस्य महाकालो युगान्तानलसन्निभः ।**
**शतरुद्रैर्वृतो देवि तिष्ठत्यमितविक्रमैः ।।६५०।।**
**नैर्ऋते विकटो नाम शतेन परिवारितः ।**
**सन्तिष्ठते महातेजा द्वितीय इव भास्करः ।।६५१।।**

शतेनेति मुख्येन । एवमन्यत्र ।।६५१।।

**पश्चिमेऽण्डस्य यो रुद्रो महावीर्य इति श्रुतः ।**
**शतरुद्रैर्वृतः सोऽपि तिष्ठत्यमितविक्रमः ।।६५२।।**
**वायव्यदिशि चाण्डस्य वायुवेगो महाबलः ।**
**शतेन च वृतः श्रीमांस्तिष्ठत्यत्र महाबलः ।।६५३।।**

---

वह सैकड़ों हजारों रुद्रों का गणप है । महावीर्यवान् और पराक्रमशाली यह रुद्र उसी प्रकार भासमान है, मानों स्वयं भास्कर देव महातीव्र दीप्तिमन्त मरीचियों से रोचिष्माण हो ।।६४८।।

इसी तरह अग्निकोण मण्डल में आग्नेय रुद्र अग्नि के समान जाज्वल्यमान है । उसका नाम वैद्युत रुद्र है । इसी नाम से वह विख्यात है । बिजली के समान चमत्कारी विद्युतवत् द्योतमान सैकड़ों रुद्रों से घिरा हुआ अपने महाप्रभाव का विस्तारक है ।।६४९।।

याम्य अण्ड का सर्वाधिकारी रुद्र महाकाल है, यह युगान्तकारी कालानल का समानधर्मा शत शत पराक्रमी रुद्रों से समावृत रहता है ।।६५०।।

नैर्ऋत्य कोण क्षेत्र में 'विकट' नामक यथा नाम तथा गुण रुद्र सर्वाधिकार सम्पन्न है । महातेजस्वी यह रुद्र एक दूसरे से भासमान भास्कर की तरह ही अपने प्रभाव का विस्तार करता है ।।६५१।।

पश्चिम अण्ड का जो रुद्र है, उसे महावीर्य कहते हैं । इसी नाम से वह विख्यात है । शतरुद्रों से आवृत रहते हुए अत्यन्त प्रतापशाली यह अपनी संप्रभुता से विश्व को प्रभावित करता है ।।६५२।।

वायव्य अण्ड का अधिपति महाबलशाली रुद्र है । उसे वायुवेग कहते हैं । शतरुद्रों से समावृत श्रीमान् वायुवेग अपनी पूरी शक्ति से यहाँ रहते हैं ।।६५३।।

**सुभद्रनामोत्तरतः शतेन परिवारितः ।**
**महावीर्यबलोपेतस्तिष्ठत्यत्र महाबलः ।।६५४।।**
**परिविष्टो मरीचिभिस्तत्र तिष्ठति वीर्यवान् ।**
**विद्याधरो नाम रुद्र ऐशान्यां वै प्रतिष्ठितः ।।६५५।।**
**शतरुद्रैर्वृतः सोऽपि परिविष्ट इवोडुराट् ।**
**महावीर्यबलोपेतस्तिष्ठतेऽनन्तविक्रमः ।।६५६।।**

परिविष्टो मरीचिभिः परिवृतः ॥६५६॥

**अधः कालाग्निरुद्रोऽन्यः स्थितस्त्वत्र द्वितीयकः ।**
**समावृतो रुद्रशतैः स्थितैस्त्वत्र वरानने ।।६५७।।**

द्वितीयक इत्यन्तस्थात् कालाग्नेरन्यः ॥६५७॥

**शतैः समावृतो रुद्रो मयूखैरिव भास्करः ।**

उपरिष्टाद् रुद्र इत्येतदाख्ययाख्यातः । तदित्थम्–

**वीरभद्रो वृतो रुद्रैरुपर्यण्डस्य संस्थितः ।।६५८।।**
**एकादशो महाकायै रुद्रक्रोधसमुद्भवैः ।**

वृत इत्येतैः श्वेतादिभिरेव पूर्वादिदिग्गतशतरुद्राधिष्ठातृभिः । एवं मध्यवर्ती वीरभद्र एकादशः । एतैश्च समस्तरुग्द्रावणस्य भगवतो रुद्रस्य संसारवित्रासकारिणः क्रोधादुद्भूतैः । क्रोधसमुद्भव इति पाठो वीरभद्रैकविषयः । यतश्चैते श्वेतादयो वीरभद्रस्य परिवारभूतास्तत एव श्रीपूर्वशास्त्रे–

---

उत्तर के अधिपति का नाम सुभद्र है । यह भी शतरुद्रों से समावृत महाबलशाली रुद्राधिपति है । अपने प्रभाव का विस्तार करते हुए वे यहाँ रहते हैं ॥६५४॥

मरीचि-परिवेष्टित विद्याधर नामक रुद्राधिपति, ईशान कोण में व्यवस्थित हैं । यह भी शतरुद्रों से समावृत उसी प्रकार शोभायमान हैं, जैसे नक्षत्रों से आवृत चन्द्रमा आकाश में सुशोभित होता है । महावीर्यशाली बलवान् अनन्त विक्रम यह रुद्र अपनी सुन्दर व्यवस्था के लिये प्रसिद्ध है ॥६५६॥

इन शतरुद्रों के अधस्तात् एक अन्य कालाग्नि नामक रुद्र भी यहाँ रहता है । यह भी शतरुद्रों से समावृत अपनी व्यवस्था में संलग्न है ॥६५७॥

भास्कर सूर्य जिस तरह अपनी किरणों से आवृत रहता है और अपने प्रकाशपुञ्ज से विश्व को प्रभाभास्वर कर देता है, उसी तरह यह भी रुद्रों से आवृत रहता है और विश्व को अपने प्रताप से प्रभावित करता है ।

'अनन्तः प्रथमस्तेषां कपालीशस्तथापरः ।
अग्निरुद्रो यमश्चैव नैर्ऋतो बल एव च ॥
शीघ्रो निधीश्वरश्चैव सर्वविद्याधिपोऽपरः ।
शम्भुश्च................................'॥ (मा०वि० ५/१४)

इति प्रतिदिग्गतरुद्रदशकमध्यगमेकैकं रुद्रमुक्त्वा वीरभद्रश्च विधूमज्वलनप्रभ एकादश उक्तः, श्वेतादयस्तु तत्परिवारत्वान्न प्राधान्येन गणिताः ।

उपसंहरति–

**एवं तेऽत्र महात्मान एकैकं तु शतेन च ॥६५९॥**
**दशैते वेष्टिता देवि शतरुद्रैश्च सुव्रते ।**

प्रत्येकं शतेन परिवारभूतेन प्रोक्तैश्च कपालीशादिभिरन्तरङ्गैर्दशभिर्वेष्टितः । एवमस्यां विततायां भुवनदीक्षायां सर्व एवैते पार्थिवाण्डगता यथोक्तभुवनेश्वराः शोध्याः, न तु प्राक् सङ्क्षिप्तदीक्षोक्तमष्टोत्तरमेव शतमिति न तदाशयेनेदं विपर्यासितव्यं प्रतिपदोक्तस्य विधेः श्रुतिप्रमाणोत्कर्षेण बलवत्त्वादिति ।

---

इसके अतिरिक्त 'वीरभद्र' का लोक है । यह भी शत शत रुद्रों से समावृत रुद्र सेनाध्यक्ष और भगवान् भैरव का भावप्रिय सेवक है । यह मध्यवर्त्ती महारुद्र प्रतिदिग्गत दश दश रुद्रों के अतिरिक्त महारुद्र है । संख्या में यह ग्यारहवाँ है । यह भगवान् भैरव के भयानक क्रोधों के संस्कारों से समुद्भूत महाकाय रुद्रों में सर्व-श्रेष्ठ क्रोधमूर्त्ति, रुद्र है । क्रोधसमुद्भव प्रयोग वाला पाठ अकेले 'वीरभद्र' के लिये ही प्रयुक्त होता है । इसके परिवार का वर्णन श्रीपूर्व शास्त्र में इस प्रकार किया गया है (मा०वि० ५/१४) ।

उनमें पहला अनन्त, दूसरा कपालीश, अग्निरुद्र, यम, नैर्ऋत, बल, शीघ्र, निधीश्वर, सर्वविद्याधिप और शम्भु ये प्रत्येक दिशाओं के अधिपति रुद्र हैं । इनमें निर्धूम अग्नि ज्वाला के समान तेजस्वी रुद्र ही वीरभद्र है । यह ग्यारहवाँ है । श्वेत आदि इसके पारिवारिक सदस्य हैं । अतः पृथक् नहीं उल्लिखित है ।

भगवान् भैरव कह रहे हैं कि, देवि ! उमे ! उन ग्यारह रुद्रों का महत्त्वपूर्ण प्रताप दशों दिशाओं में व्याप्त है । ये सभी शत शत रुद्रों से समावृत रहते हैं । इनमें ग्यारहवाँ मध्यवर्त्ती महाकाय रुद्रवर्य वीरभद्र ही हैं । कपालीश आदि रूपों में इनका वर्णन पहले ही किया जा चुका है ॥६५९॥

यह भुवन दीक्षा का प्रकरण है । इसमें ये सभी भुवनेश्वर शोध्य हैं । पहले कही गयी संक्षिप्त दीक्षा के सन्दर्भ में १०८ रुद्रों के शोधन की बात यहाँ नहीं लगेगी ।

यत्तु श्रीभुल्लकेन अनन्तश्री ..........दिभिर्द्वीपादिभिः सह सप्तनवतिः, बहिरेकादशेति कल्पितम्, तदसदेव ।

एते श्वेतादयो दश शतरुद्रपरिवृता अपि एकैकं शतेन परिवृता इति यदुक्तम्, तत्सङ्क्षेपाशयेन, विस्तरतस्तु

**एषामपरिसंख्येयः परिवारो महात्मनाम् ।।६६०।।**

अतश्चैते सर्वे–

**आवृत्याण्डं स्थिता ह्येते मधु यद्वन्मधुव्रताः ।**
**कदम्बकुसुमं यद्वत्केसरैः परिवारितम् ।।६६१।।**
**परिवारितं तथा ह्यण्डं रुद्रैरमितविक्रमैः ।**

मधुव्रता मधुकराः । तथा–

**गृहैः सतोरणाट्टालैर्नानारत्नविचित्रितैः ।।६६२।।**

---

अर्थात् भुवन दीक्षा में शतरुद्रों का ही शोधन होना चाहिये । संक्षिप्त दीक्षा और भुवन दीक्षा के सन्दर्भों में किसी प्रकार का व्यतिक्रम नहीं करना चाहिये । यह सिद्धान्त की बात है कि, प्रतिपदोक्त विधि के श्रुतिप्रमाण प्रकर्ष के आधार पर इनकी बलवत्ता स्वयं सिद्ध हो जाती है ।

स्वच्छन्दतन्त्र के टीकाकार भुल्लक की प्रतिपादित उक्ति का खण्डन करते हुए आचार्य जी लिख रहे हैं कि, अनन्तश्री-----आदि द्वीपों के साथ ९७ और बाहर बाह्य आवरण में ग्यारह द्वीपों की स्थिति कही है । यह श्री भुल्लक की स्वयं की कल्पना है । अतः असत् है ।

इस प्रकार श्वेत आदि दश महारुद्र शतरुद्रों से सदा परिवृत रहते हैं–यह कहने के बाद भी श्लोक ६५९ में एकैकशतेन परिवृता लिखा है—यह संक्षिप्त रूप से कथन के उद्देश्य के लिये कही गयी उक्ति है । विस्तार की बात तो यह है कि, इन महात्माओं के परिवार असंख्य हैं, अर्थात् उनकी प्रकल्पना नहीं की जा सकती । सही भी है कि, वहाँ जनगणना का काम तो कभी भी किया नहीं गया है ।।६६०।।

इसलिये इस विषय में यही कहा जा सकता है कि, अण्ड को आवृत कर ये इस प्रकार स्थित हैं, जैसे मधुच्छत्र को घेर कर मधुकर ! अथवा यह भी उपमा ठीक ही है कि, कदम्ब कुसुमों पर केशर के समान वे परिवारित हैं ।।६६१।।

अमित विक्रम रुद्रों द्वारा ये अण्ड उसी तरह परिवारित हैं । इनके साथ भी मधुच्छत्र और मधुकर की बात कही जा सकती हैं । इनके घर भी अट्टवत् हैं । उनमें तोरण लगे हैं । नाना प्रकार के रत्नों से आच्छन्न और जटिल हैं । उनमें वैचित्र्य की चारुता है ।।६६२।।

**जाम्बूनदमयैश्चित्रैः समन्तात्समलङ्कृतम् ।**
**दिव्यनारीभिराकीर्णं सर्वकामसमन्वितम् ।।६६३।।**
**ब्रह्माण्डमेतदाख्यातं पाशजालावतारितम् ।**
**जन्मव्याधिजरामृत्युमहोदधिपरिप्लुतम् ।।६६४।।**
**गुणत्रयमलच्छन्नं नानाजातिसमाकुलम् ।**
**पशुज्ञानपरिक्रान्तं गतित्रयसमाकुलम् ।।६६५।।**

गृहा भुवनानि । आणवादिपाशजालेनावतारितमाच्छादितं जन्मादिपरिप्लुतं चेति तदाश्रयजनाभिप्रायेण । गुणत्रयं सत्त्वादि, तदेव मलम् । जातयश्चतुर्दशविधो भूतसर्गः । पशुज्ञानेन वेदसांख्यादिना परितः समन्तात् क्रान्तं तज्ज्ञानाश्वासबहुलमिति यावत् । गतित्रयं देवमनुष्यः तिर्यग्रूपम् ।।६६५।।

अत्र च–

**अनित्या एव गतयः सर्वेषामेव वादिनाम् ।**

गतयो देवमनुष्यतिर्यक्प्रवृत्तयः

'एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्ना गतागतं कामकामा लभन्ते' ।। (भ०गी० ९/२१) इति नीत्या अनित्याः परिमितकालाः । वादिनामिति वेदसांख्यपुराणेतिहासन्यायवैशेषिकसौगतार्हतादिनिष्ठानाम् ।

---

स्वर्णाभूषणों की चित्रशैली से चतुर्दिक् चमत्कार पूर्ण शोभा उन भवनों में विकीर्ण है । दिव्य नारियों की वहाँ अधिकता है । सभी कामनाओं की आपूर्त्ति भगवदिच्छा से ही अनायास होती रहती है ।।६६३।।

उक्त आनन्त्य में अवस्थित यह एक ब्रह्माण्ड है । यह पाशजाल से आच्छदित है । उसी के कारण यह अवतारित है, अर्थात् शिव को जीव भाव में विवशकर देने वाले पाशों की वहाँ पूरी तरह व्याप्ति है । यहाँ जन्म-जन्मान्तर का आवागमन चक्र है । व्याधियों की बाधायें हैं । जरा और मृत्यु की मरीचिका है । ये इन पाशों के महासागर हैं । ऐसे महासागर का यह लहराव है । उस अपरम्पार पारावार से यह परिलुप्त है ।।६६४।।

सत्त्व, रजस् और तमस् से यह त्रिधा विभक्त है । ये तीनों मल हैं । मल अज्ञान है । इस तरह यह ब्रह्माण्ड अज्ञान तिमिर से आच्छन्न है । यहाँ नाना प्रकार की जातियाँ हैं । जातियाँ अर्थात् चतुर्दशविध भूतसर्ग हैं । इससे यह समाकुल है । पशुज्ञान अर्थात् वह ज्ञान जिससे पाशबद्धता को बल मिलता है, उससे जीव अभेद अद्वय भाव के विपरीत भेदवाद में जीने को विवश हो जाता है ।

यत एते–

**परापरविभागं तु नैव जानन्ति मोहिताः ।।६६६।।**

भेदात्मकं पदमपरम्, अद्वैतं तु परमिति न जानन्ति मायया व्यामूढी-कृतत्वात्, अतो भेदपद एव सुरनरतिर्यक्पदानि परापरतया प्राप्याणि मन्यन्ते ।।६६६।।

अतश्च–

**हेमाण्डं तु पुरा सृष्टं क्षयात्म भुवनाकृति ।**
**ईशमायासमा[१]विष्टस्यात्मवर्गस्य भूतये ।।६६७।।**

यद्यपि समनान्तं क्षययोगि, तथापि यदस्य क्षयात्मत्वमुक्तं तदतिपरिमित-कालतया तुच्छताप्रतिपादनाशयेन । समाविष्टस्य क्रोडीकृतस्य । भूतये कर्मो-पभोगसिद्ध्यर्थम् ।।६६७।।

---

यही पशुज्ञान है । पाशव शास्त्र पढ़ने से पशुतामय ज्ञान होना स्वाभाविक है । आगम की यह मान्यता है कि, भैरवोक्त परावाक् की दिव्यता से भरे शिवोपदेश शास्त्रों के अतिरिक्त सांख्यादि सारे ज्ञान पाशवज्ञान हैं । इनसे यह संसार भरा हुआ है । इसी तरह इसमें देव, मनुष्य और तिर्यक् स्तरों की तीन गतियाँ ही प्राप्त हो पाती हैं ।।६६५।।

सभी वादप्रिय[२] व्यक्तियों की यही नियति है कि, वे भूर्भुवःस्वः की सीमा में ही जरा मृत्यु का वरण करने के लिये विवश हैं । यह ध्यान देने की बात है कि, ये सारी गतियाँ अनित्यता से ही प्रभावित हैं । गीता भी इस विषय में सावधान करती है कि, 'ये कामकामी पुरुष गतागत ही प्राप्त करते हैं'[३] । इसीलिये भगवान् कह रहे हैं कि ये सभी मोह-मुग्ध जीव हैं । ये भेदात्मक अपर भाव और अद्वय परभाव के निहितार्थ को जानते ही नहीं हैं । माया के पथ के व्यामूढ पथिक हैं ।।६६६।।

अन्त में नये प्रकरण के रूप में उदक सर्ग से शिवपर्यन्त के उपरि-वर्त्तमान तत्त्वों के सम्बन्ध की वास्तविक स्थिति की जानकारी दे रहे हैं । तत्कालीन मान का स्पष्टीकरण कर रहे हैं । उनके अनुसार उत्तरोत्तर योग की दृष्टि

---

१. कृ क. पाठः ।
२. वेद सांख्य पुराणेतिहासन्याय वैशेषिक सांख्यादि शास्त्रार्थी ।
३. गीता ९/२१ ।

गतमेतत्-

**अथोपरिष्टात्तत्त्वानि उदकादिशिवान्तकम् ।**

उच्यन्त इति शेषः । तत्र मानकलनया एतानि-

**उत्तरोत्तरयोगेन दशधा संस्थितानि तु ।।६६८।।**

शतकोटिविस्ताराद् ब्रह्माण्डाद् दशधा गुणितं जलतत्त्वम् । ततो दशगुणं तेजः । ततोऽपि वायुः । ततोऽपि व्योम । ततोऽपि गर्भीकृततन्मात्रेन्द्रिय एव गुणः ।।६६८।।

एवंकलितपरिमाणादहङ्कारात्-

**अहङ्कारः तदूर्ध्वं तु बुद्धिस्तु शतधा स्थिता ।**

ततोऽपि-

**ऊर्ध्वं सहस्रधा ज्ञेयं प्रधानं वरवर्णिनि ।।६६९।।**

गुणतत्त्वेन सह प्रकृतितत्त्वस्य तत् परिमाणमित्यर्थः ।।६६९।।

तदुपरि-

**पौरुषं दशसाहस्रं**

ततोऽपि-

**नियतिर्लक्षधा स्मृता ।**

**तदूर्ध्वं दश लक्षाणि कला यावत्तु सुव्रते ।।६७०।।**

तदेवंविधात् कलातत्त्वमानादपि-

**माया तु कोटिधा व्याप्य स्थिता सर्वं चराचरम् ।**

---

से देखा जाय, तो वे दश गुणित रूप से अवस्थित हैं । सौ करोड़ योजन विस्तृत ब्रह्माण्ड से दश गुणित अवस्थित जलतत्त्व है । जल से दशगुना तेज, तेज से दश गुना वायु, वायु से दस गुना आकाश और इससे इसी प्रकार दश गुने गुण तत्त्व । इनमें गर्भीकृत तन्मात्राओं और इन्द्रियों के आयाम भी हैं ।।६६८।।

इनके ऊपर अहङ्कार तक दशधात्व प्रचलित है । अहङ्कार के ऊपर बुद्धि सौगुने आयाम में उपस्थित है । इस प्रकार गुणतत्त्व से सहस्र गुने आयाम में प्रकृति का विस्तार है ।।६६९।।

इसके ऊपर दश हजार गुना पुरुष तत्त्व, इससे भी एक लाख गुना नियति तत्त्व, नियति से दश लाख गुना कला तत्त्व का विस्तार है ।।६७०।।

कला तत्त्व से करोड़ गुना माया व्याप्त है । इसकी इस व्याप्ति में सारा चराचर जगत् जिसे कलादि क्षित्यन्त सृष्टि कहते हैं, वह अवस्थित है । इस वर्णन

सर्वमिति कलादिक्षित्यन्तम् । एतच्चोपलक्षणपरं सर्वतत्त्वेषु, तेन पृथिव्यादि-तत्त्वान्युत्तरोत्तरं जलादितत्त्वैः व्याप्तानि । अतश्च शतकोटिविस्तीर्णाद् ब्रह्माण्डाद् दशगुणं यदप्तत्त्वमुच्यते, तत्तदन्तर्वर्तिना ब्रह्माण्डेन सह । तेन मध्ये ब्रह्माण्डं कोटिशतम्, अधोजललेखिका चत्वारि सर्वाणि कोटिशतानि, जलावरणस्य मानं मध्यवर्तिना व्याख्यातेन ब्रह्माण्डेन सह तु कोटिशतान्येव, सर्वतः पारिवार्तुल्य-मानब्रह्माण्डेन अन्तर्वर्तिना दशकोटिशतानि जलावरणमिति स्थित्या तेजस्तत्त्वा-दीन्यपि अन्तर्वर्तिजलादितत्त्वमानेन सह यथोत्तरं दशादिगुणितानि व्याख्यात-व्यानि ।

---

से यह स्पष्ट हो जाता है कि, पृथिव्यादि जितने तत्त्व हैं, ये उत्तरोत्तर जल, तेज और वायु आदि तत्त्वों से व्याप्त हैं । इस तरह शतकोटि विस्तीर्ण ब्रह्माण्ड से दश गुना अप्तत्त्व का जो विस्तार है, वह अन्तर्वर्त्ती ब्रह्माण्ड के साथ है । यह मानना चाहिये ।

यहाँ आचार्य जी गणना को एक नये रूप से देख रहे हैं । श्लोक ६६८ में यह घोषणा है कि, उत्तरोत्तर योग से दश गुणित विस्तार है । जैसे यदि कोटि शत ब्रह्माण्ड है, तो जल तत्त्व स्वयं दश कोटि शत विस्तार वाला है । किन्तु टीका के अनुसार सौ कोटि योजन ब्रह्माण्ड का विस्तार चूँकि अप् तत्त्व के अन्तर्गत है । अतः अप् तत्त्व का विस्तार शतकोटि ब्रह्माण्ड के साथ ही माना जायेगा । इस दृष्टि से आचार्य जी की अपनी ही टीका से विरोध हो रहा है । श्लोक ६६८ की टीका में वे लिखते हैं, 'शतकोटिविस्ताराद् ब्रह्माण्डात् दशधा गुणितं जलतत्त्वम्' । अर्थात् ब्रह्माण्ड मान से दश गुणा मान वाला जल तत्त्व है, यह निश्चय होता है ।

जल तत्त्व के अन्तर्गत ब्रह्माण्ड को भी मान लेने पर जलतत्त्व का मान दश कोटिशत ही रहेगा । केवल जलावरण का यह मान नहीं है, वरन् ब्रह्माण्ड के साथ का मान है । इस तथ्य पर विशेष रूप से ध्यान देना चाहिये । यही क्रम ऊपर मध्यवर्त्ती ऊपर के तत्त्वों को भी अन्तर्गत मानकर ही इसकी गणना का प्रकल्प स्थिर करना चाहिये ।

इसके अनुसार माया परिमाण से विद्या का परिमाण माया से दशकोटि गुना अधिक है । अर्थात् यह माया को व्याप्त कर ही व्यवस्थित है । इन सबको वर्त्तुल के अनुसार रखकर देखना चाहिये । जैसे—

तदेवंविधान्मायापरिमाणात्–

**दशकोटिगुणा विद्या**

सापि व्याख्यातदृष्ट्या ऊर्ध्वाधःकोटिनवकपरीमाणा मध्यस्थात्कलामानात्कोटिगुणितात् ।

**मायां व्याप्य व्यवस्थिता ।।६७१।।**

अथ ततोऽपि–

**शतकोटिगुणेनैव व्याप्तासावीश्वरेण तु ।**

ईश्वरेण ईश्वरतत्त्वेन ततोऽपि तद्व्याप्यैव स्थितम्–

**सादाख्यं कोटिसाहस्रं बिन्दुनादं तदूर्ध्वतः ।।६७२।।**

सादाख्यं यत् तत्त्वं कोटिसहस्रपरिमाणम्, तदेवोर्ध्वत इति तत्रैव अध्वनि ऊर्ध्वभागे परव्याप्त्या बिन्दुनादं वक्ष्यमाणबिन्दुनादात्मकावरणरूपतया स्थितं परं सादाख्यं रूपम् । बिन्दुना अर्धचन्द्रनिरोधिकावरणे, नादेन च नादान्तावरणमुपलक्षितम् । एतच्चाग्रे व्यक्तीभविष्यति ।।६७२।।

---




।।१९ वृत्त ।।६६७-६७४।।

विद्या भी ईश्वर तत्त्व के ही अन्तर्गत है । ईश्वर से हजार करो़ गुनित सदाशिवतत्त्व है । सदाशिव के ऊपर बिन्दु और नादतत्त्वों का आवरण है । बिन्दु तत्त्व में अर्धचन्द्र और निरोधिकायें अन्तर्भूत हैं । इसी तरह नाद में नादान्त भी अन्तर्भूत है ।।६७२।।

अतोऽप्यूर्ध्वे

**योजनानां तु वृन्दं वै शक्तिर्व्याप्य व्यवस्थिता ।**

वृन्दं शतकोटिसहस्राणि । शक्तिरिति शक्तितत्त्वम् ।

अत्रैव च शक्तिसम्बन्धिन्यूर्ध्वभागे-

**व्यापिनी सर्वमध्वानं व्याप्य देवि व्यवस्थिता ।।६७३।।**

शक्तिरेव परया व्याप्त्या परशिवतत्त्वात्मा व्यापिनीरूपा, सर्वमिति शक्ति-सदाशिवाद्यधस्तनं समनात्मकं चोर्ध्वमध्वानं व्याप्य स्थिता । एषां च सर्वेषां तत्त्वानां पूर्वमेव स्वरूपं व्याख्यातमिति मायान्तं तत्तत्पदोचितानां क्षेत्रज्ञानां विचित्राणाम्, विद्यादिव्यापिन्यन्तं तु मन्त्र-मन्त्रेश्वरमन्त्रमहेश्वराद्यावर्तेन भेदभिन्नानां रुद्राणामवस्थितिरिति तदपेक्षया तत्र तत्र तथोचितमेव भुवनभोगादिकम् । तदेतदग्रे व्यक्तीकरिष्यति भगवान् ।।६७३।।

एवमपरशिवतत्त्वान्तमध्वपरिमाणमुक्त्वा विश्वव्यापिनि परमशिवतत्त्वे न परिमाणमस्तीत्याह-

**अप्रमेयं ततो ज्ञेयं शिवतत्त्वं वरानने ।**

ततो व्यापिनीसमनान्तादध्वन ऊर्ध्वं यत् श्रेयोरूपं तत्त्वं पारमार्थिकं स्वतन्त्र-प्रकाशानन्दघनं परमशिवरूपम्, तदप्रमेयं परप्रमात्रेकरूपमित्येवं ज्ञेयं निश्चेतव्यम्, न तु इतरतत्त्ववदुत्तरोत्तरप्रमाणाधिक्यकलनया कलनीयम् । एवं चाभिदधदेव-

---

व्यापिनीतत्त्व सारे अध्ववर्ग को व्याप्त कर अवस्थित है । टीकाकार का यह मत है कि, शक्तितत्त्व ही पराव्याप्ति की दृष्टि से परशिवतत्त्वात्मिका व्यापिनी मानी जाती है । शक्ति के नीचे सदाशिवादि अन्तर्वर्त्ती तत्त्व को व्याप्तकर ही व्यापिनी व्यवस्थित है । यहाँ तक कि समनात्मक ऊर्ध्व अध्वा को भी यह व्याप्त करती है । इस विषय में यह ध्यान रखना चाहिये कि, सभी पदों के उपयुक्त क्षेत्रज्ञों की विचित्रता तत्त्वों के साथ ही उल्लसित रहती है । विद्या से व्यापिनी पर्यन्त मन्त्र, मन्त्रेश्वर, मन्त्र महेश्वर आदि के आवर्त्त हैं । इनसे अनन्त भेद भिन्न रुद्रों की अवस्थिति वहाँ है । इसके साथ ही उन भुवनों के भोगादि भी वहाँ हैं । इन विषयों पर शास्त्र सावधान है । यथावसर उसका वर्णन आगे के प्रकरणों में यथा सन्दर्भ प्रस्तुत किये जायेंगे ।।६७३।।

यह सारा का सारा अध्व परिमाण है । किन्तु यह अपर शिवतत्त्व में अध्व का परिमाण माना गया है । वस्तुतः परमशिवतत्त्व में किसी प्रकार के परिमाण का प्रकल्पन नहीं किया जा सकता । यही तथ्य इस कारिका के माध्यम से व्यक्त कर रहे हैं—

मादिशति यत्समनान्तं विश्वं यथोक्तप्रक्रियया प्रमेयीकुर्वन्नेव परप्रमात्रात्मनि स्वप्रकाश-चिदानन्दघने परमशिवपदे समाविशेदिति ।

एवं प्रसङ्गादुक्त्वा जलतत्त्वादौ भुवनस्थितिं प्रकटयितुमाह–

**भुवनानि प्रवक्ष्यामि अप्तत्त्वादावनुक्रमात् ।।६७४।।**

तथा–

**आकारं विभवं चैव भुवनानेकविस्तरम् ।**

आकारः संस्थानम् । विभवो विभूतिः । भुवनानेकस्य तत्तत्प्रधानभुवना-नुलग्नस्य भुवनसमूहस्य विस्तारो दशसंख्याकृतं वैतत्यम् ।

एतच्च पारमेश्वरव्यतिरेकेण नान्यत्र दृष्टमित्याह–

**यन्न दृष्टं पशुज्ञानैः कुपथभ्रान्तदृष्टिभिः ।।६७५।।**

स्वतन्त्रचिद्घनानन्दात्मकपरभैरवस्वस्वभावाख्यातिपाशपाशितत्वात् सङ्-कुचितदृक्शक्तीनां ज्ञानानि ज्ञायतेऽभिलषितं पशुभिः यैस्तैः पशुशास्त्रैः यन्न ज्ञातं

---

भगवान् भैरव भट्टारक देवी उमा को सम्बोधित करते हुए कह रहे हैं कि, सुमुखि देवि ! शिवतत्त्व शाश्वत अप्रमेय है, यह निश्चय जान लेना चाहिये अर्थात् इस विषय में सन्देह नहीं करना चाहिये । व्यापिनी समनान्त अध्वा से ऊर्ध्व में श्रेय है । समना तक प्रेय है । इससे ऊपर श्रेय है ।

श्रेय पारमार्थिक स्वतन्त्र प्रकाशानन्दघन परमशिव तत्त्व है । यह अप्रमेय तत्त्व है । पर प्रमाता तत्त्व ही अप्रमेय श्रेय है । यही ज्ञेय है । ज्ञातव्य तत्त्व दर्शन का निदर्शन है । इसका निश्चय कर लेना चाहिये ।

इतरतत्त्वों की तरह उत्तरोत्तर प्रमाण के आधिक्य की कलना वहाँ नहीं की जा सकती । तात्पर्य यह है कि, समनान्त विश्व की जो प्रमाण प्रक्रिया शास्त्र में वर्णित है, उसे प्रमेय रूप से साक्षी भाव से देखते हुए परप्रमाता स्वप्रकाशा-नन्दघन के चिद्रस में नहाकर परमशिवतत्त्व में अनुप्रवेश करे । तभी समावेश का रस मिलता है ।

अप्तत्त्व में भुवन स्थिति की जिज्ञासा को शान्त कर रहे हैं । भगवान् अप् तत्त्व के भुवनों के सबन्ध में क्रमिक रूप से वर्णन की प्रतिज्ञा करने के उपरान्त श्रोताओं को इस दिशा में दत्तावधान होने की प्रेरणा दे रहे हैं ।।६७४।।

अप् तत्त्वस्थ भुवनों के रूप, आकाश या संरचनात्मक विभव के विषय में सभी जानना चाहते हैं । इसमें भी भुवनों का अनन्त विस्तार है । कुछ प्रधान कुछ अप्रधान इन सभी का वैतत्य ही इसका मुख्य विषय है ।

तथा कुपथेन परिमितक्लेशमात्रप्रशमकारिणा, न तु परिपूर्णपदप्राप्तिप्रदेन उपायप्रदर्शनेन भ्रान्ता लब्धातात्त्विकप्रकाशा दृष्टिज्ञानं प्रतिपद्यमानं येषां तादृग्भिः ॥६७५॥

तान्येतानि पशुज्ञानानि लेशतो दर्शयितुमाह–

**यन्न सांख्यैर्न योगैर्वा न चैव पाञ्चरात्रिकैः ।**

प्रकृतिपुरुषयोरविवेकमात्रात् संसारो विवेकात्तु मुक्तिरितीदृग्ज्ञानैः सांख्यैः अत्रैव चित्तैकाग्र्यात्मयोगावेश[1]सम्प्राप्यद्रष्टृस्वरूपावस्थित्यात्ममुक्तिवादिभिर्योगशास्त्र-

---

यह वैतत्य पाशवशास्त्रों में प्राप्त नहीं है । शैवपथ के अतिरिक्त कुपथ प्रचारक शास्त्रों के स्वाध्यायी व्यक्तियों की दृष्टि भ्रान्त हो जाती है । ऐसे लोगों द्वारा इन विचित्र भुवनों की आकृति और विभव के वैचित्र्य का ज्ञान असम्भव प्राय ही है; क्योंकि, दृष्टि संकुचित हो जाती है । परिणामतः तात्त्विक प्रकाश के विमर्श से वे वञ्चित रह जाते हैं ॥६७५॥

**३.सांख्य, योग और पाञ्चरात्रिक दृष्टि–**

सांख्य शास्त्र अपनी परिसंख्या में ही सीमित है । योग अभी अपनी योजनिका क्रिया के आसूत्रण में ही समाप्त हो जाता है । पाञ्चरात्रिकों का विज्ञान भी पञ्चत्व से प्रेरित है । एक प्रकृति पुरुष के अविवेक और विवेक के चक्कर में समाप्त हो जाता है, तो दूसरा चित्त की एकाग्रता के योग के आवेश में द्रष्टृस्वरूप के अवस्थान मात्र के ज्ञान से मुक्ति की कामना करता है, तीसरा पाँच रात्रियों की बात करने वाला 'वासुदेव' नामक परप्रकृति के परिणाम में जगत् का विस्तार देखता है । ये सभी इस अचरज भरी जल समृद्धि का दर्शन कैसे कर पायेंगे ?

**४.स्वभाववादी दृष्टि–**

ऐसे ही कुछ स्वभाववादी विद्वान् हैं, जो स्वभाव की भावना के आवेश में रहते हैं । वे यह कहते हैं कि, ये पृथिवी आदि तत्त्व स्वभाव से ही जगत् और भुवनादि कार्यों में प्रवृत्त होते हैं । इसमें ईश्वर का कोई योगदान नहीं है । इन स्थूल दृष्टि से देखने वाले लोगों को अप् तत्त्व की गम्भीरता का पता नहीं चल सकता ।

**कर्मप्रवादी दृष्टि–**

कर्म ही विश्व का कारण है । इसमें अप् तत्त्व का कुछ योग नहीं है । ये कर्मवादी लोग मानते हैं ।

---

१. गवश क. पाठः ।

स्थैः षड्विंशतितत्त्वरूपमहाविभूत्यात्मकवासुंदेवाख्यपरप्रकृतिपरिणामात्मकप्रकृत्यादि-जगद्वादिभिः पाञ्चरात्रिकैर्यन्न दृष्टमिति सम्बन्धः ।

तथा-

**स्वभाववादिभिर्नापि न च कर्मप्रवादिभिः ।।६७६।।**
**नापि संशयवादैश्च नग्नक्षपणकादिभिः ।**

पृथिव्यादयः स्वभावेन तनुकरणभुवनादिकार्यार्थं प्रवर्तन्ते, न पुनरत्रेश्वरः प्रवर्तकोऽस्तीत्येवं वदद्भिः स्वभाववादिभिः, कर्मैव विश्वकारणं नान्यदित्याचक्षाणैः कर्मप्रवादिभिः, दैवं पुरुषकारो वा विश्वकारणमिति ब्रुवाणैः संशयवादिभिः-

'जीवाजीवास्त्रवाश्चैव संवरो विवरस्तथा ।
बन्धो मोक्षश्च सप्तैते सप्तभङ्गीविचित्रिताः' ।।

इति वचनव्यक्त्या अनादिसिद्धो बन्धो मोक्षश्च । त्रिविधो जीवः, अजीवस्तु

---

**५.संशयवादी दृष्टि-**

इनके अनुसार यह संशय की बात है कि, दैव वश यह विश्व बन गया या पुरुषार्थ योग से यह बना हुआ है । इनके मतानुसार १.जीव, २.अजीव, ३.आस्रव, ४.संवर, ५.विवर नामक विश्व वैचित्र्य का अद्भुत रूप से प्रादुर्भाव हो जाता है । इन्हें विशेष रूप से इस प्रकार समझा जा सकता है-

१.जीव-तीन प्रकार के प्रसिद्ध हैं ।

२.अजीव-१.स्थावर, २.पुद्गल देह, ३.धर्म, ४.अधर्म, ५.लोकाकाश, ६.अलोकाकाश अधिकरण भुवनादिकों का यह छः प्रकार की शब्दादि विषया विकल्प वृत्ति है । यह सुख-दुःख आदि से संभिन्न होती है । यह विकल्प प्रकल्पिका तथा उसकी प्रशामिका भी होती है ।

३.आस्रव-आ अर्थात् चारों ओर से अनवरत प्रसरित एक प्रकार की मानसी वृत्ति, जिससे यम, नियम आदि नियमित इन्द्रिय वृत्तियाँ संचालित होती हैं । एक ध्यान, जिसमें पुद्गल के नैर्मल्य का आकलन किया जाता है ।

४.संवर-जीवों को सम्यक् रूप से आवृत करने वाले भाव को संवर कहते हैं । सम्यक् अर्थात् पूर्णतया सर्वात्मना अनुभव । जैसे केश के उल्लुञ्चन का भीषण कष्ट होता है । वह कष्ट स्वयं वही झेलता है और दुःख के कारण को सहता है । इसी तरह का शिलापतन व्यापार भी क्रूरता की एक मिसाल ही है । मल-धारण भी ऐसी ही कष्टप्रद अवस्था होती है ।

५.विवर-प्राक् संचित कर्मों में से जितने अशुभ हैं, उन्हें एक स्थान पर रखकर उनके ऊपर निर्झर प्रवाह की पावनता उडेलने वाला भाव ही विवर कहलाता है । यह अशुभत्व का विध्वंसक होता है ।

स्थावरम्, पुद्गलो देहः, धर्मोऽधर्मो भुवनाद्यधिकरणं लोकाकाशो मुक्तपुद्गलस्थानमलोकाकाशश्चेति षड्विधा शब्दादिविषया विकल्पवृत्तिः सुखदुःखादिसम्भिन्ना विकल्पकप्रकाशमनरूपा, आ समन्तात् स्रवति प्रसरत्यजस्रमित्यास्रवो यमनियमादिनियमितेन्द्रियवृत्तिपूर्वममलपुद्गलरूपध्यानम्, सम्यग्वृणीते जीवानिति संवरः केशोल्लुञ्चनतप्तशिलापतनमलधारणादिसमस्तदुःखानुभवः प्राक्संचिताशुभसञ्चयस्य निर्झर[1] इव विध्वंसको विवरः, लोभमोहशोकादिलोहपञ्जर इवालावुपात्राणां निमज्जकः पुद्गलानामावारको बन्धः, तदावरणव्यपगमे सुखसंविदात्मकपुद्गलोन्मज्जनमलोकाकाशो मोक्षश्चेति जीवाजीवादिपदार्थसप्तकवादिभिः १. स्यादस्ति, २. स्यान्नास्ति, ३. स्यादस्ति च स्यान्नास्ति च, ४. स्यादनिर्वाच्यम्, ५. स्यादस्ति च निर्वाच्यम्, ६. स्यान्नास्ति च निर्वाच्यम्, ७. स्यादस्ति च नास्ति चानिर्वाच्यं चेति सप्तभिरेव

---

६.बन्ध–लोक, मोह, शोक आदि का लौहपिञ्जर अलाबु सदृश हल्के फुलके पात्रों को डुबो देता है। ऐसा ही यह ऐसा पाश है, जो पुद्गलों को ले डूबता है।

७.मोक्ष–बन्ध के आवरण के भङ्ग हो जाने पर आनन्द सुख सम्पत्ति की अनुभूति के उपरान्त पुद्गल का उन्मज्जन मानो कष्ट के महासागर से हो जाता है। यह एक प्रकार का अलोकाकाश ही कहा जा सकता है।

ये उक्त पदार्थसप्तकवादी ही संशयवादी कहलाते हैं। इसका अन्वय श्लोक ६७५ के यन्त्र दृष्टं से किया जाना चाहिये। अर्थात् इन लोगों द्वारा शैव ज्ञान का साक्षात्कार नहीं हो सकता ॥६७६॥

**६.नग्नक्षपणकदृष्टि–**

यद्यपि ये भी सात प्रकार के ही 'स्यात्' मार्ग पर चलने वाले पथिक हैं। इनके उक्त सात बिन्दु इस प्रकार हैं–

१.स्यात् अस्ति– सम्भव है कि वह है।

२.स्यान्नास्ति– अस्तित्व के साथ अनस्तित्व का भी अनिश्चय।

३.स्यादस्ति च नास्ति च– हो भी सकता है और नहीं भी हो सकता है।

४.स्यादनिर्वाच्यम्– शायद अनिर्वाच्य होगा।

५.स्यादस्ति च अनिर्वाच्यम्– शायद है भी और अनिर्वाच्य भी।

६.स्थान्नास्ति च अनिर्वाच्यम्– शायद नहीं भी है वह अनिर्वाच्य।

---

१. विवर क. पाठः।

भङ्गीभिरनिश्चितमेव सर्वं वदद्भिः नग्नक्षपणकादिभिर्यन्न दृष्टमिति सम्बन्धः ।

तथा–

**भूतवादिभिश्चैव**

पृथिव्यप्तेजोवायुरिति भूतचतुष्टयमेव प्रत्यक्षदृष्टमस्तीति कथयद्भिश्चार्वाकैः ।

**नापि स्याल्लोकिकैरपि ।।६७७।।**

वार्तादण्डनीतिमात्रनिष्ठैः ।।६७७।।

**न चात्मचिन्तकैर्वापि**

'पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्' ।। (ऋ० १०/९०) इत्यादि चिन्तयद्भिर्वैदिकैः–

**न च तर्कप्रवादिभिः ।**

---

७.स्यादस्ति च नास्ति च अनिर्वाच्यम्– शायद वह है भी या नहीं भी है अनिर्वाच्य ।

ये उपर्युक्त सात प्रकार की विचार भङ्गी में नग्नक्षपणक भी किसी निश्चय पर पहुँचने में असमर्थ हैं । नितान्त अनिश्चय की स्थिति में जीने वाले ये विचार सत्य का साक्षात्कार नहीं कर सकते ।

**७.भूतवादी दृष्टि–**

पृथिवी, अप्, तेजस्, वायु और आकाश ये पाँच तत्त्व पञ्चमहाभूत कहलाते हैं । किन्तु ये कहते हैं कि, आकाश कोई तत्त्व नहीं है । अतः चार तत्त्व प्रत्यक्ष दृष्ट हैं, इन्हीं को मानना चाहिये । इन्हीं चारों से सृष्टि बनती और बिगड़ती रहती है । ईश्वर आदि तत्त्व नितान्त अमान्य हैं । यह दृष्टि चार्वाक मत की भी है ।

**८.लौकिक–**

इनकी कुछ विशेषता वार्त्ता और दण्डनीति में विश्वास कर लोक-जीवन चलाने वाली बात है । लोकव्यवहार के प्राधान्य के आधार पर इन्हें लौकिक कहते हैं ।।६७७।।

**९.आत्मचिन्तक–**

ऋग्वेद १०/९० का मन्त्र पुरुष ही यह सब कुछ है । जो हुआ है और जो भविष्य में होने योग्य है, वह सब पुरुष ही है । ये वैदिक चिन्तक आत्म चिन्तक ही हैं ।

'अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः' ।

(न्या० सू० १/४०)

इत्यूहरूपेण तर्केण व्यवस्थां कुर्वद्भिः ।

**न च वैशेषिकैर्वाऽपि षट्पदार्थपरायणैः ।।६७८।।**

द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेषसमवायाख्यपदार्थषट्कमेव तत्त्वमित्यभिदधद्भिः कणादशिष्यैः ।

**न चापि न्यायवादैश्च**

प्रमाणादिपदार्थषोडशकतत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमो भवतीति ब्रुवाणैर्नैयायिकैः ।

**हेतुदृष्टान्तवादिभिः ।**

न च यद्दृष्टमिति स्थितमेव ।

'तद्भावहेतुभावो हि दृष्टा[1]न्ते तदवेदिनः ।

ख्यातेऽर्थे विदुषो नान्यो हेतुरेव हि केवलः'।।

इत्यारटद्भिः सौगतैः ।

---

**१०.तर्क प्रवादी–**

न्याय सूत्र १/४० सूत्र के अनुसार अविज्ञान तत्त्व अर्थ में कारण की उपपत्ति से तत्त्वज्ञान का ऊहन ही तर्क है । इस ऊह से तत्त्वसाक्षात्कार असम्भव है ।

**११.वैशेषिकमतवादी दृष्टि–**

द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय रूप छः पदार्थों में ही सारा तत्त्ववाद समाविष्ट है । इन कणाद-शिष्यों की विचार सरणी असीम की ओर जाने में बड़ी बाधायें लेकर प्रवर्त्तित है ।।६७८।।

**१२.न्यायवादी दृष्टि–**

ये १६ पदार्थवादी हैं । इन्हीं षोडश के तत्त्वज्ञान से निःश्रेयस की सिद्धि होती है । यही इनकी सीमा है ।

**१३.हेतुदृष्टान्तवादी दृष्टि–**

हेतु के दृष्टान्त से सत्य का साक्षात्कार कैसे हो सकता है ? दृष्टान्त और हेतुभाव से केवल तत्त्व की बात केवल बचकानी बात ही कही जा सकती है ।

---

१. न्तत० क. पाठः ।

**नाप्येकजन्मवादैश्च**

वर्तमानमेवेदमेकं जन्म, न तु जन्मान्तरमभूद् भावि वेत्युदितवद्भिः ।

**न चाप्येकत्ववादिभिः ।।६७९।।**

पारमेशशास्त्रप्रतिपादितस्वप्रकाशस्वतन्त्रचिदद्वयवादव्यतिरेकेण सत्ताद्यद्वय-वादिभिः ।।६७९।।

**न धूर्तवादैर्लोकैर्वा सुपरिज्ञातमैश्वरम् ।**

धूर्तविरचितम्लेच्छादिशास्त्रनिष्ठैः । ईश्वरेण शिवभट्टारकेण प्रोक्तमप्तत्त्वादि-भुवनानामाकारविभवविस्तारादिकं यत् सांख्यादिभिर्धूर्तलोकपर्यन्तैर्न कैश्चिदपि परि-ज्ञातम्, तत्ते वक्ष्यामीति प्रोक्तेनैव सङ्गतिः ।

न चेयन्त एव वादिनः; अपि तु–

**इत्येवंवादिनां तेषां वादानां तु शतत्रयम् ।।६८०।।**

---

**१४.एकजन्मवादी दृष्टि–**

यही जगत् और यही जन्म । 'बहुरि ना आवना या देश' की घोषणा । शरीर जल जाने पर पुनरागमन नहीं । ये विचार ऐसे लोगों के हैं, जिन्होंने सत्य का साक्षात्कार नहीं किया है ।

**१५.एकत्ववादी दृष्टि–**

परमेश्वर शास्त्र द्वारा प्रतिपादित स्वप्रकाश, स्वतन्त्र, चिद् और अद्वयवाद के व्यतिरिक्त सत्तादि की अद्वयता का भी ये लोग ख्यापन करते हैं । यह पक्ष भी मान्य नहीं हैं । अद्वय भाव के समावेश की गहराई में डूबना अत्यन्त आवश्यक है ।।६७९।।

इन पञ्चदशवादों के अतिरिक्त भी धूर्त्तवाद का प्रसार तो लोक में चलता ही है । इसका निश्चय बड़ा कठिन है । बहुत से शास्त्रकार भी वाक्पटुता के आधार पर असत् तत्त्व को भी सत् प्रतिपादित करने की चेष्टा करते हैं । वास्तविकता यह है कि, इस उक्त तत्त्व का साक्षात्कार किसी से नहीं हो सका है । भगवान् की यह बात सर्वथा सत्य है । विश्वास और श्रद्धा के योग्य है ।

भगवान् कुछ और लोगों की गणना कर रहे हैं–इनके अनुसार इन पन्द्रहों के अतिरिक्त इन विमतिवादियों की और इनके वादों की संख्या ३०० है ।।६८०।।

**त्रिषष्टिरधिकाश्चान्ये वादिनां भ्रान्तचेतसाम् ।**
**अज्ञानतिमिरान्धानामुन्मीलनकृदुत्तमम् ॥६८१॥**
**संसारपङ्कमग्नानां नौरिवोत्तारणं परम् ।**
**महामोहतमोऽन्धानां तमोनुदमिदं परम् ॥६८२॥**
**परमेशमुखोद्भूतं यन्मया प्राप्तमद्भुतम् ।**
**ज्ञानामृतमिदं दिव्यं नानाभुवनविस्तरम् ॥६८३॥**
**शृणुष्वैकमना देवि विचित्राकारमद्भुतम् ।**

इतिशब्दः प्रकारवाची । एवंप्रकारं वदतां वादिनां सम्बन्धिनो ये वादास्तेषां मध्ये जलादिशिवान्तगततत्तद्भुवनाद्यध्ववेद्यीकरणप्रतिपादनेन तावद्वेद्यवेदकपरभैरवात्मकमहाप्रमातृपदसमावेशप्रदमिदं ज्ञानामृतम् । अज्ञानतिमिरेण तत्त्वावेदनान्धकारेण अन्धा अनुन्मीलितदृक्शक्तयस्तत एव भ्रान्तचेतसस्तेषां शक्तिपाततः प्राप्तं सद् उन्मीलनकृत् स्वस्वभावोन्मेषकम् । तथा संसारकर्दमे मग्नानां नौरिवोत्तारणं परं पारप्रापकम् । महामोहो विषयेषु अलङ्कारवस्त्रस्त्र्यादिषु आत्माभिमानः, तमः पुर्यष्टके

---

केवल तीन सौ ही नहीं, तिरसठ अधिक अर्थात् तीन सौ तिरसठ ऐसे भ्रान्त चेतसवादी हैं, जो सत्य और प्रकाश के पथ से मुँह मोड़कर तिमिर की तैमिरिकता को अपनाने को आकुल हैं । ऐसे अज्ञान से अन्धतमस में पतित जीवों के उन्मीलन के लिये सक्रिय और नितान्त सावधानीपूर्वक उद्धारार्थ समुद्यत है । यही सर्वोत्तम शास्त्र है ॥६८१॥

संसार की उपमा पङ्क से दी गयी है । पङ्किल भूमि दलदली होती है । उसमें समूचा शरीर आचूल मूल समा जाता है । ऐसे मोहमय कीचड़ में फँसे लोगों के उद्धार के लिये नौका की आवश्यकता होती है । पारमेश्वर, शास्त्र इस पङ्किलता के तम से उद्धार करने में पूर्ण समर्थ हैं ॥६८२॥

स्वयं परमेश्वर के मुख से मकरन्द सुधा के समान इस अमृत को भाग्यवश मैंने प्राप्त किया । यह अत्यन्त अद्भुत है । यह ज्ञान की चेतना का चिद्रस है । अनेक भुवनों में इसका विस्तार है । भगवान् कहते हैं कि, देवि ! एकाग्रमन से तुम इसका श्रवण करो ॥६८३॥

निष्कर्ष यह कि, अप् तत्त्व से शिव पर्यन्त विविध अनन्त भुवन आदि ऐसे पदार्थ हैं, अध्वा हैं, जिनके वेद्यवेदक विज्ञान का आधार और प्रमातृपदवी में समावेश की विधि का एकमात्र प्रतिपादक यह शास्त्र है ।

आत्माभिमानः, आभ्यां मोहतामिस्रान्धतामिस्रा लक्ष्यन्ते । एवमेभिरन्धीकृतानां तमोनुदमित्यज्ञाननाशनम् । परमेशमुखोद्भूतमिति परभैरवादेव शक्तिसदाशिवादि-क्रमेणायातं सद् मया कैलासवासिना प्राप्तमिति श्रीश्रीकण्ठाल्लब्धदीक्षेणाधि-गतम् । अद्भुतं निभाल्यमानं सद्विस्मयमुद्रानुप्रवेशनेन परभैरवस्वरूपाभिव्यञ्जकम्, अत एव दिव्यम् । नानाभुवनानां प्रतिपाद्यमानानां विस्तारो विभवादिप्रपञ्चो यत्र तत्तादृशम् । ज्ञानामृतप्रतिपादकमिदं शास्त्रमेव ज्ञानामृतम् । एकाग्रमनाः शृण्वित्य-नेन परमोपादेयतां ध्वनति ।

अद्भुतत्वं भुवनानां स्पष्टयति–

**अनन्तो भुवनव्रातस्त्वव्युच्छेदाद्व्यवस्थितः ।।६८४।।**
**मधुकोशजालकवत्तथा भूरिचयावृतिः ।**

---

अज्ञान से ग्रस्त लोग तो अन्धे के समान होते हैं । उनकी दृक्क्रिया शक्ति निमीलित हो जाती है । होता यह है कि, उनका मन भ्रान्त हो जाता है । संसार के कीचड़ में भ्रान्ति के कारण ही गिर जाते हैं । उनके निकालने का अनुग्रह आवश्यक है ।

परभैरव से शक्ति और सदाशिव क्रम से आया हुआ यह ज्ञान श्रीकण्ठ से मैंने कैलास में प्राप्त किया । श्रीकण्ठ ने इस ज्ञान की दीक्षा मुझे दी थी । ज्ञानामृत प्रतिपादक यह शास्त्र स्वयं ही ज्ञानामृत है । भगवान् द्वारा इसे सुनने के लिये एकाग्रता का आदेश देने का ही यही तात्पर्य है कि, यह शास्त्र परम उपादेय शास्त्र है ।।६८१-६८३।।

इस शास्त्र के माध्यम से इस पटल में भुवनों का सारा विज्ञान विस्तार पूर्वक उद्घाटित किया गया है । इस भुवन नामक छठें अध्वा की जानकारी साक्षात् भगवद् विग्रह का ही स्थूल रूप है । इसमें जो कुछ भी है, जैसा भी है, अतीव आकर्षक है । अधिक क्या–भगवद्रूप ही है ।

सारे भुवन में जिनके आनन्त्य का बार बार उल्लेख किया गया है, ये सभी अव्युच्छेद रूप से व्यवस्थित हैं । अव्युच्छेद का अर्थ है—जिसमें व्युच्छेद अर्थात् टूटन या कटाव न हो, अर्थात् लगातार उनकी निरन्तरता में कोई रुकाव, रोध या बाधा नहीं हो । इस निरन्तरता का निरन्तर स्मारक भी यही है ।।६८४।।

मधुकोश में मधुमक्षियों की अवस्थिति से सभी परिचित हैं । उस मधुच्छत्र पर एक पर-एक वे व्यवस्थित हो जाती हैं और मधुकोश की आकृति में कोई विकृति नहीं आ पाती है । उसी तरह ये लोक भी एक एक को आवृत कर अवस्थित हैं ।

अव्युच्छेदान्नैरन्तर्येण । मधुकोशे मधुमक्षिकाणां गोलकाकृतावाश्रये यानि जालकानि उपर्युपरि वर्तुलाकृत्या स्थितानि । भूरिचयावृतिरिति विततया परस्पर-मावार्यवारकतयावस्थितः ।

किञ्च,

**मीनशङ्खकुलायाभं दाडिमीबीजवत्स्थितम् ।।६८५।।**
**कदम्बकेसरनिभं पुराणां तु समूहकम् ।**

कुलायमालयः । दाडिमीबीजवदिति अतिनिविडगर्भार्थस्थितम् ।

किञ्च,

**महासेनावासकवद्वने तरुसमूहवत् ।।६८६।।**
**निरन्तरमनन्तानि भुवनानि वरानने ।**
**नानाकाराणि चित्राणि सर्वरत्नमयानि च ।।६८७।।**

महती चासौ सेना च महासेना, तस्या आवासकः शिविरं, तद्वत् । आकारः संस्थानम् । विचित्राणि विविधशोभाभाञ्जि ।।६८७।।

तथा–

**परिमण्डलानि दीर्घाण्यर्धचन्द्राकृतीनि च ।**
**पुरुषाकृतीनि चान्यानि नन्द्यावर्ताकृतीनि च ।।६८८।।**

---

मीन, शंख और कुलाय की तरह उनके आश्रय हैं। दाडिम-बीज की तरह वे अवस्थित हैं ।।६८५।।

उन पुरों के समूह कदम्ब केशर की तरह अत्यन्त घने रूप में सुशोभित हैं। बहुत बड़ी सेना के शिविरों के समान घने हैं। वृक्षों के समूह की तरह घनता से युक्त हैं ।।६८६।।

उनमें निरन्तरता है। विरलता नहीं है। हे सुमुखि देवि ! इससे यह सिद्ध होता है कि, वे समूह के पक्षधर हैं। उनके विचित्र आकार हैं। उनके पुर सर्व रत्नमयता के कारण अतीव आकर्षक हैं ।।६८७।।

उनका माण्डलिक विस्तार देखने योग्य है । उनकी पहले बड़ी आकृति पुनः अर्धचन्द्र के समान चमत्कारमयी है ।

उनकी रचना पुरुष वर्ग की तरह विचित्र है। नगर नन्द्यावर्त्तमय शङ्ख के समान आकृति के समान आवर्त्त वाले हैं ।।६८८।।

**पर्वताकृतिरूपाणि गजयूथाकृतीनि च ।**
**शरावाकृतीनि चान्यानि ज्वालारूपाकृतीनि च ।।६८९।।**
**महाविमानरूपाणि त्रिशूलाकृतिमन्ति च ।**
**मुरजाकृतीनि चान्यानि त्र्यश्राकृतिपुराणि च ।।६९०।।**
**महापुरुषरूपाणि शतशृङ्गाकृतीनि च ।**
**सहस्रशृङ्गावर्तानि तथान्यानि वरानने ।।६९१।।**
**कोटिशृङ्गाणि चान्यानि असंख्यशिखराणि च ।**
**वृत्तानि चतुरश्राणि त्रिकोणान्यपराणि च ।।६९२।।**

परिमण्डलानि सन्ति दीर्घाणीति पश्चात्परिमण्डलानि अग्रे तु दीर्घाणि, अत एव वृत्तानीत्यनेन न पुनरुक्तता । नन्द्यावर्तः सन्निवेशविशेषम् । मुरजाकृतीनां भुवनानां त्र्यश्राकृतीनि पुराणि गृहा येषामिति विशेषणम्, तेन त्रिकोणानीत्यपुनरुक्तम् । महापुरुषः–

'पृथुवक्षा दीर्घबाहूरुश्च..................'।

इत्यादिरूपः । पुरुषाकृतीनीति तु सामान्योक्तिः ।।६९२।।

किञ्च,

**दिव्यचित्रपताकानि दिव्यघण्टाध्वजानि च ।**
**भेरीनादस्वराढ्यानि दिव्यगीतध्वनीनि च ।।६९३।।**

---

पर्वत के समान महान हाथियों के यूथ की तरह के कुछ शराव की आकृति के और कुछ ज्वाला की लपट के समान पिङ्गलवर्णी है ।।६८९।।

वहाँ के नगर और पुर बड़े विचित्र हैं । कुछ तो महाविमानों के आकार के, कुछ त्रिशूल के आकार के और कुछ मुरज के समान हैं । कुछ त्रिकोने नगर भी हैं ।।६९०।।

कोई महापुरुषों के समान उच्चपदस्थ समाधि लगाकर अवस्थित प्रतीत होते हैं । कुछ शतशृङ्ग की आकृति से युक्त हैं । कुछ हजार शृङ्गों का आवर्त्त रूप और कुछ इससे भी विचित्र हैं ।।६९१।।

कुछ नगर ऐसे हैं, जिनमें करोड़ों शिखरों की परम्परा दीख पड़ती है । कुछ असंख्य शिखर वाले नगर हैं । कुछ की रचना गोल वृत्ताकार कुछ की चतुष्कोण और कुछ की त्रिकोण संरचनायें हैं ।।६९२।।

कुछ दिव्य चित्रों से चित्त को चुराने वाले हैं । कुछ में ध्वज और पताकाओं की भरमार है । कहीं घण्टाध्वनि सी गूँज देवताओं का आवाहन करती सी प्रतीत होती है । कुछ भेरीनाद से निनदित है । कहीं दिव्य गीतों के सरगम राग वातावरण को पावन बना रहे हैं ।।६९३।।

**दिव्यदुन्दुभिनादानि महावेणुस्वनानि च ।**
**नानावादित्रघोषाणि भुवनानि च सर्वदा ।।६९४।।**

इत्थमेषां विभूतिमुक्त्वा वर्णमाह–

**शुक्लानि स्फटिकाभानि पद्मरागाकृतीनि च ।**
**चन्द्रकान्तसवर्णानि मुक्तादामनिभानि च ।।६९५।।**
**लाक्षारससवर्णानि कानिचिद्बरवर्णिनि ।**
**इन्द्रगोपकवर्णानि इन्द्रनीलनिभानि च ।।६९६।।**
**नीलोत्पलसवर्णानि विद्युत्पुञ्जनिभानि च ।**
**बालादित्यसवर्णानि पद्मगर्भनिभानि च ।।६९७।।**

---

कहीं दुन्दुभियाँ बज रही हैं । कहीं महावेणु की ध्वनि सुन पड़ती है । अनेक प्रकार के वाद्ययन्त्र बजाये जा रहे हैं । ऐसे ये रुद्र-भुवन और भवन हैं ।।६९४।।

यह नगरों और पुरों के वैभव का भरा-पूरा चित्र है । नगरों और पुरों की वर्णनात्मक शैली पुराणों के समान है । इनमें उबाऊ-पन है और क्षेपक है । बीच बीच में विद्वानों ने अपनी कवयित्री शक्ति को उसी में अनुप्रविष्ट कर दिया है ।

यहाँ वर्णों का वर्णन भी ऐसा ही है । जो प्रयोग में नहीं लाये जाते, ऐसे वर्णों की वर्णना भी नगरों के सन्दर्भ में है । कुछ अतिशयोक्तियाँ भी हैं, जिन्हें काव्य और साहित्य में देने से भी कवि बचते हैं । उनका भी उल्लेख है । जो हो स्वाध्यायशील विद्वान् पुरुष ही इसके साक्षी हैं ।

रंगीन नगरियों की रंगीन छटा कवि को प्रेरित करती है, शब्द चित्र से उन्हें चित्रित करने के लिये देवों की नगरियों की निर्मित कला दिव्य होनी ही चाहिये ।

इस तरह एक दम शुक्ल होने के कारण पारदर्शी स्फटिकों से जटित उसकी अट्टालिकायें पद्मराग मणियों से भी मण्डित हैं । चन्द्रकान्त मणियों और मुक्तामालाओं से वे सुशोभित हैं ।।६९५।।

लाख की लालित्यमयी कलायें अप्रकल्प्य हैं । कुछ इन्द्रगोपक (जुगनू या इन्द्रबधूटियों) के समान रंगीन हैं । इन्द्रनील मणियों के जड़ाव से सुन्दर, नील-कमल के समान नील, बिजली की चमक के समान पिङ्गल, उगते सूरज के समान सुकुमार सौन्दर्य समन्वित और पद्मगर्भ के समान मनोहर वे नगर रंगीन हैं ।।६९६-६९७।।

**चन्द्रप्रभानि चान्यानि चन्द्रकोटिनिभानि च ।**

**मध्याह्नार्कसवर्णानि सूर्यकोटिनिभानि च ।।६९८।।**

**अशोकस्तवकाभानि हरितालनिभानि च ।**

**शक्रचापसवर्णानि गोक्षीरधवलानि च ।।६९९।।**

**सिन्दूरकुङ्कुमाभानि गोरोचननिभानि च ।**

**तप्तहेमसवर्णानि निर्धूमाग्निनिभानि च ।।७००।।**

**शङ्खपाण्डुरवर्णानि कानिचिद्भुवनानि च ।**

**नानावर्णानि चान्यानि नानारूपाकृतीनि च ।।७०१।।**

इन्द्रगोपकः खद्योतकः । एतानि च जलतत्त्वादनाश्रितशिवतत्त्वान्तमीदृंशि उक्तानि ।

यतः-

**एतेषां परतो देवि व्यापकं परमं पदम् ।**

**अप्रमेयमसंख्येयमगम्यं सर्ववादिनाम् ।।७०२।।**

---

कुछ चन्द्रप्रभा युक्त भवन हैं, कुछ करोड़ों चन्द्रप्रभा से चमक रहे हैं । कुछ दोपहर के आदित्य की आभा विकीर्ण करते हैं । कुछ करोड़ों सूर्य की रश्मियों के समान हैं ।।६९८।।

अशोक के गुच्छक, हरिताल, इन्द्रधनुष, गाय के दूध की तरह दूधिया रंग के समान वर्णी हैं ।।६९९।।

कुछ सिन्दूरी हैं, कुछ कुङ्कुमवत्, कुछ गोरोचन रंगीन, कुछ तपाये सोने के समान और कुछ निर्धूम अङ्गार के समान चमकीले हैं ।।७००।।

कुछ शङ्ख के समान पाण्डुर वर्णी और कुछ भुवनों और भवनों के वर्ण अवर्णनीय और अद्भुत हैं । अनेकानेक वर्णों की रमणीयता अवर्ण्य है । उनके रूपों और आकृतियों का वर्णन नहीं किया जा सकता । ये सारे नगर और पुर जल तत्त्व से लेकर अनाश्रित शिव पर्यन्त अवस्थित हैं और शोभा के धाम हैं ।।७०१।।

इनके ऊपर व्यापक परम पद है । भगवान् कह रहे हैं कि, देवि, वह परम अप्रमेय है और असंख्येय है । उस पद को यह ऐसा या इस प्रकार का है,

अप्रमेयमिदन्तया[1] परिच्छेत्तुमशक्यं यतः संख्ययापि निर्देष्टुमशक्यम् । अतश्च शैवशास्त्रज्ञव्यतिरेकेण प्रागुक्तानां सर्ववादिनामगम्यप्राप्यम् ॥७०२॥

तदाह–

**विना प्रसादादीशस्य ज्ञानमेतन्न लभ्यते ।**
**न चापि भावो भवति दीक्षामप्राप्य देहिनाम् ॥७०३॥**

शक्तिपाततो लब्धमाहेश्वरदीक्षाणामेतज्ज्ञानं लब्धं सत् प्ररोहति नान्यथेत्यर्थः ॥७०३॥

एतदेव स्पष्टयति–

**यदा तु कारणाच्छक्तिर्भवेन्निर्वाणकारिका ।**
**शिवेच्छया प्रपद्येत दीक्षां ज्ञानमयीं शुभाम् ॥७०४॥**
**मन्त्रयोगात्मिकां दिव्यां ततो मोक्षं व्रजेत्पशुः ।**

तदेति मध्ये व्याकार्यम् । कारणात्परमशिवात् निर्वाणकारिका शक्तिर्भवेद् अनुग्राह्यस्योन्मज्जति तदा सोऽनुग्राह्यो दीक्षां प्रपद्येत । दीक्षां ज्ञानमयीमित्यनेन प्रोक्तवक्ष्यमाणसमस्ताध्वमेयीकरणलब्धपरप्रमातृपदानुप्रवेशाभिव्यक्तिदाम्, शुभां जीवन्मुक्तिरूपाम्, ज्ञानमयीमित्यनेन क्रियादीक्षयापि ज्ञानसारतैवेत्यादिशति ।

---

इस दृष्टि से परिच्छेदपूर्वक नहीं कहा जा सकता । उसकी संख्या का भी निर्देश नहीं किया जा सकता । शैव शास्त्र के अतिरिक्त पहले कहे गये वादलिप्त पुरुषों के लिये तो यह परम पद अगम्यप्राय ही है ॥७०२॥

परमेश्वर के अनुग्रह के विना, उनकी प्रसन्नता के अभाव में यह ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकता । विना कृपा के इसको जानने के भाव भी हृदय में उत्पन्न नहीं हो सकते । शैव शक्तिपात और महेश्वर दीक्षा से ही इस अद्भुत ज्ञान की उपलब्धि हो सकती है ॥७०३॥

इसी का स्पष्टीकरण कर रहे हैं । भगवान् का कथन है कि, सर्वकारणों के कारण परमशिव ही हैं । उन्हीं से शैवी दीक्षा का प्रवर्त्तन है । इसे निर्वाण कारिका दीक्षा कहते हैं । उसी से अनुग्राह्य में उन्मज्जन की शक्ति मिलती है और वही दीक्षा प्राप्त करता है । यह दीक्षा ज्ञानमयी होती है ।

ज्ञानमयी कहने का तात्पर्य है कि, जितना कुछ आराध्य के मुखारविन्द से मन्त्र रूप ज्ञानामृत का प्रवाह बह चुका है अथवा जितना अभी वक्ष्यमाण है, सबके द्वारा षडध्व को मेय रूप से जानकर प्रमाता पद में अनुप्रवेश की

---

१. यत्तया क० ।

मन्त्रेण मननत्राणधर्मिणा योग ऐक्यं यस्याम्, दीक्षायां हि मन्त्राराधनात् तत्तादात्म्यं भवति । दिव्यामिति वैष्णवादिदीक्षाभ्योऽधिकप्रभावाम् । इत्थं ज्ञानमयीं दीक्षामासाद्य जीवन्मुक्तिं लभते पशुरिति प्रागवस्थानुवादः ।

यदि तु इयद्विश्ववेद्यवेदनतः परां वेदकभुवं नारोहति, तदा न मुच्यत इत्याह–

**नान्यथा मोक्षमायाति अपि ज्ञानशतैरपि ।।७०५।।**

पूर्वनिर्दिष्टरूपैः ।।७०५।।

अतश्च–

**यस्य प्रकाशितं सर्वं शिवेनानन्तरूपिणा ।**

**स एव मोक्षं व्रजति**

प्रकाशितमित्यनेन भुवनाध्वज्ञानेनाभिव्यक्तिं नीतम् । अनन्तरूपिणा अशेषशरीरेण ।

का अस्य मोक्षप्राप्तिरित्याह–

**शिवः सर्वमहेश्वरः ।।७०६।।**

---

अभिव्यक्ति देने वाली शक्ति । वही ज्ञानमयी कही जा सकती है । यह जीवन्मुक्तिरूपा होती है । इसे ज्ञानमूला क्रिया दीक्षा भी कहते हैं । यही शुभा दीक्षा कही जाती है ।

मन्त्र मनन और त्राण धर्मा होते हैं । इन्हीं मन्त्रों के माध्यम से शिवैक्य भी उपलब्ध होता है । यह तथ्य है कि, दीक्षा में मन्त्राराधन की क्रिया सम्पन्न होती है । इसी से शैव तादात्म्य की उपलब्धि होती है । यह अत्यन्त दिव्य होती है । दिव्य कहने का तात्पर्य है कि, यह दीक्षा वैष्णवादि सम्प्रदायों की दीक्षाओं से प्रभावशालिनी होती है । इस तरह ज्ञानमयी दीक्षा प्राप्त कर पशु भी पशु-पतित्व की ओर अग्रसर और जीवन्मुक्त हो जाता है ।

यह महाभाव की अवस्था होती है । ज्ञान के प्रकाश में विमर्श रश्मियों से शैव साक्षात्कार हो जाता है । जिसे ज्ञान के प्रकाश की उपलब्धि नहीं हो सकी है, वह व्यक्ति कभी मोक्ष को उपलब्ध नहीं हो सकता । यह ज्ञान कुछ विलक्षण ही होता है । शिव ज्ञान के अतिरिक्त किन्हीं अन्य सैकड़ों प्रकार के ज्ञानों से भी जीवन्मुक्ति असम्भव है ।।७०४-७०५।।

जिस भाग्यशाली शिष्य को यह सब प्रकाशित हो गया है, भुवनाध्वा पर्यन्त सभी ज्ञानों का प्रकाश उसके अन्तः करण में उतर चुका है । अनन्तेश्वर सर्वाराध्य परमेश्वर की जिसके ऊपर कृपा हो चुकी है, वही मोक्ष को उपलब्ध हो

शिव इति प्राप्ताद्वयप्रकाशानन्दघनश्रेयो रूपः, तत एव ब्रह्माद्यनाश्रितान्ताधिष्ठातृत्वात् सर्वेषां महानीश्वरः ॥७०६॥

किञ्च,

**तेनेदं ज्ञानमुख्यं तु पुरा प्रोक्तं मया तव ।**

तेनेति सर्वमहेश्वरात्मकपरस्वरूपेण मया कैलासवासिना देव्याः परशक्तिरूपायाः पुरा प्रोक्तमित्यनेन परस्वरूपप्रत्यभिज्ञापनया देवीमुन्मिषत्स्वस्थानां कुर्वन्नेतद्बृंहयन् प्रोक्तज्ञानदीक्षातो मुक्तः परमेश्वर उमापतिश्चैकं तत्त्वमिति । अतश्च तन्त्रावतारपटलोक्तपरसम्बन्धसारतैव सर्वत्रेति दर्शितं भवति ।

एतच्च–

**संसारार्णवमग्नानां नौरिवोत्तारणं परम् ॥७०७॥**

यत एतत्–

**महामायाञ्जनातीतं**

मायोपरि महामाया सदाशिवादीनामपि समुचितसङ्कोचोत्थापिका शून्यातिशून्यरूपा शक्तिस्तत्कृतमञ्जनमावरणमप्यतीतम् ।

अत एव–

**अज्ञातं पशुगोचरे ।**

पशूनां मायाञ्जितत्वात् ।

---

सकता है । उसे यह निश्चय हो जाता है कि, अद्वयतादात्म्यप्रद प्रकाशानन्दघन परमेश्वर ही परम श्रेय सर्वस्व हैं । वह कारण देवों के भी कारण रूप परमहेश्वर शिव हैं । यह ज्ञान हो जाना ही जीवन्मुक्ति है ॥७०६॥

उसी परमेश्वर परमशिव रूप मेरे द्वारा यह ज्ञान तुम्हें पहले ही कैलास शिखर आसीन रहते हुए दिया है । तुम स्वयं पराशक्तिमयी देवी उमा हो । तन्त्रावतार प्रकरण में परस्वरूप का प्रत्यभिज्ञापन मेरे द्वारा किया गया था । यह ज्ञान संसार समुद्र में डूबने उतराने वाले लोगों के लिये नौका के समान परोद्धारक माना जाता है । इसीलिये इसे परज्ञान कहते हैं ॥७०७॥

माया से विजित जीवों के लिये यह अज्ञात है । यह अमन्त है अर्थात् देश, काल और रूप आदि से अनवच्छिन्न है । माया से पार जाने पर ही इसका साक्षात्कार होता है । यह अक्षोभ्य है । इसमें कभी क्षोभ नहीं होता । परमशान्तस्वरूप यह स्वतन्त्र चिद्घन रूप है । इसके क्षुब्ध होने का प्रश्न ही नहीं उठता । विश्व का उल्लास विलास और विलापन या विश्रान्ति रूप संहार निरन्तर

किञ्चेदम्–

**अनन्तं पारमक्षोभ्यं सुबोधं परमेश्वरम् ।।७०८।।**

अनन्तं देशकालाकारानवच्छिन्नम् । पारं च मायापर्यन्तात्मकम् । स्वतन्त्रचिदेकघनाकारत्वान्न केनचित् क्षोभणीयम्; अपि तु उल्लासनविलाप[१]नक्रमेण विश्वक्षोभकम् । सुबोधमिति–

'दिदृक्षयेव सर्वार्थान्यदा व्याप्यावतिष्ठते ।
तदा किं बहुनोक्तेन स्वमेवावभोत्स्यते' ।। (४/१३)

इति श्रीस्पन्दनिरूपितनीत्या विश्वप्रमेयीकरणेन सुखोपायप्राप्यं स्वप्रकाशस्वस्वरूपात्मकत्वात् । अथ चेदं पारमेश्वरं ज्ञानं शास्त्रं शतकोटिप्रविस्तीर्णत्वादनन्तपारं वाद्यन्तरैः क्षोभयितुमशक्यम् ।।७०८।।

तदीदृशम्–

**परमेशमुखोद्गीर्णं यन्मया प्राप्तमद्भुतम् ।**

तत्–

**वक्ष्ये ज्ञानामृतमिदं शृणुष्वैकमनाः प्रिये ।।७०९।।**

शृणुष्वेति पुनरपि सावधानत्वग्राहिकयोक्त्या देवीं प्ररोचनायाभिमुखीं कुर्वन्नस्य ज्ञानस्य परमोपादेयतामेव प्रथयति ।।७०९।।

---

हो रहा है । इस दृष्टि से उसे विश्व का क्षोभक तो कहा जा सकता है । इस अवस्था में भी वह अक्षोभ्य ही रहता है ।

वह सुबोध है । 'सभी पदार्थों की दिदृक्षा (देखने की इच्छा) के कारण ही वह सभी पदार्थों में व्याप्त कर व्यवस्थित है । वह जब स्वयं ही ऐसा करता है, तो इससे अधिक क्या कहा जा सकता है कि, वह स्वयं अवमुक्त हो रहा है या स्वयं बोध का विषय बन रहा है' । यह स्पन्दकारिका ४/१३ में कहती है ।

विश्व के प्रमेय मानने पर सुखोपाय प्राप्य हो जाता है; क्योंकि, प्रमेय में वह प्रमाता भाव बैठा हुआ है । अपने प्रकाश को स्वयं प्रकाशमान कर रहा है । यह पारमेश्वर ज्ञान शास्त्रों में सर्वप्रथित है । शतकोटि शास्त्रों के द्वारा वह प्रतिपादित है । कोई अवान्तर वादी इसे कैसे समझ सकते हैं ? ।।७०८।।

भगवान् कहते हैं कि, परमेश्वर के श्रीमुख से विनिःसृत अमृत वाक्य को मैंने सुना । वह अद्भुत ज्ञान था । उसे मैंने गुना । उसका आनन्द मैंने प्राप्त किया । अब परमोपादेय ज्ञान मैं तुम्हें सुनाने जा रहा हूँ । देवि ! एकाग्र मन से इसे सुनो । तुम्हारी प्रसन्नता के लिये ही यह प्रयास करने जा रहा हूँ ।।७०९।।

---

१. य० क. पाठः ।

तत्र–

**ऊर्ध्वं वै ब्रह्मणोऽण्डस्य पुरैकादशकं स्थितम् ।**
**एकादशानां रुद्राणां युगान्ताग्निसमत्विषाम् ।।७१०।।**

ऊर्ध्वमिति शतरुद्रपुराणि अतिक्रम्य, एकादशानामपि प्रागुक्तानां श्वेतादीनां वीरभद्रान्तानां युगान्ताग्निसमत्विषामेषामतिदीप्तत्वात् ॥७१०॥

एवं शतरुद्राधिपतेर्वीरभद्रस्य सपरिवारस्य भुवनानि उक्त्वा, तदुपरि श्री-भद्रकालीपुरमाह–

**अथोर्ध्वे भुवनं देव्याः कथयामि वरानने ।**
**इन्द्रनीलमयं दिव्यं समन्तात्परिमण्डलम् ।।७११।।**
**तस्मिन् भगवती देवी भद्रकाली व्यवस्थिता ।**

सा च तत्र–

**वसतीन्दीवरश्यामा स्निग्धकङ्कुष्टसप्रभा ।।७१२।।**
**सूर्यमण्डलरूपाभ्यां कुण्डलाभ्यामलङ्कृता ।**
**पौर्णमास्यां यथा सन्ध्या चन्द्रार्काभ्यां विराजते ।।७१३।।**

कङ्कुष्टं रञ्जनद्रव्यम् ॥७१३॥

---

ब्रह्माण्ड के ऊर्ध्व में ग्यारह पुर बड़े ही विख्यात हैं । वे ऊर्ध्व भाग में ही अवस्थित हैं । इनके अधिपति रुद्र इतने प्रतापी हैं कि, उनके प्रताप के अति-दीप्त होने के कारण युगान्तकारी कालाग्नि की ज्वाला भी फीकी पड़ जाती है । ये रुद्र 'श्वेत' से लेकर वीरभद्र पर्यन्त हैं और ब्रह्माण्ड के ऊर्ध्व में ही अवस्थित हैं ॥७१०॥

'वीरभद्र' शतरुद्राधिपति हैं । इन ग्यारह पुरों के ऊपर भद्रकाली पुर है । वही कह रहे हैं–

भगवान् कह रहे हैं कि, सुमुखि ! देवि ! इन शतरुद्रपुरों के ऊपर एक ऐसा परिमण्डल है, जो इन्द्रनीलमय है और बड़ा ही दिव्य है । उसमें भगवती भद्रकाली व्यवस्थित हैं ॥७११॥

भगवती भद्रकाली अपनी इसी दिव्य पुरी में निवास करती हैं । उनकी आभा इन्दीवर के समान श्यामवर्ण की है । अत्यन्त चिकने कङ्कुष्ट के समान प्रभा से वे समन्वित हैं ॥७१२॥

उनके कानों के कुण्डल बड़े ही चमकीले हैं । प्रतीत होता है कि, दोनों कानों में दो बाल सूर्य ही चमक रहे हैं । लगता है, पूर्णिमा की सन्ध्या सूरज और चाँद दोनों से सुशोभित हो रही है ॥७१३॥

अस्याश्च–

**राजते च महाहारः स्तनाभ्यामन्तरे स्थितः ।**

**असिताञ्जनशैलाभ्यां मध्ये स्रोतोवहा यथा ।।७१४।।**

स्तनाभ्यां शैलाभ्यां चेति सहार्थे तृतीये ।।७१४।।

किञ्च अस्याः–

**चतुर्भिश्च धृतं पीठं सिंहैरमितविक्रमैः ।**

पीठमासनम् । तत्र च–

**सर्ववज्रमये दिव्ये दिव्यरत्नविभूषिते ।।७१५।।**

**आसने सुप्रभे देवी जात्यञ्जनसमप्रभा ।**

**शुक्ले हिमवतः शृङ्गे नीलमेघ इव स्थिता ।।७१६।।**

किञ्च–

**सर्वरत्नमयी दिव्या रशनास्या विराजते ।**

इयं च देवी–

**पीतमाल्यांशुकवती शर्वरीवारुणोदये ।।७१७।।**

शर्वरी रात्रिः कृष्णा अरुणोदयसमये सन्ध्यारागरञ्जिता भवति ।।७१७।।

---

असित अर्थात् श्यामकृष्ण अञ्जन के दो शैलों के बीच जैसे एक स्रोतस्विनी सुशोभित होती है, उसी तरह भगवती भद्रकाली के उत्तुङ्ग स्तनों के बीच में पड़ा हुआ हार शोभा प्राप्त कर रहा है । स्तनों और शैलों में तृतीया विभक्ति सहार्थ में है ।।७१४।।

इसके पीठ रूप आसन को चार बलशाली सिंह धारण करते हैं । उस दिव्य रत्नों से विभूषित सर्वथा वज्रमय सिंहासन पर देवी विराजमान होती हैं । देवी के विराजमान होने से उसकी प्रभा और भी बढ़ जाती है । यों वह सिंहासन रत्न जटित है । अतएव शुक्ल प्रभा से भास्वर है । मानों हिमवान् का शृङ्ग हो । उस पर जैसे काले मेघ आकर्षक लगते हैं, सिंहासनासीन भगवती भद्रकाली भी उसी पर अवस्थित हैं ।।७१५-७१६।।

उसकी सर्वरत्नमयी रशना बड़ी ही मनोहारिणी है । मानो अरुणोदय के समय सन्ध्या राग से रंजित पीतमाल्याङ्कुशवती शर्वरी ही शोभा पा रही है ।।७१७।।

देव्या रुद्रशक्तित्वात्-

**तृतीयं नयनं तस्या ललाटस्थं विराजते ।**
**उदयस्थ इवादित्यो रश्मिजालविभूषितः ।।७१८।।**

किञ्च-

**उच्छ्रितेनातपत्रेण सा श्वेतेन विराजते ।**
**कृष्णमेघोपरिस्थेन चन्द्रेणेव विभावरी ।।७१९।।**

एषा च देवतारूपाणाम्-

**कोटिक्रोटिसहस्रेण स्त्रीणां तु परिवारिता ।**
**आवृता चन्द्रलेखेव नक्षत्रैस्तु नभस्तले ।।७२०।।**

एताश्च-

**कुमुदोत्पलवर्णाश्च हेमश्यामाश्च योषितः ।**
**प्रियङ्गुकलिकाश्यामाश्चन्द्रगौर्यः सयौवनाः ।।७२१।।**
**पद्मावदातरूपिण्यः पीनश्रोणिपयोधराः ।**
**हावभावविधिज्ञास्तु नृत्तगीतविशारदाः ।।७२२।।**

---

भगवती भद्रकाली के ललाट में विद्यमान तृतीय नेत्र उसी प्रकार शोभित हो रहा है, मानो उदयाचलस्थ आदित्य रश्मियों से राजित हो रहा है ।।७१८।।

सिंहासन पर श्वेत आतपत्र सुशोभित हो रहा है । मानो काले बादलों पर रात्रिकालीन चाँद खिला हुआ शोभायमान हो रहा है ।।७१९।।

करोड़ों कान्त कामिनियों से समावृता भगवती भद्रकाली उसी तरह शोभायमान है, जैसे आकाशमण्डल नक्षत्रों से परिवारित चन्द्रलेखा शोभित होती है ।।७२०।।

कामिनियों मानों कुमुदकोमला है । उत्पल सी ललित और लालित्यमयी हैं । काञ्चनकलिता श्यामा अर्थात् षोडशी है । चन्द्रवत् चार्वङ्गी हैं और यौवनोल्लास ललित हैं ।।७२१।।

कुछ सुन्दरियाँ पद्मावती हैं, पद्मसौन्दर्यशालिनी हैं । सारी सुन्दरियों का श्रोणिभाग और पयोधर सुडौल और पीन हैं । चारु चेष्टारुचिर हारों तथा सात्त्विक धर्म व्यापारमय भावों की समस्त विधियों में दक्ष हैं और मानपूर्वक नृत्य की वे विशारद हैं ।।७२२।।

**वीणावेणुमृदङ्गाद्यैर्वंशवादित्रनिःस्वनैः ।**

**उपासीनास्तु तां देवीं रमन्ते तत्र योषितः ।।७२३।।**

हावश्चेष्टा[१]लाञ्छनः, भावस्तु तत्तच्चेष्टाद्युदितः सात्त्विको धर्मः ।।७२३।।

तदेतद्देव्याः सम्बन्धि–

**एवं विद्धि जयं नाम भुवनं तु वरानने ।**

एषा च सा देवी–

**या दुर्गेति स्मृता लोके ब्रह्माण्डोदरवर्तिनी ।।७२४।।**

**विष्णुना तपसा पूर्वमाराध्य परमेश्वरम् ।**

**अवतारिता वधार्थाय महिषस्य महात्मनः ।।७२५।।**

महात्मनः महाशरीरस्य ।।७२५।।

महिषस्य माहात्म्यं प्रकटयति–

**येन चैकेन शृङ्गेण भगवान् हिमवान् गिरिः ।**

**शुष्कपर्णमिव क्षिप्तः**

भगवानिति देवतात्मा । सोऽयमीदृशो महिषासुरः–

**भगवत्या विनाशितः ।।७२६।।**

---

वीणा, वेणु, मृदङ्ग आदि और वंश निर्मित वादित्रों के निःस्वनों से वह आवास गूँज रहा है। रागरागिनीमयी कलायें भगवती की उपासना में संलग्न हैं। इस प्रकार भक्तिमयी रति में वे निरत हैं ।।७२३।।

माँ भगवती के इस भुवन का नाम ही 'जय' है। यही लोक में 'दुर्गा' के रूप में विख्यात हैं। ब्रह्माण्ड के उदर में विश्वव्यापारमयी यह वात्सल्यमयी माँ हैं ।।७२४।।

तपस्या में लीन भगवान् विष्णु ने पहले एक बार परमेश्वर की आराधना की थी। परमेश्वर कृपा से ही महाकाय महिष के संहार के उद्देश्य से श्री दुर्गा अवतरित हुई थीं ।।७२५।।

महिष इतना बलशाली था कि, देवतात्मा हिमालय पर्वत को एक शृङ्ग के माध्यम से सूखे पत्ते की तरह उठाकर फेंक दिया था। ऐसा बलशाली महिष इसी देवी के द्वारा मारा गया ।।७२६।।

---

१. विशेषः क. पाठः ।

कथमित्याह–

**सा तं विनाशयेद्देवी तमः सूर्य इवोत्थितः ।**

किञ्च–

**सा देवी सर्वदेवीनां नामरूपैश्च तिष्ठति ।।७२७।।**

**योगमायाप्रतिच्छन्ना**

योगात्परतत्त्वैक्यादुत्थिता या माया स्वरूपगोपना, तया प्रतिच्छन्ना स्थगित-परस्वरूपा । सर्वदेवीनां सम्बन्धिना नामरूपप्रपञ्चेन स्थितेत्यर्थः ।

किञ्चैषा ब्रह्माण्डमवतीर्णा सती–

**कुमारी लोकभाविनी ।**

भगवच्छक्तिरेषा परानुपभोग्यत्वात् कुमारीत्वमाश्रित्य स्थिता । तादृशी च असौ लोकान् भावयति अभीष्टफलेन सफलान् सम्पादयति ।

इत्थमाकृतियुक्ताप्येषा वस्तुचिन्तायाम्–

**अचिन्त्या चाप्रमेया च अन्यत्र परिपठ्यते ।।७२८।।**

अन्यत्रेति तात्त्विके तत्स्वरूपनिरूपणपरे तत्र तत्र शास्त्रे ।।७२८।।

किञ्चैषा–

**विष्णुना सहिता देवी कल्पे कल्पे पुनः पुनः ।**
**भगिनीत्वेन चायाति नामरूपविपर्ययैः ।।७२९।।**

---

भगवती दुर्गा ने सूर्योदय से जैसे अन्धकार का विध्वंस हो जाता है, उसी तरह अपने तेज से उसके अस्तित्व को समाप्त कर दिया था । वह विश्वविश्रुता देवी समस्त देवियों की तरह नाम और रूप के माध्यम से अपने पररूप का गोपन करती हुई 'दुर्गा' नाम से अवस्थित हैं ।।७२७।।

योगमाया परमात्मा की शक्ति का नाम है । योग परमतत्त्वैक्य भाव होता है । उससे ही माया का उल्लास हो जाता है । इससे 'स्व' रूप का गोपन हो जाता है । इसी शक्ति से अपने स्वरूप का गोपन कर लेती हैं ।

यह नित्य कुमारी शक्ति हैं । दूसरे द्वारा उपभोग योग्य न होने के कारण यह कुमारी भाव में रहती हैं । लोकभावन में समर्थ यह देवी अप्रमेय और अचिन्त्य हैं । उसके स्वरूप के निरूपण में परायण शास्त्रों में यह अचिन्त्य और अप्रमेय रूप में ही प्रतिपादित हैं ।।७२८।।

भगवान् विष्णु की बहन के रूपकल्पों में यह देवी नाम और रूपों के भेद से अवतरित होती हैं ।।७२९।।

**मन्वन्तरे मन्वन्तरे तथा चैव युगे युगे ।**
**रक्षणार्थं हि लोकानां मातेव हितकारिणी ।।७३०।।**

कल्पादिस्वरूपमेकादशे व्यक्तीभविष्यति । नामरूपविपर्ययैरिति नानानामरूपभोगैः ।।७३०।।

उपसंहरति–

**इत्याख्यातं तु भुवनं जयं नाम वरानने ।**

अतश्च–

**तद्भक्तास्तत्र गच्छन्ति तस्या मण्डलदीक्षिताः ।।७३१।।**

मण्डलशब्देन तदधिकरणं भुवनं तत्प्राप्त्यर्थम् ।।७३१।।

तदित्थं दीक्षापूर्वभक्तिक्रमलभ्यमेतत्, नान्यथेत्याह–

**न चैतत्तपसा प्राप्यं न यज्ञैर्भूरिदक्षिणैः ।**
**न दानैर्विविधैश्चापि शक्यं प्राप्तुं वरानने ।।७३२।।**

किन्तु–

**प्रसादाद्देवदेवस्य शशाङ्काङ्कितमौलिनः ।**
**दीक्षां प्राप्य प्राप्नुवन्ति**

जयमित्यनुवर्तते । न चैतज्ज्ञानप्राप्तिमेव दीक्षिताः, अपि तु–

**मण्डलं चक्रवर्तिनाम् ।।७३३।।**

मन्त्रमन्त्रेश्वरादीनामपि मण्डलमेतद्दीक्षातः प्राप्नुवन्ति । मण्डले इति सप्तमीपाठे प्राप्तिर्भवतीति योजना कार्या ।।७३३।।

---

प्रत्येक मन्वन्तर में प्रत्येक युग में लोकों की रक्षा के लिये और लोक-हित की दृष्टि से तत्पर यह वात्सल्यमयी माँ व्यक्त होती रहती हैं ।।७३०।।

भगवान् ने कहा कि, सुमुखि देवि ! इस प्रकार मैंने तुमसे जय नामक भुवन की चर्चा की । ऐसे भक्त जो उस माँ की उपासना में निरत रहते हैं और उसके लोकयात्रा की कामना से ही दीक्षा लेते हैं, वे ही उसके लोक में जा पाते हैं ।।७३१।।

यह 'जय' लोक केवल भक्तियोग से पाया जा सकता है, किसी प्रकार की तपस्या या भूरिदक्षिणा वाले यागों से भी नहीं पाया जा सकता । दान धर्म उत्तम-धर्म हैं । इससे भी वह लक्ष्य किसी तरह उपलब्ध नहीं हो सकता ।।७३२।।

किन्तु देवाधिदेव चन्द्रमौलि महादेव के प्रसादपूर्ण अनुग्रह से दीक्षा के अनन्तर यह लोक मिल सकता है । दीक्षा के द्वारा अधिकार प्राप्त भक्तियोग सम्पन्न भक्त अन्यान्य चक्रवर्त्तियों के मण्डल में भी प्रवेश प्राप्त कर लेते हैं ।।७३३।।

न च केवलं दीक्षितेभ्यो देवी स्वमण्डलप्राप्तिं विद्येशपदप्राप्तिं च ददाति, यावत्–

**निर्बीजदीक्षया मोक्षं ददाति खलु देहिनाम् ।**

निर्बीजदीक्षया मोक्षं ददाति, किमङ्ग सबीजया ।

यतः–

**सा मुक्तिदीक्षा परमा विधिवत्परिकीर्तिता ।।७३४।।**

विधिवदिति समयपाशशुद्ध्यन्तेन विधिनेत्यर्थः ।।७३४।।

किञ्च–

**विद्येशावरणे दीक्षा यावती क्रियते नृणाम् ।**
**तावतीं गतिमाप्नोति भुवनेऽत्र वरानने ।।७३५।।**

यावती यादृशभोगप्रापिका । आप्नोतीत्यर्थाद् दीक्षितः । यावतीं कुरुते इति तु स्पष्टः पाठः । अत्रेति श्रीभद्रकालीभुवने ।।७३५।।

अथैतद्भद्रकालीभुवनादूर्ध्वम्–

**भुवनानि तदीशांश्च संस्थानानि यथाक्रमम् ।**
**कथयिष्यामि ते सर्वं शृणुष्वैकमनाः प्रिये ।।७३६।।**

संस्थानानि भुवनसन्निवेशाः ।।७३६।।

**भद्रकाल्याः परो देवो रुद्रक्रोधसमुद्भवः ।**
**कोटिमात्रेण देवेशि युगान्ताग्निसमप्रभः ।।७३७।।**

---

देवी भगवती उमा इस निर्बीज दीक्षा के द्वारा प्राणिमात्र को मोक्ष प्रदान करती हैं । सबीजा दीक्षा की तो बात ही निराली है । निर्वाण दीक्षा परमा दीक्षा मानी जाती है । इसका कथन किया जा चुका है । इसमें समयपाशों की शुद्धि पर्यन्त विभिन्न प्रकार के शोधन किये जाते हैं ।।७३४।।

विद्येश-आवरण के अन्तर्गत जितने प्रकार की जितनी दीक्षा शिष्यों को दी जाती है, भगवान् कहते हैं कि, सुमुखि देवि ! उतनी ही दीक्षा इस भद्रकाली भुवन के लिये भी दी जाती है । वैसे ही भोगों की प्राप्ति यहाँ भी होती है ।।७३५।।

इस भद्रकाली भुवन के ऊपर भी बहुत सारे भुवन हैं । उनके अधीश्वर भी और उनके भुवन सन्निवेश रूप संस्थान भी विचित्र विचित्र हैं । देवि ! मैं क्रमिक रूप से उन्हें सुना रहा हूँ । ध्यानपूर्वक सुनो ।।७३६।।

भगवती भद्रकाली से 'पर' अर्थात् ऊर्ध्व भाग में अवस्थित देवतात्मा रुद्र रहते हैं । इन्हें रुद्र क्रोध से उत्पन्न माना जाता है, ये कोटि मात्र से युगान्त की

**युगान्ताम्बुदवृन्दोत्थगर्जितध्वनिनिःस्वनः ।**
**शतबाहुर्महातेजा दिव्याभरणभूषितः ।।७३८।।**
**शिरसीन्दुधरः श्यामो नीलाञ्जनसमद्युतिः ।**
**शिखिकण्ठनिभः किञ्चित्किञ्चिदापाण्डुलोहितः ।।७३९।।**
**चाषजीमूतवर्णश्च अतसीपुष्पसन्निभः ।**
**इन्द्रनीलनिभः किञ्चित्किञ्चिद्भृङ्गनिभाकृतिः ।।७४०।।**
**जात्यञ्जननिभाकारो रुद्रैकादशिकान्वितः ।**

रुद्रैकादशिका–

अत्र चाङ्गारकः सर्पिर्नैर्ऋतः................। (४९०)

इत्यादिना या पूर्वमुक्ता, सैवेह पररूपेण स्थिता ।

किञ्च–

**युतं कोटिसहस्रेण रुद्राणां च महात्मनाम् ।।७४१।।**

---

अग्नि के समान प्रभा से समन्वित प्रलयकालीन मेघों की गर्जना की ध्वनि समान घोष करने वाले शतबाहु महातेजस्वी रुद्र हैं । ये दिव्य आवरणों से नित्य भूषित रहते हैं ।।७३७-७३८।।

शिरोभाग पर चन्द्रमा को धारण करने वाले वे चन्द्रमौलि हैं । इनका वर्ण श्याम है, नील अञ्जन के समान द्युतिमन्त, मयूर की ग्रीवा में गहनघने रंग के समान रंग से रंगीन विग्रहवान् और कुछ कुछ पाण्डुरता लिये लोहित रंग वाले ये रुद्र हैं ।।७३९।।

चाष पक्षी और बरसाती बादलों के समान रूपवान् हैं । अतसी पुष्प के समान कान्तिमान् हैं । इन्द्रनील मणि के समान रमणीय हैं और भ्रमर की कृष्ण वर्णता का भी स्पर्श करते हैं ।।७४०।।

स्वाभाविक अञ्जन को जात्यञ्जन कहते हैं । उसके समान ये देवतात्मा रुद्र ग्यारह[1] उक्त रुद्रों से समन्वित हैं ।

यहाँ यह स्पष्ट नहीं है कि, जिसके विषय में श्लोक ७३७ में परो देवः लिखा है, वह कौन परम देव हैं ? रुद्रैकादशिका से वह अन्वित हैं । रुद्रैका-दशिका के विषय में आचार्य ने यह लिखा है कि वे ग्यारहों रुद्र यहाँ पर रूप से अवस्थित हैं । इसका अर्थ यह भी लगाया जा सकता है कि, उस रुद्रलोक के लोग यहाँ आया जाया करते हैं । इसके बाद यह स्पष्ट किया है कि, उस महान् परम देव का भुवन भी हजारों करोड़ रुद्रों से समन्वित है ।।७४१।।

---

१. दशम पटल (४९०-४९१) ।

**भुवनं तस्य देवस्य विजयं नाम विश्रुतम् ।**
**इन्द्रनीलनिभं दिव्यं सर्ववज्रनिभं महत् ।।७४२।।**

वज्रनिभत्वं सारप्रकर्षात् ।।७४२।।

अत्र च–

**दशकोटिसहस्राणि रुद्राणां वरवर्णिनि ।**

मुख्यानि स्थितानि । एतच्च भुवनम्–

**अन्तर्भुवनसङ्घातैरन्यैश्च परिवारितम् ।।७४३।।**
**नीलोत्पलदलश्यामैः शिखिकण्ठनिभैस्तथा ।**

अन्यच्च–

**रुद्रैर्दिव्यैर्महावीर्यैः समन्तात्परिवारितम् ।।७४४।।**

प्रधानानामपि प्रधानभूतैरित्यर्थः ।।७४४।।

किञ्च–

**स्तुतिभिर्मङ्गलैर्गीतैर्नृत्तवादित्रवादितैः ।**
**पणवैर्वेणुवीणाभिर्भेरीझल्लरिगोमुखैः ।।७४५।।**
**पटहैः काहलैश्चैव शङ्खदुन्दुभिपीलुकैः ।**
**मृद्दलैस्तट्टरीभिश्च तालकैर्मुरजैस्तथा ।।७४६।।**
**मौन्दकाहलटङ्कैश्च तमिलद्रघटादिभिः ।**
**वादित्रैर्वल्गितैस्तालै रोटनैर्मुखमृद्दलैः ।।७४७।।**

---

उस भुवन का नाम 'विजय' है । यह अत्यन्त विश्रुत नगरी है । वह नगर भी इन्द्र नील के समान है और सभी वज्रों के समान बड़ी सुन्दर और सारगर्भित नगरियों में श्रेष्ठ है ।।७४२।।

यहां दश हजार करोड़ रुद्र रहते हैं । इसमें भुवनों के अन्तःसंघात भी हैं ।।७४३।।

वहाँ के रुद्र नील उत्पल-पत्रों के समान नीले रंग-रूप वाले हैं । शिखि कण्ठ के समान बहुतों की काली काली आकृतियाँ हैं । फिर भी बड़े दिव्य हैं । उनके पराक्रम का कोई अन्त नहीं । ऐसे रुद्रों से परिवारित हैं ।।७४४।।

माङ्गलिक गीतिकाओं के माध्यम से वहाँ स्तुतियाँ अर्पित की जाती हैं । गायनकला के साथ नृत्यकला का समन्वय कैसे होता है । इस कला से वहाँ के कलाकार परिचित हैं और अपनी कला का प्रदर्शन करते हैं । अनेक प्रकार के वाद्ययन्त्रों का वे प्रयोग करते हैं । उनमें पणव, वीणा, भेरी, झल्लरी, गोमुख,

**भूतैर्भूतगणै रुद्रैर्जल्पितैः पठितैस्तथा ।**
**ध्यायद्भिश्च जपद्भिश्च धावद्भिश्चेष्टितैस्तथा ।।७४८।।**
**मयूरकोकिलारावान्तुञ्चद्भिश्च तथापरैः ।**
**नानारुतविलासैश्च विकुर्वद्भिर्महात्मभिः ।।७४९।।**
**आवृतस्तैर्महातेजा मयूखैरिव भास्करः ।**
**गजवक्त्रैः सिंहवक्त्रैरश्ववक्त्रैः शुभाननैः ।।७५०।।**
**गोकर्णैर्गोमुखैश्चान्यैर्द्वीपिऋक्षमुखैस्तथा ।**
**व्याघ्रवानरवक्त्रैश्च भगवान् पर्युपास्यते ।।७५१।।**
**वीरभद्रो महातेजा युगान्ताग्निसमप्रभः ।**

पीलुकमृद्दलकद्रघटादयो वाद्यविशेषा इह प्रसिद्धाः । तृतीयाश्चैता यथायोगमित्थंभूतलक्षणे कर्तरि करणे हेतौ च योज्याः ।

---

पटह, काहल, शङ्ख, दुन्दुभि, पीलुक, मृद्दल, तट्टरी, तालक, मुरज, मौन्दकाहल, टङ्क, तमिलद्र, घट आदि मुख्य वादित्रों का वे प्रयोग करते हैं । इन वादित्रों के अतिरिक्त वल्गित, ताल, रोटन और मुख से बजाने वाले मृद्दल प्रसिद्ध हैं ॥७४५-७४७॥

भूतों और भूतसमूहों तथा रुद्रों के जल्पित शब्दों, पठित वाक्यों से, उनकी ध्यान मुद्राओं से, जपों से, दौड़-धूप से तथा अन्य व्यापारों से वह व्यापृत है ।

मोरों, कोकिलों के काकल के कलकल से वह शब्दायमान है । इसके अतिरिक्त अनेकानेक निःस्वनों से वह गुंजित है । वहाँ के महात्मा रुद्र विभिन्न विशिष्ट व्यापारों से व्यापृत हैं ॥७४८-७४९॥

वह महातेजस्वी परम रुद्र इन सबसे आवृत हैं । उसी तरह जैसे रश्मियों से सूर्य समावृत रहता है । गजवक्त्र से लेकर नरवक्त्र पर्यन्त ये वक्त्रान्त शब्द इन मुखाकृतियों के रूप में वहाँ प्रचलित ऐसे यन्त्र हैं, जिनमें वाणी निकालने के यन्त्र लगे हुए हैं । इनसे नगर के स्थान-स्थान पर भगवान् वीरभद्र पर्युपासित हैं । यह भी सम्भव है, ऐसे मुखौटे लगाकर कलाकार ही उपासना करते हों । ऐसे महातेजस्वी प्रलयकालीन कालाग्नि की ज्वाला के समान तेज से प्रभा भास्वरित वीरभद्र सुशोभित हैं । श्लोक ७३७ के परम देव का नाम श्लोक ७५२

किञ्च–

**आसनं तस्य देवस्य सर्ववज्रमयं महत् ।।७५२।।**

**दशयोजनविस्तीर्णं चतुरस्रानलप्रभम् ।**

**राजतेऽत्राष्टभिः सिंहैर्वृतं भीमपराक्रमैः ।।७५३।।**

चतुरस्रानलप्रभमिति कर्मधारयः । अत्रेति विजयाख्ये पुरे ।।७५३।।

एतद्येषां यथोपपत्तिस्थानम्, तान् दर्शयति–

**अत्र ते पुण्यकर्माणः**

जायन्ते । के ?

**ये स्मरन्ति महेश्वरम् ।**

**जले मरुत्स्वथाग्नौ वा शिरश्छेदेन वा मृताः ।।७५४।।**

**ते यान्ति चैश्वरं बोधं वीरभद्रं महाद्युतिम् ।**

मरुत्सु महावात्यासु । मरुष्विति पाठे महापथेषु महेश्वरं स्मरन्ति, मृताश्च ये तथा भगवत्पादपूजार्थं शिरश्छेदेन, ये वा मृताः सङ्ग्रामे शिरश्छेदेन, महेश्वरं स्मरन्तो मृतास्त एतत्स्थानं लभन्ते । महेश्वरस्मरणं विना तु ये जलादौ मृतास्ते पूर्वोक्तं वैद्युतं वायुपथमिति विभागः ।

अथ–

**भुवनस्यास्य देवेशि ह्युपर्यावरणं महत् ।।७५५।।**

---

में प्रकाशित किया गया है । ऐसे भगवान् वीरभद्र का सिंहासन भी सर्व वज्रमय और परम दिव्य है ।।७५०-७५२।।

यह विजय नगर दश योजन लम्बा चौड़ा है । चातुष्कोण है और आग की ज्वाला के समान तेज से चमक रहा है । यह नगर भीम पराक्रमी आठ सिंहों से विराजमान है । ये यथास्थान नियोजित हैं ।।७५३।।

इसमें वे पुण्यकर्मा ही जा सकते हैं, जो सदा महेश्वर की भक्ति में रत रहते और उन्हीं का स्मरण करते हैं । इनके अतिरिक्त जल, मरुत्, (वात्या) अग्नि से मरने वाले भी वहाँ जाने के अधिकारी हैं । युद्ध में शिरच्छेद से जिनकी मृत्यु हो जाती है, ऐसे लोग भी वहाँ मरने के बाद जाते हैं ।।७५४।।

कहीं भी मरें, महेश्वर स्मरण की पहली शर्त्त है । वातचक्र और युद्ध आदि में भी यदि स्मृति बनी रहे, तो और अच्छा माना जाता है । इस भुवन के ऊपर भी हे देवेश्वरि ! एक बहुत बड़ा आवरण है ।।७५५।।

**अम्मयं तु घनं चापि शक्रचापमिव स्थितम् ।**
**वितानमिव तद्भद्रमन्तरे समवस्थितम् ।।७५६।।**

घनमतीव आश्यानम् । भद्रं रम्यम् । अन्तर इति जयविजयादिभुवनानां तेजस्तत्त्वस्य च ।

**तत्र चास्ते महात्मासावङ्गुष्ठाग्रप्रमाणकः ।**

भगवान् रुद्रो ध्यायिनां ध्यानाय सूक्ष्मरूपमाश्रित्य प्रभावातिशयशाली तत्र स्थित: ।

यथा च ब्रह्माण्डस्योर्ध्वकर्परिका कोटियोजना, तथा आप्यावरणकर्परिकापीत्याह–

**तत्र योजनकोटिर्वै विष्कम्भादूर्ध्वमुच्यते ।।७५७।।**

तत्रैदि आवरणकर्परिकाभागे । विष्कम्भाद्घनत्वादूर्ध्वमुच्यत इति आवरणकर्परिकेत्यर्थात् ।

अतश्च–

**तिर्यक्त्रिगुणविस्तारमाप्यमावरणं प्रिये ।**

शतकोटिविस्ताराद् ब्रह्माण्डाद्दशगुणं यदाप्यमावरणं सहस्रकोट्युन्मानमुक्तं 'तत्सर्वं त्रिगुणेनोह्य' इति नीत्या त्रिसहस्रकोटिपरिमाणमित्यर्थ:, न तु कर्परिकाघनतानुसारेण त्रिगुणविस्तारत्वं योज्यमासमञ्जस्यापत्ते: ।

---

कहीं तरल, कहीं घन, कहीं शक्रचाप के समान शोभन तथा आन्तर्वितान की तरह तने हुए आन्तरिक के अन्तराल में व्यवस्थित हैं ।।७५६।।

इस उपर्यावरण में भगवान् रुद्र का ध्यान करने वालों के ऊपर अनुग्रह करके सूक्ष्म रूप धारण कर मात्र अङ्गुष्ठ के अगले भाग की परिमितिमात्र रूप में अपने अतिशय प्रभाव से प्रभासित हैं ।

जैसे ब्रह्माण्ड के ऊपर ऊर्ध्व कर्परिका एक करोड़ योजन विस्तीर्ण है, उसी तरह आवरण की कर्परिका भी एक करोड़ योजन की है । आवरण कर्परिका के उस भाग में विष्कम्भ रूप घन भाग के ऊपर की यह परिमिति है ।।७५७।।

शतकोटि विस्तार युक्त ब्रह्माण्ड का पैमाना है । आप्य आवरण ब्रह्माण्ड से दशगुना बड़ा माना जाता है । दश गुणा करने पर इसे हजार करोड़ उन्मान वाला कहना चाहिये, किन्तु भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! इसे त्रिगुणित ऊहन करना चाहिये । इस दृष्टि से तीन हजार करोड़ परिमाण मानना चाहिये ।

अतश्च–

**आवृतं तेन तत्सर्वं महाम्भोधिविसारिणा ।।७५८।।**

तेनेति आप्यावरणेन ।।७५८।।

किमावृतमित्याह–

**रुद्राण्ड इति विख्यातं रुद्रलोक इति प्रिये ।**

वीरभद्रादिवीराश्रयत्वाद् रुद्राण्ड इति रुद्रलोक इति च आगमेषु ख्यातं पुरजातमाप्यावरणेनावृतमित्यर्थः ।

एतदेव विभजति–

**वीरभद्रनिकेतश्च भद्रकाल्यालयस्तथा ।।७५९।।**
**त्रयोदशभिरन्यैश्च भुवनैरुपशोभितम् ।**

वीरभद्रनिकेतो भद्रकाल्यालय इत्यादिप्रागुक्तरुद्रभुवनैकादशकेन सह त्रयोदशभिः, अन्यैश्च धरित्र्यादिभिर्भुवनैर्वक्ष्यमाणैर्भ्राजमानम् ।

एतच्च–

**नानारुद्रगणैर्दिव्यैर्निरन्तरमलङ्कृतम् ।।७६०।।**
**अण्डं वै वीरभद्रस्य ब्रह्माण्डसदृशं प्रिये ।**

---

आचार्य का मत है कि, यह त्रिगुण विस्तार कर्परिका की घनता के अनुसार योजित नहीं किया जा सकता ।

इस तरह यह सारा विस्तार महान् आवरण महाम्भोधिरूप अतिविशाल आप्यावरण से आवृत मानना चाहिये ।।७५८।।

इस महाम्भोधि विस्तार वाले आप्यावरण से रुद्राण्ड नाम से विख्यात रुद्र लोक आवृत है । वीरभद्र आदि महान् रुद्रवीरों का आश्रय स्थान होने के कारण आगमों में यह रुद्राण्ड या रुद्रलोक नामों से ही जाना जाता है । यह नगरों का समूह भी इस आप्यावरण से आवृत है । इसमें वीरभद्र आवास भी है और भद्रकाली का आलय भी है ।।७५९।।

यह तेरह भुवनों से भी शोभित है । १.वीरभद्र भुवन और २.भद्रकाली भुवन और रुद्रैकादशिका के ग्यारह भुवन मिलकर ही तेरह भुवन होते हैं । इनके साथ ही कुछ अन्य भुवन भी हैं । इनके साथ नाना रुद्र गण भी हैं । उनसे भी यह अलङ्कृत है ।।७६०।।

इनमें वीरभद्र का भुवन ही प्रधान है । अतएव इसे वीरभद्राण्ड भी कहते

वीरभद्रस्याण्डमिति प्राधान्यात् । ब्रह्माण्डसदृशं चतुर्दशविधभूतसर्गाश्रय-नानाभुवनपरिष्कृतत्वात् ।

यदुक्तमन्यैश्च भुवनैरिति, तत्स्फुटयति–

**अतः परं प्रवक्ष्यामि धरित्र्या भुवनं महत् ।।७६१।।**

**धात्री यस्मिन् भगवती धरालोके सनातनी ।**

धत्ते सर्वमिति धात्री आकृतिमती भगवच्छक्तिः ।

एषा हि–

**हैरण्यमतुलं प्राप्ता आधारं यत्र संस्थिता ।।७६२।।**

आधारमिति भुवनम् ।।७६२।।

कीदृशम् ?

**चक्रवर्तिविमानैश्च बहुभिः परिवारितम् ।**

**आवृतं भूतसङ्घातैराचार्यैस्तत्परायणैः ।।७६३।।**

**दिव्यगीतनिनादाढ्यैर्वादित्रशतनिःस्वनैः ।**

**अन्तर्भुवनसङ्घातै रुद्राणां परिवारितम् ।।७६४।।**

चक्रवर्तिनोऽत्र महापुण्यभाजो गीर्वाणादयः । भूतसङ्घैरिति चतुर्दशभिः । आचार्यैस्तत्परायणैरिति पार्थिवधारणासिद्धैर्योगिरूपैरित्यर्थः । पारमेश्वरी मूर्तिरेषेति कृत्वा एतद्भुवनं रुद्रभुवनैः परिवृतम् ।।७६४।।

---

है । यह ब्रह्माण्ड के ही सदृश है । श्लोक ७६० में अन्य भुवन की चर्चा के आधार पर अन्य भुवनों में धरित्री भुवन की चर्चा कर रहे हैं ।।७६१।।

इस धरित्री भुवन में भगवती सनातनी धात्री का आवास है । यह धरा लोक माना जाता है । धरित्री कहने का तात्पर्य है कि, यह सब कुछ धारण करती हैं । यह आकृति को धारण करने वाली भगवान् भैरव की शक्ति है । यहाँ अनुपमेय हिरण्मय आधार प्राप्त करने वाली भगवती शक्ति ही संशोभित है ।।७६२।।

यह चक्रवर्त्ती विमानों से समन्वित है । अनन्त प्राणिवर्ग से आवृत है । उसकी सेवा में संलग्न महान् आचार्यों से उपसेवित है ।।७६३।।

दिव्यतम गीतों की ध्वनि से गुंजायमान है । यह अनेकानेक वादित्रों और वाद्ययन्त्रों के नाद से निनादित है । इसके अनेक अन्तर्भुवन हैं । रुद्रों के समूहों से यह परिवारित है ।।७६४।।

**भुवनस्यास्य मध्ये तु उदयादित्यसन्निभः ।**
**रक्तोत्पलनिभो दिव्य अशोकस्तबकच्छविः ।।७६५।।**
**पद्मरागमयो दिव्यः प्रासादो बहुभूमिकः ।**

प्रासादो देवगृहम् । बहुभूमिक इति शिखरवर्तनागतनानाभूमिकायुक्तः ।

**तस्य मध्ये भगवती धरित्री लोकधारिणी ।।७६६।।**
**मालया रक्तपुष्पस्य लम्बया नित्यभूषिता ।**
**चन्द्रार्कमण्डलाकारकपोलतलभूषिता ।।७६७।।**
**पीतहेमांशुकवती महाहारविभूषिता ।**
**शतयोजनविस्तीर्णे कूर्मपृष्ठे व्यवस्थिता ।।७६८।।**
**चतुर्वक्त्रा चाष्टभुजा दिव्याभरणभूषिता ।**

पीतहेम्ना कृतमंशुकं प्रशस्तवस्त्रं यस्याः ।

किञ्च–

**रूपयौवनसम्पन्ना नृत्तगीतविशारदाः ।।७६९।।**

---

इस भुवन के मध्य में उदयादित्य के सदृश लाल कमल के समान दिव्य अशोक पुष्पों के स्तबकों की छवि की निराली छटा है ।।७६५।।

पद्मराग से निर्मित दिव्य प्रासाद हैं, जिनमें बड़े बड़े भूखण्ड मण्डित हैं, इनके बीच में ही भगवती लोकधारिणी धरित्री शोभा प्राप्त कर रही हैं ।।७६६।।

लाल लाल फूलों की मालाओं से कलित ललित यह देवी लालित्य की लतिका सी प्रकाशित है । मालायें लम्बमान हैं । चाँद और सूरज के समान उन देवी की कपोल पालियाँ हैं ।।७६७।।

पीले स्वर्णवर्णी अंशुकों (प्रशस्त वस्त्रों) से विभ्राजित, महाहारधारिणी भगवती शतयोजन विस्तीर्ण कूर्म-पृष्ठ पर विराजमान रहती हैं ।।७६८।।

इसके चार वदन (मुख) हैं । आठ भुजाओं से भूषित है । दिव्य आभरण धारण करने के कारण अनिन्द्य सौन्दर्य से समन्वित है । रूप और यौवन दोनों दृष्टियों से यह पुष्करविष्टरा पुष्टि का ही पोषण करती हैं । सदा उसके समक्ष नृत्त और गीतमयी रागिनी की रसधार बहती है । वह स्वयं इनकी विशारद है ।।७६९।। .

**परिवार्योपासते तां दिव्या वै मानसाः स्त्रियः ।**

तस्यास्ता मनस उद्भूताः । काः कियत्यश्चेत्याह–

**त्रिंशत्कोट्यस्तु तासां वै दिव्याभरणभूषिताः ।।७७०।।**

**उत्पादितास्तु शर्वेण तदर्थं हितमिच्छता ।**

शर्वेण धरामूर्तीश्वरेण स्वस्या मूर्तेर्धरित्र्या हितार्थं विनोदायैता मनसा निर्मिता इत्यर्थः ।

किञ्चैताः–

**तप्तजाम्बूनदनिभा दिव्याभरणशोभिताः ।।७७१।।**

**उच्छ्रितेनातपत्रेण ध्रियमाणेन शोभिताः ।**

किञ्च–

**पुरःस्थितो महातेजा योऽसौ मेरुर्महागिरिः ।।७७२।।**

**उपासीनस्तु तां देवीं तत्रास्ते स नगाधिपः ।**

शिरःपाण्याद्याकृतिमानित्यर्थः । तथा–

**नीलोत्पलदलश्यामो नीलजीमूतसन्निभः ।।७७३।।**

---

दिव्य मानसी रमणियाँ अनवरत उसकी उपासना में संलग्न रहती हैं । उसको आवृत कर सेवा परायण रहती हैं । उनमें से एक दो नहीं, पूरी तीस करोड़ हैं । जो नित्य सेविकायें हैं । ये सभी दिव्य आभरणों से भूषित हैं ॥७७०॥

ये सभी धरामूर्त्ति के अधिपति शर्व द्वारा धरित्री के सुख के उद्देश्य से ही मानस द्वारा उत्पादित हैं । अर्थात् मानसी हैं । तपे तपाये सोने के समान आकर्षक सौन्दर्य वाली हैं तथा दिव्य आभूषणों को धारण करती हैं ॥७७१॥

ऊँचे आतपत्र को धारण कर वे रमणी रत्न वहीं सुशोभित रहती हैं । इससे धरा की शोभा और बढ़ जाती है । उसके सामने ही महामेरु पर्वत दीख पड़ता है । महामेरु की तैजसिक आभा वहाँ आभा का विस्तार करती हैं ॥७७२॥

मानो महान् मेरु पर्वत उसकी उपासना में वहीं शाश्वत उपस्थित है । नगों का अधीश्वर ही उपासक बनकर आसीन है । यह एक गौरव की बात है । यह नील कमलवत् श्याम है । नील गभुआरे मेघों के समूह के समान नील है ॥७७३॥

**नीलो नाम महाशैलः पीतवासा महाद्युतिः ।**
**अतिकान्तेन रूपेण कैटभारिरिवापरः ।।७७४।।**
**उपास्यमानो दिव्याभिर्नगरीभिर्नगाधिपः ।**
**तस्योत्तरे चन्द्रनिभो नानालङ्कारभूषितः ।।७७५।।**
**श्वेतातपत्री तेजस्वी श्वेतो नाम महागिरिः ।**
**तस्योत्तरेण सूर्याभो मुकुटादिविभूषितः ।।७७६।।**
**पीताम्बरधरः श्रीमान् शृङ्गवानिति विश्रुतः ।**
**अतिकान्तेन रूपेण कुसुमास्त्र इवापरः ।।७७७।।**

आद्यस्तस्योत्तर इति शब्दः काकाक्षिवद् मेरोरुत्तरे नीलः, तस्यापि उत्तरे श्वेत इति योज्यः ।

किञ्च अस्य मेरोः–

**दक्षिणेनापि वक्ष्यामि शृणुष्वावहिता प्रिये ।**

आकृतिमतः पर्वतान् स्थितानिति शेषः ।

तान् क्रमेणाह–

**चन्द्रावदातदीप्तौजा दिव्याभरणभूषितः ।।७७८।।**

---

नील नामक दूसरा महान् पर्वतराज पीले वस्त्रधारी उपासक की तरह शोभित है । अत्यन्त कान्त है । मानो कैटभारि भगवान् पीताम्बर रूप में यहाँ स्वयं प्रतिष्ठित हैं ।।७७४।।

यह नील नगाधिप अनेकानेक अधित्यकाओं में बसी नगरियों से घिरा हुआ है । इसके उत्तर भाग में चन्द्रमा के समान चमक से चमकीले और अलङ्कारों से अलङ्कृत श्वेत पर्वत है ।।७७५।।

श्वेत आतपत्रों से आच्छादित होने के कारण यह श्वेत नामधेय है । यह बड़ा तेजस्वी है । महान् है । उसके भी उत्तर में सूर्य के समान और मुकुटादि से मण्डित शृङ्गवान् पर्वत है ।।७७६।।

शृङ्ग ही पर्वतों की शोभा के आधार होते हैं । शृङ्गों के कारण यह शृङ्ग-वान् है । इसी नाम से विश्रुत है । इसका रूप बड़ा आकर्षक है । प्रतीत होता है, यह काम का छठा अस्त्र ही है ।।७७७।।

मेरु पर्वत के उत्तर में अवस्थित इन पर्वतों के बाद भगवान् दक्षिणी ओर अव-स्थित पर्वतों की बात करते हुए कह रहे हैं कि, प्रिये ! चन्द्रवदात आभा से भासित तेज और ओज से समन्वित दिव्य आभरणों से भूषित एक पर्वत है ।।७७८।।

**शुक्लाम्बरधरः श्रीमान् निषधो नाम विश्रुतः ।**
**तप्तहेमप्रतीकाशो दिव्याभरणभूषितः ।।७७९।।**
**अतिशुभ्रेण देहेन पितामह इवापरः ।**
**पीताम्बरधरः श्रीमान् पीतमाल्यानुलेपनः ।।७८०।।**
**हेमकूटो महातेजास्तेजसामिव सङ्ग्रहः ।**
**राजते भगवान् शैलः सन्ध्यावृत इवांशुमान् ।।७८१।।**
**पाण्डुराभ्रप्रतीकाशः शङ्खगोक्षीरसन्निभः ।**
**शुक्लाम्बरधरः श्रीमान् दिव्यकुण्डलभूषितः ।।७८२।।**
**आतपत्रेण महता ध्रियमाणेन मूर्धनि ।**
**हिमवानिति विख्यातो द्वितीय इव भास्करः ।।७८३।।**

किञ्च–

**इन्द्रगोपकसङ्काशः पश्चिमे गन्धमादनः ।**
**रक्ताम्बरधरः श्रीमानस्ताद्रिस्थ इवांशुमान् ।।७८४।।**

---

इस पर्वताधिप का नाम निषध है । यह शुक्लाम्बर विभूषित है । श्रीमान् है और इसी नाम से विख्यात है । तप्त दिव्य काञ्चन कान्तिमान् यह पर्वतराज दिव्य आभरणों से भूषित है ।।७७९।।

इसका अतिशुभ्र शरीर यह सिद्ध करता है कि, यह दूसरा पितामह है । पीताम्बरधारी श्रीमान् यह पर्वतराज पीली मालाओं और लेपों से उपलिप्त हैं ।।७८०।।

इसके आगे अन्य पर्वतराजों का भी मानवीकरण करते हुए भगवान् भैरव कह रहे हैं कि, 'हेमकूट' नामक महातेजस्वी, मानो समस्त विश्व तैजस राशि का एकत्र संग्रह रूप ही यह पर्वत हो, यह शैलराज सुशोभित है । यह संध्या से समावृत सूर्य के समान तेजवन्त है ।।७८१।।

प्रकाशमयी पाण्डुरता से पावन पयोद की सुन्दरता से शुभ्र, शङ्ख, गोदुग्ध और स्वाभाविक श्वैत्य से सुशोभित, शुक्ल अम्बर (आकाश और श्वेत वस्त्र) धारण करने वाले श्रीमान् दिव्य कुण्डलों से भूषित, महान् सागरमाथा शिखर पर आकाश का आतपत्र धारण करने वाला, हिमालय नामक पर्वतराज दूसरे सूर्य के समान विश्व में विख्यात हैं ।।७८२-७८३।।

पश्चिम में गन्धमादन पर्वत अपने अस्तित्व से विश्व को स्थैर्य प्रदान करने का महान् उत्तरदायित्व निभा रहा है । यह रक्त वस्त्र धारण करता है । यह अस्ताचल में विद्यमान अंशुमाली भासमान सूर्य की तरह दीख पड़ता है ।।७८४।।

**शुद्धस्फटिकसङ्काशः शुक्लाम्बरधरः शुभः ।**
**किरीटी कुण्डली श्रीमान् माल्यवान्नाम पर्वतः ।।७८५।।**
**इत्येवमादिभिश्चान्यैः पर्वतैः परिवारिता ।**
**लोकालोकावसानैश्च तथान्यैः कुलपर्वतैः ।।७८६।।**
**दिव्यरूपधरा देवी तनुर्वै पारमेश्वरी ।**

भूलोके ये मेर्वादयस्तदधिष्ठातृरूपा एवेत्यर्थः । पारमेश्वरीत्यनेन–

'स्थूलसूक्ष्मप्रभेदेन तदेकं संव्यवस्थितम् । (४/२९५)

इति पूर्वोक्तं प्रमाणीकृतम् ।

यत एवमतः–

**धारणा गन्धतन्मात्रे प्राणांस्त्यक्त्वा तु योगिनः ।।७८७।।**
**ते यान्ति तादृशीं मूर्तिं धरित्र्याः परमां तनुम् ।**

गन्धतन्मात्रे धारणां कृत्वा योगिनस्तामिमां धरित्र्याः परमां मूर्तिमाकृतिमतीं देवीं सायुज्यसामीप्यसालोक्यभेदेन प्राप्नुवन्ति, अतश्च आचार्यैरुपास्यमानामिति यत्पूर्वमुक्तम्, तत् स्फुटीकृतम् ।

**अतः परतरं देवि सामुद्रं भुवनं महत् ।।७८८।।**

---

शुद्ध स्फटिक के सदृश पश्चिम में अवस्थित माल्यवान् पर्वत रक्ताम्बर धारण करता है । यह शुभ अर्थात् कल्याणकारी है । किरीट और कुण्डल धारण करता है । नामानुरूप इनके गुण भी हैं ।।७८५।।

इन मुख्य पर्वतों और इनके अतिरिक्त अन्य छोटे-मोटे पर्वतों से परि-वारित, लोकालोक पर्यन्त अन्य कुल पर्वतों से परिवृत पारमेश्वरी शरीर धारिणी दिव्य रूप धारण करने वाली तथा सभी मेरु आदि पर्वतों की अधिष्ठात्री यह शक्तितत्त्वरूपा देवी व्यवस्थित हैं ।।७८६।।

इस पारमेश्वरी तनु के विषय में पटल ४ के श्लोक २९५ द्वारा यह प्रतिपादित है कि, 'वही स्थूल सूक्ष्म प्रभेद से वह एक शक्तितत्त्व ही संव्यवस्थित है' ।

बहुत से योगी लोग गन्धतन्मात्र में धारण करने के उपरान्त प्राण त्याग देते हैं ।।७८७।।

वे लोग उसी गन्धवती देवी की पृथ्वी मूर्त्ति की परमातनु में सायुज्यादि द्वारा उसी शरीर को प्राप्त करते हैं । इन पर्वतों के रूप में भी उसी देवी शरीर की छायात्मक व्याप्ति है । इसके साथ ही सामुद्र भुवन की चर्चा करेंगे ।।७८८।।

**सर्ववज्रमयं दिव्यं नानाश्चर्यशतान्वितम् ।**

सामुद्रमिति समुद्राधिष्ठातृदेवताश्रयम् ।

तच्च–

**नीलोत्पलसमच्छायं सर्वतः परिमण्डलम् ।।७८९।।**

**मध्ये तु भुवनस्यास्य मण्डलं चन्द्रसन्निभम् ।**

**शतयोजनसाहस्रं समन्तात्परिमण्डलम् ।।७९०।।**

**तस्य मध्ये तु पुरुषो रुक्मवर्णो महाद्युतिः ।**

**किरीटी कुण्डली स्रग्वी दिव्याभरणभूषितः ।।७९१।।**

**अपां निधेर्भगवतो वरुणस्य परा तनुः ।**

पुरुष इति समुद्रदेवतात्मा ।

**तं तु देवं महात्मानं परिवार्य समन्ततः ।।७९२।।**

**रूपयौवनसम्पन्नाः सततं पर्युपासते ।**

देव्यः । तासां मध्ये तु–

**शुक्लाम्बरधरा देवी शुक्लगन्धानुलेपना ।।७९३।।**

---

अनेकानेक और शताधिक आश्चर्यों से भरे हुए स्वभाव से वज्रशरीर धारी दिव्य समुद्र के अधिष्ठाता देवता के आश्रय रूप, नील उत्पल के समान श्याम और समुद्र में ही परिमण्डलित हैं ॥७८९॥

इस भुवन के मध्य में ही चन्द्र के सदृश एक मण्डल है। इसकी सौ हजार योजन विस्तार वाली लम्बाई-चौड़ाई है ॥७९०॥

इसके मध्य में स्वर्णवर्णी एक पुरुष है। उसकी आभा सबसे अधिक है, वह किरीट, कुण्डल और सुन्दर सुन्दर हारों से सुशोभित दिव्य आभरणों से द्युतिमन्त है ॥७९१॥

वह और कोई दूसरा नहीं, समुद्र के अधिपति वरुण देव की वह परातनु मात्र है। ऐसे इस महात्मा वरुण को परिवृत कर बहुत देवियाँ इनकी उपासना करती है ॥७९२॥

इन देवियों के मध्य में रूपयौवन सम्पन्न एक महिमामयी देवी हैं। अनवरत वरुण उपासना में निरत रहती हैं। शुक्ल अम्बर परिधान में वह बड़ी आकर्षक लगती हैं। उसका गन्धानुलेपन भी बड़ा मोहक है ॥७९३॥

**शुक्लयज्ञोपवीता च शुक्लहारोपशोभिता ।**
**शुक्लेनैवातपत्रेण ध्रियमाणेन मूर्धनि ।।७९४।।**
**गङ्गा ह्युत्तरतस्तस्य स्थिता वै परमा तनुः ।**
**नीलाम्बरधरा देवी नीलगन्धानुलेपना ।।७९५।।**
**नीलस्त्रग्दामकण्ठा च यमुना तस्य दक्षिणे ।**
**एवमाद्या महानद्यः परिवार्य महाद्युतिम् ।।७९६।।**
**समुद्राष्टकं च देवेशि स्वनदीभिः समावृतम् ।**
**उपासते सदा भक्त्या वारुणीं परमां तनुम् ।।७९७।।**

परमां तनुमित्यधिष्ठातृदेवतारूपाम् ।।७९७।।

अत्र चाकृतिमन्त्येव–

**नानासरांसि तीर्थानि**

तथा–

**तद्भक्ताश्चापि संस्थिताः ।**
**रसतन्मात्र अत्रैव कृत्वा सम्यक् तु धारणाम् ।।७९८।।**

---

वह शुक्ल यज्ञोपवीत धारण करने वाली देवी शुक्ल हारों से भी समन्वित हैं। उसका आतपत्र भी श्वेत वर्ण का ही है। ऐसी यह देवी कोई और नहीं वरन् वह भगवती गङ्गा ही हैं। यह गङ्गा का सूक्ष्म शरीर है। यह वरुण देव के उत्तर में अवस्थित है। गङ्गा के अतिरिक्त अपनी परमतनुता में विराजती वहाँ एक और सरिद्वरा है ।।७९४-७९५।।

यह नील वस्त्र धारण करने वाली नीलगन्धानुलेपना नील स्त्रग्दामकण्ठा इस देवी का नाम यमुना है। यह वरुण के दक्षिण भाग में अवस्थित हैं। अन्य बहुत सी महानदियाँ महाद्युतिमन्त वरुण को आवृत कर वहाँ विराजमान हैं ।।७९६।।

इसी तरह आठ समुद्र अपनी अपनी नदियों से समावृत होकर वरुण देव की परमा वारुणी शरीर को समावृत कर अवस्थित हैं ।।७९७।।

नाना प्रकार के सरोवर, विभिन्न तीर्थ और उनके भक्त भी उनको आवृत कर अवस्थित हैं। इसकी धारणा रसतन्मात्र की धारणा मानी जाती है ।।७८९।।

**अपां योनिं परां प्राप्ताः**

इमामेव । यस्मादेषाम्–

**वारुणी सा परा तनुः ।**

अष्टमूर्तेर्महेशितुरियं द्वितीया मूर्तिर्जलाधिष्ठातृदेवतारूपा । धारणास्वरूपं प्राग्धारणादीक्षावसरे दर्शितम् ।

**अतः परं प्रवक्ष्यामि भुवनं वरवर्णिनि ।।७९९।।**
**श्रीनिकेत इति ख्यातं पद्मगर्भ इति श्रुतम् ।**

एतन्नामभ्यां प्रतीतमागमेष्वित्यर्थः । तच्च–

**विमानशतसङ्घातैर्निरन्तरमवस्थितैः ।।८००।।**
**शोभितं भुवनेशैश्च रुद्रै रुद्रगणैस्तथा ।**
**सरोभिर्मानसैर्दिव्यैर्दीर्घिकाभिश्च शोभितम् ।।८०१।।**
**रथचक्रप्रमाणैश्च मणिकाञ्चनमण्डितैः ।**
**वैदूर्यनालैः कमलैर्दिव्यगन्धसुगन्धिभिः ।।८०२।।**

---

वरुण देव की यह परमा तनु जल का रूप धारण कर लहरा रही है । आठ मूर्त्तियों वाले महेश्वर की यह दूसरी मूर्त्ति है । यह जल की अधिष्ठात्री देवता के रूप में अवस्थित है । इसकी धारणा का स्वरूप भी अनेकानेक शास्त्रों में वर्णित है । इसके बाद देवि मैं भुवनों का वर्णन करने जा रहा हूँ ।।७९९।।

श्रीनिकेत इस नाम से प्रसिद्ध तथा पद्मगर्भ इस नाम से विभिन्न शास्त्रों में वर्णित यह भुवन महान् भुवन है । इसमें शताधिक विमानों की आकाश विहार लीला भी शास्त्रों में वर्णित है । इन दिव्य विमानों से वह भुवन निरन्तर शोभायमान है ।।८००।।

भुवनों के अधीश्वरों, भुवनेश्वर रुद्रों और रुद्रसमूहों से सुशोभित यह भुवन मानसर सदृश प्राकृतिक जलाशयों, दीर्घिकाओं और दिव्यसरोवरों से शोभायमान है ।।८०१।।

रथचक्रों के प्रमाणों से यह मण्डित है । रथों के चक्र अर्थात् समूह इस तथ्य के प्रमाण हैं कि, यह भुवन अप्रकल्प्य समृद्धि का आधार है । ये रथ सामान्य नहीं हैं, अपितु मणियों और स्वर्णयन्त्रों से स्वर्ण पत्रों से जटित होने के कारण सुशोभित हैं । जिनके नाल वैदूर्य निर्मित हैं, ऐसे कमलों के चित्रों से ये रथचक्र मण्डित हैं । अथवा वैदूर्य नाल वाले, दिव्य सुगन्धियों से भरपूर इन भुवनों की दीर्घिकायें और सरोवर हैं । उन सरोवरों में चलने वाली नौकायें भी रथ चक्रवत् चलती हैं ।।८०२।।

**मृदुभिः कान्तिमद्भिश्च चन्द्रमण्डलसन्निभैः ।**
**संशोभितं विचित्रैस्तैर्विकचैर्वज्रकेसरैः ॥८०३॥**
**उद्यानैर्विविधैश्चापि नानाविहगकूजितैः ।**
**नानाकामप्रदैर्वृक्षैः समन्तात्समलङ्कृतम् ॥८०४॥**
**नानामणिमयैर्दिव्यैः क्रीडाशैलैश्च मानसैः ।**
**मानसीभिश्च नारीभिर्दिव्ययौवनकान्तिभिः ॥८०५॥**
**हावभावविलासाढ्यदिव्यस्त्रीभिरलङ्कृतम् ।**
**विचित्रैर्मणिपद्मैश्च सितपत्रैश्च सुव्रते ॥८०६॥**
**विभूषितं गजेन्द्रस्थैः स्तुतिमङ्गलवादिभिः ।**
**गायद्भिश्चाथ नृत्यद्भिर्दिव्यस्त्रैणैः समाकुलम् ॥८०७॥**

मानसैरिति सङ्कल्पमात्रसिद्धैः । स्वभावत एव पद्मानां मणिकाञ्चनमण्डिततत्वं वैदूर्यनालता च । चन्द्रमण्डलसन्निभैरित्यनेन पद्मानां श्वेतता उक्ता । वज्रं हेरकम् । नानाकामप्रदैर्वृक्षैः कल्पवृक्षैरित्यर्थः । मानसीभिर्मनोनुकूलाभिः । स्त्रीणां समूहः स्त्रैणम् ॥८०७॥

---

अत्यन्त मृदुल ये कमल कोमलता के प्रतीक हैं । क्रान्तिमान् हैं । चन्द्र मण्डल के सदृश आकर्षक हैं । ऐसे विचित्र कमल जिनमें वज्रकेशरों की पेशलता की पावनता है, बड़े आकर्षक रूप से विकसित हैं ॥८०३॥

इस भुवन के उद्यानों की बात ही निराली है । उनमें आकाशविहारी विहगों की दिव्यता है । उनके कूजन की काकली के कलकल के कलहंसी प्रकर्ष हैं । कामप्रद वृक्षों की कतार है और चतुर्दिक् समलङ्कृत वातावरण के वातायन से वे वृक्ष झाँक से रहे होते हैं ॥८०४॥

मानस और मानसी नर-नारियों के मणिमण्डित क्रीडाशैल वहाँ शोभित हैं । नरनारियों के यौवन में नवल उल्लास देखने योग्य है ॥८०५॥

उन दिव्य मानसी नारियों की हाव-भावमयी विलास लीला में लालित्य की ललक है । इनसे दिव्यता भी अलङ्कृत है । चित्रविचित्र मणिरमणीय कमलों के श्वेतपत्रों में शोभा की सादगी है ॥८०६॥

सजे सजाये गजराजों पर गायकमण्डली सजी हुई है । वही गाजे-बाजे बज रहे हैं । स्तुतियाँ और मङ्गल गीत गाते जा रहे हैं । कुछ वहीं अलग गा रहे हैं, नाच रहे हैं । वहीं दिव्य नारियों का जमघट है । दिव्य आनन्द का उल्लास है । ऐसा यह दिव्य भुवन है ॥८०७॥

तदीदृशे–

**तस्मिंस्तु भुवने दिव्ये पद्मगर्भसमप्रभे ।**

**शरदिन्दुनिभं दिव्यं मण्डलं रश्मिसङ्कुलम् ।।८०८।।**

मण्डलं प्रधानभुवनम् ।।८०८।।

**तस्य मध्ये भगवती श्रीः स्वयं लोकभाविनी ।**

**चन्द्रकोटिसहस्राणां या कान्तिमतिवर्तते ।।८०९।।**

लोकान् भावयति प्रोद्भूतविभूतिकान् सम्पादयति ।।८०९।।

सा च–

**एकत्र युगपत्तेजस्तेजसां तु विराजते ।**

सर्वतेजसां सम्बन्धि तेज एकत्र राशीभूतमिव भवति ।

एवमपि च सौम्याकृतित्वात्–

**निर्वाणमिव या शान्ता सर्वानन्दमनोहरा ।।८१०।।**

**रूपिणी**

आकृतिमती ।

वस्तुतस्तु–

**परमा देवी मूर्तिरव्यभिचारिणी ।**

---

ऐसे इस दिव्य भुवन में रश्मिसङ्कुल मण्डल का मण्डित वितान पद्मगर्भ की तरह सुकुमार शोभा से भरा हुआ है । शरत्कालीन चन्द्रमा की चाँदनी का चमत्कार सबको चमत्कृत कर रहा है ।।८०८।।

श्रीनिकेत इस भुवन के मध्य में भगवती महालक्ष्मी लोकमंगल की प्रत्यक्ष प्रतिमूर्त्ति विद्यमान हैं । उनकी कान्ति हजारों हजार करोड़ कलाधरों की कान्ति को अतिक्रान्त करने वाली है । श्री लोकसमृद्धि की उद्भावयित्री महादेवी मानी जाती है ।।८०९।।

लक्ष्मी जहाँ विराजमान हैं, वह स्थान विश्वतैजसिकता के तेजोमय उत्स के समान सुशोभित है । वह वशीभूत तेज समस्त तेजों का तेज प्रतीत हो रहा है । परम निर्वाणमयी शान्ति की वह शान्ता राशि के ही समान अनुभूत हो रही है और सर्वानन्द मनोहरा वह दिव्यता की साक्षात् विग्रह बनी हुई है ।।८१०।।

वह आनन्द की प्रतिमूर्त्ति है । वह निर्विकार कला की कलित आकलना है । परामूर्त्ति यह देवी पारमेश्वरी शोभा की भावपूर्ण भव्यता है । वह शतयोजन

परैव द्योतमाना पारमेश्वरी मूर्तिरियमित्थं गृहीताकृतिरित्यर्थः । अनयैव मोक्षश्रिया नित्यसम्बद्धया परमेश्वरः श्रीकण्ठ उच्यते ।

एषा च–

**शतयोजनविस्तीर्णे उदितादित्यसप्रभे ।।८११।।**
**चन्द्रकान्तमये पद्मे वज्रकेसरकर्णिके ।**
**कोटिपत्रे महादिव्ये गन्धपुष्पगुणान्विते ।।८१२।।**
**पद्मासने भगवती पद्मगर्भसमप्रभा ।**
**उपविष्टात्र सा नित्यं विभूत्या परया युता ।।८१३।।**
**महारत्नैश्च स्रग्धाम प्रलम्बमुरसा शुभम् ।**
**वहन्ती सा तु शुशुभे ज्योत्स्नेव त्रिपथापथम् ।।८१४।।**

त्रिपथापथमाकाशं गङ्गाप्रवाहात् ।।८१४।।

अपि च–

**स्फुरन्मयूखचलने कपोलतलमण्डले ।**
**सूर्यमण्डलसङ्काशे धारयन्ती च कुण्डले ।।८१५।।**

---

विस्तीर्ण पद्मासन पर राजित है । वह आसन उदित होने वाले आदित्य की तरह उद्योतमय है ।।८११।।

चन्द्रकान्त मणियों से निर्मित पद्म की कर्णिका में वज्रकेशर कुसुमों के रेशों का सौन्दर्य आकर्षण का केन्द्र है । उस पद्म के सौ नहीं, पूरे एक करोड़ पत्र हैं । दिव्यता का वह प्रतीक है । गन्ध और पुष्प के सभी गुणों से वह समन्वित है ।।८१२।।

पद्मगर्भ के सौकुमार्य पूर्ण प्रभा के समान भास्वर भगवती पद्मासन पर विराजमान हैं । परा विभूति से भूषित देवी भगवती नित्य अवस्थित हैं ।।८१३।।

श्रेष्ठ रत्नों की रमणीयता से रम्य स्रग्दाम उनके हृदय देश पर लम्बमान है । समस्त शुभों की कारण भूमि रूपिणी रमणीय मालिका को धारण करने वाली माँ उसी तरह शोभा प्राप्त कर रही हैं, जैसे चाँदनी से नहायी आकाश गङ्गा । त्रिपथा गङ्गा का पथ आकाश गङ्गा के पथ को कहते हैं । चाँदनी से नहाया आकाश और उसमें विराजमान आकाश गङ्गा । इस परिकल्पना में माँ के सौन्दर्य की व्यापकता का महाभास भव्यता के साथ आभासित है ।।८१४।।

माँ की कपोल पालियों के पास ही कानों की लरों में कुण्डल लटक रहे हैं । उनके गोलकों की किरणावली के कारण उसमें सूर्य मण्डल की उत्प्रेक्षा करने वाले कवि की कल्पना में कुण्डल की स्फुरणशील रश्मियों की विमर्शमयी

किञ्च–

**स्फुरन्मयूखसङ्घातां रशनां सा तु बिभ्रती ।**

**हेमाभा पीतवसना महाहारविभूषिता ।।८१६।।**

**चन्द्राभेनातपत्रेण ध्रियमाणेन राजिता ।**

**उपगीता च गन्धर्वैर्मानसै रुद्रसम्भवैः ।।८१७।।**

**परिवारिता भगवती सा तनुः पारमेश्वरी ।**

मानसै रुद्रसम्भवैरिति रुद्रेणैव भगवता तदाराधनार्थमेव सृष्टैः ।

किञ्च–

**या प्राप्ता तपसाराध्य विष्णुना प्रभविष्णुना ।।८१८।।**

आराधनादेव च अस्मै–

**दत्ता प्रीतेन रुद्रेण विष्णोरुरसि वाहिनी ।**

न च सार्वात्म्येन; अपि तु–

**अर्धेन सा भगवती विष्णोरङ्के प्रतिष्ठिता ।।८१९।।**

---

महास्फुरता की चञ्चलता का आभास कितना मङ्गलमय है । माँ की आँखों की छाया में प्रकाश की पराकाष्ठा का साक्षात्कार हो रहा है ।।८१५।।

चतुर्दिक चमक बिखेरने वाली करधनी को धारण करने वाली माँ की कञ्चनकाया पर पीला परिधान और ऊपर से सतरंगी महाहारावली सौन्दर्य की सर्वातिशयिनी शोभा का विस्तार कर रही हैं ।।८१६।।

उसके श्वेत आतपत्र को देखकर उसमें चाँद की शोभा का आभास होने लगता है । छत्रधारिणी से ध्रियमाण आतपत्र से आकर्षण की केन्द्र सी वात्सल्यमयी माँ गन्धर्वों द्वारा उपगीत हैं । रुद्रों के मन से समुद्भूत वे गन्धर्व गायन कला के प्रतीक हैं ।।८१७।।

माँ भगवती की पारमेश्वरी काया का वहाँ साक्षात्कार हो रहा है । सेवा में संलग्न मानस रुद्रपुत्रों से वह परिवारित है । विश्व को महाप्रभाव से पूरी तरह प्रभावित करने वाले, सर्वव्यापक विष्णु ने तपस्या कर उन्हें प्राप्त किया था ।।८१८।।

प्रसन्न होकर महारुद्र भैरव ने उन्हें उनकी हृदयेश्वरी के रूप में उन्हें प्रदान किया था । वही माँ भगवती अपने अर्ध भाग से विष्णु के अङ्ग के रूप में प्रतिष्ठित रहती हैं अर्थात् अर्धाङ्गिनी रूप से विराजमान हैं ।।८१९।।

**पादेनेन्द्रस्य देवस्य पादार्धेन दिवि स्थिता ।**
**तदर्धेन पुनर्देवि पार्थिवेषु व्यवस्थिता ।।८२०।।**
**तदर्धेन मनुष्येषु**

दिवि तन्निवासिदेववक्त्रे इत्यर्थः । पार्थिवेष्विति सर्वेषु चक्रवर्तिष्वंशांशिका-योगात् । मनुष्येषु अमात्यादिषु, सर्वेषु इत्थं सा विष्णोरंशांशिकया श्रीः स्थिता, साकल्येन तु भगवति श्रीकण्ठ एवेत्युक्तं भवति ।

इत्थमेषा सर्वमेव जगत्–

**या स्थिता व्याप्य मूर्तिभिः ।**
**स्वरूपा कामरूपा च द्विधा सा परिकीर्तिता ।।८२१।।**

मूर्तिभिर्निजैरंशांशिकावतारैः । स्वं पारमार्थिकं परिपूर्णं रूपं यस्याः । कामेन इच्छामात्रेण तत्तद्विष्ण्विन्द्रादिमाहात्म्यप्रदं रूपं यस्याः सा कामरूपा ॥८२१॥

तत्र स्वरूपात्मा–

**अचला सा तनुः सूक्ष्मा अक्षोभ्या तत्र तिष्ठति ।**

सूक्ष्मा सर्वनिजावतारव्यापिका । अक्षोभ्या निरतिशया । तत्रैति प्रोक्ते स्व-पुरे अचला तिष्ठति ।

यथा एतच्छ्रीपुरमाप्स्यति, तथादिशति–

**रुद्रक्रीडावतारेषु प्रयागादिषु सुव्रते ।।८२२।।**

---

वह सर्वात्मना वहाँ नहीं रहती है । चौथाई अंश से वह इन्द्र के पास, अष्टमांश से वह द्युलोकाधिपति के पास, षोडशांश से वह चक्रवर्त्ती सम्राटों में और इसके अर्ध भाग में ही मनुष्यों में अर्थात् मन्त्रियों में निवास करती हैं । इस तरह विष्णु की अर्धाङ्गिनी लक्ष्मी अंशांशिक रूप से विश्व में उल्लासित हैं ॥८२०॥

सम्पूर्ण रूप से वह भगवान् श्रीकण्ठ में ही वर्त्तमान हैं । जगत् में तो वह अंशांशिक रूप से वर्त्तमान है । वह ऐसे लोगों के पास ही रहती हैं, जो अधि-कार से अवतरित होते हैं । इसको मुख्यरूप से दो रूपों में देखा जाता है । १.स्वरूपा और २.कामरूपा । यही इनके दो रूप हैं ॥८२१॥

स्वरूपा भाव में यह अचला होती हैं । अत्यन्त सूक्ष्मरूपा अर्थात् सबमें अवतरित है और अपने पारमार्थिक 'स्व' रूप में प्रतिष्ठित और अक्षुब्ध रहती हैं । कामरूपा दृष्टि से वह अपनी इच्छा से इन्द्र से मनुष्य पर्यन्त व्यापक रूप से जहाँ चाहे वहाँ रहती हैं । इसी क्रम में देवदारुवन रूप रुद्र के अवतारों में, प्रयागादि तीर्थ स्थलों में और............॥८२२॥

**श्रीगिरौ च विशेषेण मृनस्तद्भुवनं व्रजेत् ।**

रुद्रस्य क्रीडया न तु अनुजिघृक्षया अवतारो येषु ते देवदारुवनप्रभृतयो रुद्रक्रीडावताराः । अतश्च–

**सत्स्वन्येष्वपि भोगेषु त्वियं सा गदिता गतिः ।।८२३।।**

बुभुक्षूणां प्राप्यत्वेनेति शेषः ॥८२३॥

यस्माद् बुभुक्षवः श्रीगिर्यादौ मरणादेतदाराधनाद्वा–

**प्राप्य तामीदृशीं देवीमैश्वर्यमणिमादिकम् ।**

लभन्त इति शेषः, प्राप्य तामिति तद्भुवनमित्यर्थात् ।

न केवलमेतत्, यावत्–

**भूत्वा तु साष्टधा दिव्या देवेष्वपि च तिष्ठति ।।८२४।।**

अष्टधेति अणिमादिरूपतया ॥८२४॥

तथा जन्मौषधिमन्त्रतपःसमाधिभिः–

**सिद्धेष्वपि च सा देवी उत्तमा सिद्धिरुच्यते ।**

अपि च–

**यदर्थं तारकाद्यैश्च सङ्ग्रामस्त्रिदशेश्वरैः ।।८२५।।**

सह–

**कृतो घोरस्त्वसंख्येयः**

---

विशेष रूप से श्रीपर्वत पर शरीर त्याग करने वालों के भुवनों में यह जाकर उनका वरण करती हैं । अन्य भोगों की अवस्थिति में लक्ष्मी की यही गति भगवान् की ओर से निर्धारित है ॥८२३॥

बुभुक्षु रूप भोगवादी साधक वृन्द इसकी आराधना से या पुण्य मरण के फलस्वरूप इसकी कृपा प्राप्तकर तपस्या के अनुरूप ऐश्वर्य और अणिमादि सिद्धियाँ प्राप्त करते हैं । यह देवों में भी सिद्धियों की संख्या के अनुरूप ही आठ प्रकार से निवास करती हैं ॥८२४॥

सिद्धों में वह उत्तम सिद्धि रूप से निवास करती हैं । इसी देवी के लिये तारक आदि असुर सम्राटों से देवताओं के युद्ध हुआ करते हैं । अर्थात् देव-दानव संग्रामों के मूल में यही देवी हैं ॥८२५॥

असंख्य संग्राम छिड़े, भीषण युद्धों से विश्व ने विनाश का वरण किया, वह भी किस लिये ? इसी अंशांशिक रूप से वर्त्तमान इस लक्ष्मी को पाने की

तथोक्तांशांशिकारूपाम्–

**तां श्रियं प्राप्तुमिच्छुभिः ।**

**असंख्येयाश्च सङ्ग्रामाः कृता वै चक्रवर्तिभिः ।।८२६।।**

तदित्थमुक्तैषा–

**सा बन्ध एवमुक्तानामबुधानां परा स्मृता ।**

एवमुक्तानां तारकादीनामबुधानां विनश्वरभोगाभिलाषेण सङ्ग्रामादि कुर्वतामेषा श्रीर्बन्ध एव, अथ च मुक्तानां प्रत्यभिज्ञातस्वरूपाणां जीवन्मुक्तिभाजां सा बन्ध एव, न ते तदर्थं प्रयतन्ते; अपि तु प्राप्तां तामर्थिभ्यो वितरन्ति । ये तु अबुधास्तेषामेव सा परा प्राप्यत्वेनाभिलषितेति आवृत्त्या अकारप्रश्लेषेण व्याख्येयमेतत् ।

तदेतत्–

**श्रीपुरं तु समाख्यातं यथावच्च वरानने ।।८२७।।**

अथ–

**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि भुवनं च निबोध मे ।**

**सारस्वतमिति ख्यातं गान्धर्वमिति च स्मृतम् ।।८२८।।**

---

झूठी इच्छा के वशीभूत होकर चक्रवर्त्ती राजाओं की चाह ने विनाश की ताण्डव लीला की और खून की होली खेली ॥८२६॥

ऐसी अंशांशिका रूप से ही विश्व में विराजमान यह लक्ष्मी उक्त तारक सदृश मूर्खों के लिये बन्ध है । विनश्वर भोगों के अभिलाष से युद्ध करने वाले मूर्खों के लिय बन्धनप्रदा है ।

वहीं वह मुक्त अर्थात् जिन्होंने 'स्व' को प्रत्यभिज्ञात कर लिये हैं, उनके लिये यह बन्ध रूप युद्ध की विरोधी ही है । अर्थात् वे इसे क्षुद्र भोगप्रदा मात्र मानकर इसके लिये प्रयत्न नहीं करते, अपितु प्राप्त अर्थ का भी लोकहित में अर्थियों को वितरित भी कर देते हैं ।

जो अबुध हैं, बुद्धिहीन हैं, उनके लिये ही परम रूप से प्राप्य है । इस तरह की, श्रीपुर और श्री के प्राप्याप्राप्यत्व पर यहाँ तक चर्चा की गयी ॥७२७॥

देवि ! भुवनों का यहीं अन्त नहीं, इसके ऊपर भी भुवन हैं । उनके विषय में मैं तुम्हें अभी बताने जा रहा हूँ । देवि ! इस भुवन को दो नामों से जानते हैं । कुछ इसे सारस्वत पुर कहते हैं और कुछ गान्धर्व नगर कहते हैं ।

ऊर्ध्वमिति उपरिस्थितम् । सरस्वत्या इदं सारस्वतम् । सरस्वती च सर्व-शास्त्रस्फाररूपा गान्धर्वविद्यारूपा चेति गान्धर्वमित्यस्य पुरस्य नाम ॥८२८॥

तदेतत्–

**पद्मगर्भपुरं चापि कोटिमात्रेण सुव्रते ।**

**योजनानां समाख्यातं प्रमाणेन समन्ततः ॥८२९॥**

पद्मगर्भाकारं सुकुमारोज्ज्वलमित्यर्थः । किञ्च–

**सर्वरत्नमयं दिव्यं सर्वैश्वर्यसमन्वितम् ।**

**विमानैर्विविधाकारैर्नानारत्नमयैः शुभैः ॥८३०॥**

**गान्धर्वैर्मानसैश्चापि गायद्भिश्चाप्यनेकधा ।**

**नृत्यद्भिश्च तथान्यैश्च गणैः पार्श्वगतैस्तथा ॥८३१॥**

**स्त्रीभिः सुरूपिणीभिश्च गन्धर्वैश्च समाकुलम् ।**

गन्धर्वाणाममी गान्धर्वा विमानास्तैः । मानसैः सङ्कल्पमात्रसिद्धैः । गणैः परमेश्वरानुचरैः । तदीदृशस्य–

**तस्य मध्ये तु देवेशि शरच्चन्द्रनिभं शुभम् ॥८३२॥**

---

सरस्वती का होने के नाते यह सारस्वत नगर है तथा सभी शास्त्रों की स्फार सार रूपा और रागमयी होने के कारण गान्धर्व विद्या के आधार पर गान्धर्व पुर कहते हैं ॥८२८॥

पद्मगर्भ के समान सुकुमार सौन्दर्यसमन्वित यह सारस्वत भुवन का करोड़ योजन मान शास्त्रों में कहा गया है । यह उसका चतुर्दिक् मान है ॥८२९॥

सभी प्रकार के रत्नों से यह भरा हुआ पुर बड़ा ही दिव्य है । सभी ऐश्वर्यों से यह समन्वित है । अनेक आकारों के विमानों से, जिनमें रत्न जटित हैं, यह मण्डित है । वे अत्यन्त शुभप्रद हैं ॥८३०॥

गान्धर्व कला, मानस गन्धर्वों की राग-रागिनियाँ, वहाँ नित्य सुनाई देती हैं । वे नित्य गायनरत रहते हैं । बहुत से नृत्यकला प्रवीण नाच रहे हैं और कुछ पार्श्वगान भी करते हैं ॥८३१॥

सुन्दर नारियों के समूहों और गन्धर्वों से वह नगर भरा हुआ है । विमान भी गन्धर्वों के ही हैं । वे परमेश्वर के अनुचर हैं । इसलिये उनके समृद्ध होने का प्रमाण है कि, वे विमान गन्धर्वों के ही हैं । इस पुर के मध्य भाग में शरच्चन्द्र के समान शुभ्र एक मण्डल है ॥८३२॥

**रश्मिमालाकुलं दिव्यं मण्डलं परिमण्डलम् ।**
**तस्य मध्ये भगवती स्थिता साक्षात्सरस्वती ।।८३३।।**
**शरच्चन्द्रसहस्रस्य या कान्तिमतिवर्तते ।**
**पीताम्बरधरा देवी पद्मपत्रायतेक्षणा ।।८३४।।**
**नीलोत्पलदलश्यामा दिव्याभरणभूषिता ।**
**हेमपट्टपरीधाना दिव्यकुण्डलधारिणी ।।८३५।।**
**उरसा तु महाहारमुद्वहन्ती शशिप्रभम् ।**
**स्फुरन्मयूखसङ्घातकुण्डलद्वयमण्डिता ।।८३६।।**

मण्डलं प्रधानभुवनम् । कान्तिर्दीप्तिः, श्यामत्वं तु वर्णः । अम्बरमान्तरं वस्त्रम्, परीधानं तु बाह्यम् ।।८३६।।

समग्रगान्धर्वमयी अस्या मूर्तिरित्याह–

**ग्रामत्रयवलीमध्या सप्तस्वरतनुः शुभा ।**
**तानमूर्धरुहा देवी मूर्च्छनाङ्गरुहोद्वहा ।।८३७।।**

---

रश्मिमाला से दिव्य रूप से परिमण्डलित प्रधान मण्डल है । उसी मण्डल के मध्य भाग में साक्षात् भगवती सरस्वती विद्यमान हैं ।।८३३।।

हजारों हजार शरत्कालीन चन्द्रों की सम्मिलित कान्ति को भी अतिक्रान्त करने वाली माँ सरस्वती की शोभा अवर्णनीय है । वह पीले माङ्गलिक आन्तर परिधान में है । इसके लोचन पूर्ण विकसित कमल के रक्ताभपत्रों के ही समान मनोहर हैं ।।८३४।।

नील उत्पलदल की कान्ति के समान वे कान्त हैं । दिव्य आभरणों से वे भूषित हैं । स्वर्ण पट्ट परिधान में वे और भी सुन्दर लग रही हैं । उनके कुण्डल भी बड़े दिव्य हैं ।।८३५।।

वक्ष पर उनके महाहार सुशोभित हो रहा है । उस हार की शोभा शशि की शोभा से बढ़ चढ़कर भा रही है । दोनों कानों में परम सुन्दर कमनीय कुण्डल हैं । उनसे किरणों का सम्मिलित प्रकाश वातावरण को प्राकाशमान बना रहे हैं ।।८३६।।

सरस्वती का वह साक्षात् विग्रह गान्धर्व विद्या का ही प्रतीक है । जैसे सङ्गीत में तीन ग्राम होते हैं । वही उसकी त्रिबली है । सात स्वर होते हैं । इसका शरीर भी सात स्वर वरेण्य है । जिनसे मूर्च्छनाओं का तनन होता है । ऐसी स्वरगुम्फनमयी तानमयी माँ की मूर्धा की केश सज्जा है ।।८३७।।

**पदासना तालपादा गीतवर्णप्रभावती ।**

षड्जमध्यमगान्धाराख्यं ग्रामत्रयमेव त्रिवलिलेखाशोभि मध्यं यस्याः सा । षड्जादिसप्तस्वरशरीरा, तथा तन्यन्ते विस्तार्यन्ते स्वरगुम्फनामय्यो मूर्च्छना यैस्ते ताना मूर्धरुहाः केशा यस्याः । मूर्च्छना एव अङ्गरुहान् रोमाञ्चान् उद्वहति । पदानि छन्दोनिबद्धानि गीतकानि आसनं यस्याः । चञ्चुपुटोदयस्ताला एव प्रसरणहेतुत्वात् पादौ चरणौ यस्याः । द्वित्रिश्रुत्यात्मकस्वरगीयमानाः पदैकदेशा गीतवर्णास्तैः प्रभा दीप्तिर्यस्याः ।

किञ्च अस्याः-

**अङ्गुल्यः सन्धयश्चैव लक्षणानि वरानने ।।८३८।।**

सन्धयो मर्माणि । लक्षणानि-

'अलङ्कारगुणैश्चैव बहुभिः समलङ्कृतम् ।
भूषणैरिव चित्रार्थैस्तद्भूषणमिति स्मृतम्' ।।

इत्यादिलक्षणेन भरतमुनिना लक्षितानि भूषणाक्षरसङ्घातादीनि षट्त्रिंशत् । तदियमेवं भूत्वा स्वराद्याबद्धशरीरा सरस्वती इह पररूपेणाधिष्ठात्री देवतोक्ता, पूर्वं तु मेरुगतगान्धर्वपुर्याम्-

---

छन्दबद्ध गीत पद कहलाते हैं । ऐसे पद दीक्षा के आसन है । उन्हीं पद पर आसन की व्यवस्था है । सङ्गीत में चञ्चुपुट आदि तालों का महत्त्व होता है । उनके प्रसारण से संगीत की रसवत्ता का प्रसार होता है । ऐसे ताल ही उस माँ के चरण हैं । जिनसे सारस्वत-प्रसार सरलता से होता है । गीतों का गायक वर्ण श्रुति का प्रयोग करता है । उसी प्रकार प्रभा का शास्त्रों में उल्लेख है । उसी प्रकार की वर्ण प्रभा से भासित माँ सरस्वती की आराधना वहाँ की जाती है ।

इसकी अङ्गुलियाँ सन्धियाँ हैं । ये उक्त सभी सारस्वत लक्षण सरस्वती में हैं । श्री भैरव भट्टारक ने भगवती उमा को सम्बोधित करते हुए, सरस्वती के गान्धर्व विद्या रूप सारस्वत स्वरूप का चित्रण इस प्रकार किया ।

सङ्गीत शास्त्र में मर्म को सन्धि कहते हैं । लक्षणों के विषय में भी भरत मुनि ने स्पष्ट लिखा है कि,

बहुत सारे अलङ्कारों और गुणों से समलङ्कृत भूषणाक्षर समूह, जिनकी संख्या ३६ बतायी जाती है, यही भूषण है । यह चित्र-विचित्र वाच्य, लक्ष्य और व्यङ्ग्य अर्थों से साहित्य को सार्थक करते हैं ।

'आस्ते भगवती साक्षात्सप्तस्वरविभूषिता ।

ग्रामत्रयपरीधाना..........................'॥ (१०/१५२)

इत्याद्युक्त्या स्वराद्यलङ्कृतवाण्यात्मिकापररूपेणैतद्देवताधिष्ठेयरूपेति विशेषः ॥८३८॥

तदेषात्र–

**आसने परमे दिव्ये वृता भूतगणेश्वरैः ।**

**स्थिता स्थितिरिवाभाति सर्वस्य जगतः शुभा ॥८३९॥**

'वाच्यार्था निहिताः सर्वे वाङ्मूला वाङ्निबन्धनाः ।

इति नीत्या जगद्व्यवस्थाहेतुरियमेव हि देवी ।

किञ्च–

**मानसीभिश्च नारीभिर्गन्धर्वैर्मानसैर्वृता ।**

तथा च–

**हाहा हूहूश्चित्ररथस्तुम्बुरुर्नारदस्तथा ॥८४०॥**

---

इन समस्त भूषणाक्षरों के माध्यम से साक्षात् प्रत्यक्ष दीख पड़ने वाली सरस्वती स्वरादि लक्षणों से लक्षित हो रही है । यह परमातनु रूपा सर्व-स्वाधिष्ठात्री देवता है । इसी पटल के श्लोक १३२ में भी यह सप्त स्वर विभूषित और षड्ज, मध्यम तथा गान्धार रूप तीन ग्रामों से गौरवास्पदा के रूप में वर्णित की गयी है । वह वाग्देवी है । यह स्वरव्यञ्जनात्मिका साहित्य की अधिष्ठात्री देवी हैं । इस सारस्वत पुर की भी यही सर्वाध्यक्षा सर्व प्रेरिका गान्धर्व विद्यामयी मूर्त्ति है ॥८३८॥

भूत समूहों के स्वामियों से नित्य परिवृत, संसार की कल्याण कारिणी देवी सरस्वती अपने दिव्य सिंहासन पर शोभायमान होती हैं । प्रतीत होता है– यह माँ विश्वसत्ता को अपनी स्थिरा स्थिति से ही नियन्त्रित कर रही हैं । स्थिति के विषय में आचार्य क्षेमराज उद्योत के माध्यम से यह व्यक्त कर रहे है कि, सरस्वती वाङ्मूला है । वाक्तत्त्व का निबन्धन करने वाली हैं और वाक्तत्त्व ही विश्व की स्थिति का भी कारण है । अतः जगत् की व्यवस्था की आदि कारण हैं ॥८३९॥

उनके चारों ओर सेवा में संलग्न वे बालायें हैं, जिन्हें मानसी वृत्ति द्वारा उत्पन्न किया गया है । मानसगन्धर्व भी सेवा के लिये सदा तत्पर रहते हैं । इनमें हाहा, हूहू, चित्ररथ, तुम्बुरु और नारद मुख्य हैं ॥८४०॥

**विश्वावसुर्विश्वरथः**

त एते-

**दिव्यगीतविचक्षणः ।**

**संयोज्य मनसात्मानं त्वक्त्वा कर्मफलस्पृहाम् ।।८४१।।**

**ते वै सारस्वतं स्थानं प्राप्ता वै सुरपूजिते ।**

स्वरवैखरीभूम्यवस्थितिक्रमेण मध्यमापश्यन्तीपदप्रतिष्ठैकाग्रमनस्का इमामेव देवीमुपासीना एते गन्धर्वमुख्या एतत्पुरं प्राप्ताः ।

न केवलमेते पुरमिदं प्राप्ताः, यावत्

**ये च वाग्धारणां ध्यात्वा प्राणान् मुञ्चन्ति देहिनः ।।८४२।।**

**ते वै सारस्वतं लोकं प्राप्नुवन्ति नरोत्तमाः ।**

वाग्धारणा तत्त्वसिद्धिपटले द्वादशे वक्ष्यते । युक्तं चैतत्, यस्मात्-

**एषा सरस्वती देवी मूर्तिर्वै पारमेश्वरी ।।८४३।।**

---

इनके अतिरिक्त विश्वावसु, विश्वरथ भी नित्य सेवारत रहते हैं । ये सभी दिव्य गीतों के विलक्षण गन्धर्व माने जाते हैं । ये समस्त गन्धर्व मानसिक रूप से देवी से जुड़े हुए हैं । इनके हृदय में अपने कर्मों के फल की लालसा नहीं है ॥८४१॥

इन्होंने भाग्यवश ही सारस्वत स्थान को प्राप्त किया है । भगवान् भैरव देवी को सम्बोधित करते हुए यह कह रहे हैं कि, देववन्द्ये ! इन गन्धर्वों ने एक मात्र देवी की उपासना का व्रत ले लिया है । वे स्वरों की साधना में बैखरी के क्रम से मध्यमा, पश्यन्ती भूमिकाओं की पराकाष्ठा को पारकर माँ सरस्वती की पर रूप की सेवा में ही एकाग्रमनस्क भाव से प्रतिष्ठा प्राप्त कर यहाँ पहुँच सके हैं ।

इस वास्तविकता के साथ यह भी ध्यान देने की बात है कि, जो भक्त वाग्धारणा में ध्यानस्थ होकर उसी में रमते हुए प्राणों का त्याग करते हैं, वे भी धन्य हैं ॥८४२॥

वे सभी सारस्वत लोकों में पहुँचते हैं । सच ही यह कहा जा सकता है । वाग्धारणा के विषय में तत्त्वसिद्धिनामक द्वादश पटल में चर्चा की गयी है । सारस्वत लोक में प्रतिष्ठित यह सरस्वती की साक्षात् पारमेश्वरी मूर्त्ति ही है ॥८४३॥

**या स्थितापरभावेन ब्रह्माण्डोदरवर्तिनाम् ।**

कथमित्याह–

**ब्रह्मलोके च सा देवी पादेनैकेन तिष्ठति ।।८४४।।**

**शाक्रे चापि तदर्धेन**

शक्रलोकेऽष्टमांशेन ।

**गन्धर्वेषु तदर्धतः ।**

षोडशांशेन–

**सिद्धेषु च तदर्धेन**

द्वात्रिंशांशेन ।

**किन्नरेषु तदर्धतः ।।८४५।।**

चतु:षष्ट्यंशेन ॥८४५॥

**तदर्धेन च नागेषु**

अष्टाविंशत्यधिकशततमेनांशेन ।

**यक्षेष्वर्धेन वै पुनः ।**

षट्पञ्चाशदधिकद्विशततमांशेन ।

**पिशाचेषु तदर्धेन**

द्वादशाधिकपञ्चशततमांशेन तदित्थम्–

**सा वै तिष्ठति भागशः ।।८४६।।**

---

ब्रह्माण्ड के अन्तराल में जिन रूपों में परमेश्वर की यह परा शक्ति जैसी और जिस अंश में विराजमान है, उसको व्यक्त करने के सन्दर्भ में पहले सरस्वती से समुल्लसित भैरव देव ने यह स्पष्ट कर दिया है कि, यह देवी सारस्वत लोक में पर भाव में ही अवस्थित है । ऐसी यह देवी ब्रह्मलोक में केवल एक पाद से ही अर्थात् अंश से ही अवस्थित है ॥८४४॥

इन्द्रलोक में वह $^{१}/_{८}$ अंश में और गन्धर्व लोक इस इससे $^{१}/_{१६}$ अंश में विराजमान है । सिद्धों में यह इससे भी आधे अंश में अर्थात् बत्तीसवें अंश में अवस्थित हैं और किन्नरों में $^{१}/_{६४}$ वें अंश में रहती हैं ॥८४५॥

नागों में इनके भी अर्द्धांश में, यक्षों में इससे भी अर्द्धांश में अर्थात् दौ सौ छप्पनवें अंश में, पिशाचों में पाँच सौ बारहवें अंश में, इसी क्रम में भागशः प्रतिष्ठित हैं ॥८४६॥

किञ्च–

**पिशाचेभ्यः सहस्रांशान् मानुषेषु च तिष्ठति ।**

न चैवमंशांशिकया एषावतीर्णा देवी; अपि तु–

**तैस्तु तप्त्वा तपो घोरमाराध्य च पिनाकिनम् ।।८४७।।**

**अवतारिता तु सा देवी रूपिणी स्वरभूषिता ।**

रुपिणी आकृतिमती ।

तदेवं तपसा समाराधितस्य पिनाकिनस्तदादेशादेव प्रथमम्–

**स्वरांस्तु स्मरतस्तस्य कल्पादौ ब्रह्मणः पुरा ।।८४८।।**

**स्वरेभ्यस्तु विनिष्क्रान्ता तेन सा तु सरस्वती ।**

स्वरप्रत्यवमर्शवशोन्मिषन्नादामर्शानुप्रवेशाद् ब्रह्मणः स्वरेभ्य एव उद्भूता अभिव्यक्तिमागता यस्मात्, अत एषा अक्षरसारूप्यात् सरस्वतीत्युच्यते । यदा तु 'ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः' इति पाठः, तदा अव्यक्ताद् वक्ष्यमाणात् प्रकृतितत्त्वात् जन्म यस्य बुद्धितत्त्वगतस्य परस्य ब्रह्मणः पिनाकिप्रसादाद् व्यक्तिं गतेति व्याख्येयम् ।

---

पिशाचों से हजारवें अंश में मनुष्यों में अवस्थित हैं । यह इसके अंशाशिका रूप से अवस्थान का क्रम है । मूल तथ्य यह है कि, सर्वप्रथम ब्रह्मादि देवताओं द्वारा भगवान् शङ्कर की घोर आराधना और तपस्या की गयी थी । इससे पिनाकी बड़े प्रसन्न हुए थे ।।८४७।।

भगवान् पिनाकी के आदेश से ही यह स्वरों से भूषिता आकृतिमती देवी सरस्वती अवतरित हुई । कला के आदि में ब्रह्मा ने स्वरों का स्मरण किया । भगवान् पिनाकी ब्रह्मा की स्मृति से प्रसन्न हुए ।।८४८।।

भगवान् शङ्कर के आदेशानुसार ही स्वरों से यह निष्क्रान्त की गयी । ब्रह्मा ने स्वरों का प्रत्यवर्श किया था । इस प्रत्यवमर्श सें नादपरामर्श उन्मिषित हुआ । इस नादामर्श में भी ब्रह्मा ने प्रवेश प्राप्त कर लिया । भगवान् भैरव इसके साक्षी थे । उन्होंने इसके स्वरों से अभिव्यक्त होने की आज्ञा दी । स्वरों से सरकती सी साक्षात् आकृतिमती रूप ग्रहण कर प्रत्यक्ष हो गयी । स्वरों और व्यञ्जनों के सारूप्य के कारण इसकी सरस्वती यह सार्थक संज्ञा प्रसिद्ध हो गयी ।

श्लोक ८४८ की निचली अर्धाली का पाठ भेद भी प्रसिद्ध है । वह है– 'स्वरांस्तु स्मरतस्तस्य ब्रह्मणोऽव्यक्तजन्मनः' । इस पाठ भेद के अनुसार 'अव्यक्त प्रकृतितत्त्व बुद्धितत्त्व से प्रादुर्भूत परब्रह्म से भगवान् शङ्कर की कृपा से प्रत्यक्ष हुई'–यह अर्थ लगाया जा सकता है ।

तदित्थमवतीर्णैषा–

**सा स्थिता सर्वशास्त्रेषु कवीनां काव्यमास्थिता ।।८४९।।**

अधिष्ठाय स्थितेत्यर्थः ।।८४९।।

किञ्च–

**या वाल्मीकौ स्थिता देवी व्यासे चैव निरन्तरम् ।**
**ऋषीणां चैव सर्वेषां मेधाबुद्धिविवर्धिनी ।।८५०।।**

मेधा निर्विकल्पप्रतिभा, बुद्धिरध्यवसायिनी धीः ।।८५०।।

एषा हि–

**सर्वज्ञानधरी सा तु सर्वज्ञा देवपूजिता ।**

ब्रह्माण्डान्तरवतीर्णायाश्च क्रमेण–

**मेरोर्वायव्यदिग्भागे पुरं तस्याः प्रकीर्तितम् ।।८५१।।**

अपरम्–

**इदं तु परमं देव्या मया ते परिकीर्तितम् ।**

एतदुपसंहरति–

**सारस्वतं तु भुवनं कीर्तितं परमा तनुः ।।८५२।।**

यत्र सरस्वती भगवती देवी परमेश्वरसम्बन्धिनी परमा मूर्तिः स्थितेत्यर्थः ।

---

ऐसी यह साहित्य सर्वस्वरूपा सरस्वती सभी शास्त्रों में प्रतिष्ठित है । यह कवियों के काव्य में आ समन्तात् स्थिता भवति अर्थात् पूर्ण रूप से रस गुण अहङ्कारादि तत्त्वों के साथ अधिष्ठित हैं और उल्लसित होती हैं ।।८४९।।

सर्व प्रथम इसने वाल्मीकि की रचनाओं के माध्यम से अपनी सर्वोच्च चामत्कारिकता की चारुता को चरितार्थ किया था । उसके बाद व्यास ने न भूतो न भविष्यति की उक्ति को प्रमाणित किया था । तत्पश्चात् मन्त्रद्रष्टा ऋषियों के मन्त्रदर्शन के सन्दर्भ में यह व्यक्त हुई थी । इसी देवी की कृपा से मेधाशक्ति और बुद्धिवैभव का संवर्धन होता है ।।८५०।।

समस्त ज्ञान विज्ञान को धारण करने वाली यह देवी सर्वज्ञता से विभूषित है । सभी देवताओं द्वारा पूजिता यही देवी ब्रह्माण्ड में अवतीर्ण है । इसका पुर मेरु के वायव्य कोण पर अवस्थित है ।।८५१।।

भगवान् भैरव कहते हैं कि, देवि ! इस परा देवी का शब्द-चित्र मैंने तुम्हारे सामने प्रस्तुत किया है । इस मण्डल को सारस्वत भुवन की संज्ञा से विभूषित किया जाता है । यहीं भगवती सरस्वती की यह पारमेश्वरी मूर्त्ति विद्यमान है ।।८५२।।

अधुना–

**अत्रैव त्वाप्यतत्त्वे त्वं शृणु वै भुवनोत्तमम् ।**

प्रोक्तेभ्योऽपि भुवनेभ्य उत्तमं वक्ष्यमाणदृशा भुवनाष्टकं शृणु ।

तच्च भुवनेशद्वारेण दर्शयति–

**अमरेशं प्रभासं च पुष्करं नैमिषं तथा ।।८५३।।**

**आषाढिं डिण्डिमुण्डिं च भारभूतिं च लाकुलम् ।**

तदेतत्–

**गुह्याष्टकमिति ख्यातं जलावरणगं प्रिये ।।८५४।।**

गुह्यत्वमेषां शतरुद्रादिभ्योऽपि उत्कर्षणात् । एते च भुवनेश्वरा भुवनमपि एतन्नामकं नानादिग्गतस्वयम्भूतीर्थादिरूपतया अनुग्रहार्थमवतीर्णाः प्रसिद्धाः । एवमन्येऽपि वक्ष्यमाणा ज्ञातव्याः ।।८५४।।

अथ–

**तेजस्तत्त्वमतश्चोर्ध्वं कथयामि समासतः ।**

**अग्नेस्तु भुवनं तत्र कथयामि वरानने ।।८५५।।**

तच्च–

**अशोकस्तबकानां च सर्वतो दीप्तिमुद्वहत् ।**

**उत्फुल्लकिंशुकच्छायं जपाकुसुमसन्निभम् ।।८५६।।**

---

उक्त जितने भुवनों का वर्णन मैंने तुम्हें सुनाया है, देवि उमे ! इनसे भी उत्तम आप्यतत्त्व में अवस्थित भुवनों के सम्बन्ध में मैं तुम्हें सुनाने जा रहा हूँ । ये आठ हैं । इनके इतने ही भुवनेश्वर भी हैं । इनमें प्रथम भुवन का नाम अमरेश है । इसी क्रम में प्रभास, नैमिष, पुष्कर भी आते हैं ।।८५३।।

इनके अतिरिक्त 'आषाढि' डिण्डि-मुण्डि, भारभूति और लाकुल नामक भुवन भी हैं । इन्हें भुवनाष्टक और इनके अधिपतियों को गुह्याष्टक भी कहते हैं । ये जलतत्त्वावरण में अवस्थित हैं ।।८५४।।

इन्हें गुह्य कहने का कारण शतरुद्रों से भी उत्कृष्ट स्थिति है । ये स्वयम्भू-तीर्थ भी यहाँ अनुग्रहार्थ ही अवतीर्ण हैं ।

इसके ऊपर तेजस्तत्त्व का अधिकार क्षेत्र आता है । भगवान् कह रहे हैं कि, मैं उसे भी तुम्हें सुना रहा हूँ । यह अग्नि के विभिन्न भुवन भी हैं ।।८५५।।

अग्नि का यह भुवन अशोक के गुच्छ की तरह आकर्षक है । उससे दीप्ति उद्दीप्त होती रहती है । खिले हुए किंशुक के फलों की फलकावली

अतिलोहितमित्यर्थः ॥८५६॥

**भुवनस्यास्य मध्ये तु उदितार्कसमप्रभम् ।**
**परिमण्डलमाग्नेयं तेजोमण्डलमुच्यते ॥८५७॥**

परितस्त्रिकोणाकारं मण्डलं परिमण्डलम् । तेजोमण्डलमिति तेजोमयं प्रधानभुवनम् ॥८५७॥

**तस्य मध्ये तु भगवान् शिवाग्निः कारणं परम् ।**

शिव एव परमेश्वरो गृहीताग्निमूर्तिः शिवाग्निः । परं कारणमिति ब्रह्माण्डवर्तिसर्वाग्निभेदानाम् ।

यदाह–

**योऽवतीर्याण्डमध्ये तु स्थितो नित्यं त्रिधा त्रिधा ॥८५८॥**

भौमान्तरिक्षजाठराग्निरूपतया ॥८५८॥

किञ्च–

**वक्त्रे तु दक्षिणे तस्य रुद्रस्य परमात्मनः ।**
**स्थितो जिह्वास्वरूपेण स्वयंभूर्नीललोहितः ॥८५९॥**

तस्येति शिवाग्निरूपस्य रुद्रस्य । यो नीललोहितो ज्वालालिङ्गात्मा श्रीपर्वतादौ स्वयंभूः प्रसिद्धः, स दक्षिणे वक्त्रे जिह्वारूपस्तद्दक्षिणवक्त्राद् भुवनमनुग्रहायावतीर्ण इत्यर्थः ॥८५९॥

---

के समान यह आग्नेय भुवन बड़ा मनोहर है । जपाकुसुम सदृश ही रक्ताभ भी है ॥८५६॥

इस आग्नेय भुवन के मध्य में उदित होने वाले बाल सूर्य के सदृश एक आग्नेय परिमण्डल है । उसे तेजोमण्डल कहते हैं । यह तेजोमय भुवन ही प्रधान भुवन है ॥८५७॥

इस तेजोमण्डल के मध्य में परम कारण रूप भगवान् शिव ही शिवाग्नि रूप से अवस्थित हैं । वे ही ब्रह्माण्डवर्त्ती सभी अग्नि-भेदों के परम कारण हैं । वही अण्डों में अवतीर्ण होकर त्रिधा त्रिधा रूपों में अवस्थित हैं । भौम भूमि में, अन्तरिक्ष में प्रमाता रूप में और देहभाव में जठराग्नि के रूप में यह स्पष्ट ही विभाजित है ॥८५८॥

किञ्च–

**स एव तु महादेवि कालाग्निः परमेश्वरः ।**

यः कर्परिकापृष्ठे ब्रह्माण्डोर्ध्वे च प्रतिपादितः स एवेति नीललोहितः । यस्य दक्षिणजिह्वामात्रात्मा कालाग्निः स निःसामान्यात्मेति यावत् ।

एतस्य शिवाग्नेर्ध्यायिजनोपयोगि–

**तस्य रूपं प्रवक्ष्यामि शृणुष्वावहिता प्रिये ।।८६०।।**
**रक्तपद्मदलच्छायः पद्मरागसमद्युतिः ।**
**रक्ताम्बरधरः श्रीमान् रक्तमाल्यानुलेपनः ।।८६१।।**
**अर्काभाभ्यां कुण्डलाभ्यामलङ्कृतशुभाननः ।**
**महाहारेण दीप्तेन उरःस्थेन विराजते ।।८६२।।**

पद्मरागमयेनेत्यर्थात् ।।८६२।।

किञ्च–

**किरीटी कुण्डली दीप्तो देवानामास्यमुच्यते ।**

अस्यन्त्यनेन शिवाग्निरूपेण विश्वभक्षकेण हविरित्यास्यम् ।

---

शिवाग्नि रूप इस रुद्र परमात्मा के दक्ष वक्त्र से स्वयंभू नीललोहित अग्नि रूप से, जो श्रीपर्वत आदि पर ज्वालाओं से नित्य समालिङ्गित रहते हैं, भुवनों पर अनुग्रह के लिये अवतीर्ण हैं ।।८५९।।

ब्रह्माण्ड के ऊर्ध्व भाग के कर्परिका पृष्ठ पर जो अवस्थित रूप से प्रतिपादित होते हैं, वही परमेश्वर श्री कालाग्नि रूप से प्रसिद्ध हैं । वे ही परमेश्वर की दक्ष जिह्वा हैं और दक्षवक्त्र में विद्यमान हैं । उसका रूप बड़ा विचित्र है । मैं इसके विषय में तुम्हें बताने जा रहा हूँ ।।८६०।।

१.लाल कमल के लाल पत्तों की लाली की तरह वे लाल रंग के हैं । २.पद्मरागमणि की लाली की उपमा भी उनसे दी जा सकती है । लाल कपड़ों में वे रमणीय लगते हैं । लाल फूलों की मालायें और लाल चन्दन के ही अनुलेप से लिप्त की तरह लगते हैं ।।८६१।।

कानों के दोनों कुण्डल मानो दो सूर्य हैं, उनसे उनके मुख का सौन्दर्य शतगुणित हो जाता है । महाहार से वे मनोहर लगते हैं । उनका उरःस्थल इससे अत्यन्त शोभायमान लग रहा है ।।८६२।।

यह देवताओं का आस्य (मुख) माना जाता है । इसी मुख से वह समस्त हवि ग्रहण करता है । अनेन विश्वभक्षकेण शिवाग्निरूपेण हविः अस्यत

अयं च अत्र भुवने–

**सर्ववज्रमये पीठे उपविष्टः स्वयं प्रभुः ।।८६३।।**
**दावाग्निरिव शैलाग्रे वेणुघर्षात्समुत्थितः ।**

किञ्च–

**दशकोटिसहस्राणि आग्नेयास्तु गणेश्वराः ।।८६४।।**
**दक्षिणास्याद्विनिष्क्रान्ताः श्वसतोऽस्य स्वयंभुवः ।**
**हिताय सर्वलोकानां रुद्रा वै सूर्यवर्चसः ।।८६५।।**
**तेन तेऽग्निं महात्मानो नित्यशः पर्युपासते ।**

गणानां स्वपरिवाराणामीश्वरा रुद्राः । हिताय सर्वभूतानामिति सूर्यमरीच्याद्यधिष्ठानद्वारेण संस्थिताग्न्यधिष्ठानेन च भोगमोक्षरूपमनुग्रहं सम्पादयितुम्, तथा च पुराणेषु–

'चन्द्रार्कयोर्मध्यगता ये च चन्द्रार्करश्मिषु ।
रसातलगता ये च ये च तस्मात्परं गताः ।।
नमस्तेभ्यो नमस्तेभ्यो नमस्तेभ्योऽस्तु नित्यशः ।
येषां न विद्यते संख्या प्रमाणं रूपमेव वा ।।
असंख्येयगणा रुद्रा नमस्तेभ्योऽस्तु नित्यशः' ।

---

इस विग्रह वाक्य से यही सिद्ध होता है । ऐसे दीप्तिमन्त किरीट और कुण्डलधारी अग्निदेव सर्ववज्रमय पीठ पर स्वयं सर्वसमर्थ प्रभु विराजमान होते हैं ।।८६३।।

शैल के शिखर पर आरूढ वंश राशि की रगड़ से एवं घोर घर्षण से उत्पन्न दावाग्नि के सदृश ये नित्य दीप्तिमन्त हैं । इनके गणों के आग्नेय गणेश्वर करोड़ों में परिकलित हैं ।।८६४।।

दक्ष मुख से श्वास लेते ही स्वयंभू रुद्र निष्पन्न हो प्रकट हो गये । वे सर्वलोक हितैषी माने जाते हैं । सभी सूर्यवर्चस्व की चमक से चमकीले रुद्र हैं ।।८६५।।

वे सभी महात्मा अग्निदेव की नित्य उपासना करते हैं । उनकी किरणों के माध्यम से भोग और मोक्ष रूप अनुग्रह करने की प्रार्थना करते हैं । पुराण की उक्ति है कि, ''चन्द्रमा और सूर्य के मध्य में चन्द्र और सोम की रश्मियों के संगम में, वे लोग जो रसातल और उससे ऊपर वाले जीव हैं, उनको बारंबार नमस्कार है । न तो उनकी कोई संख्या है और न कोई प्रमाण या

इति स्तुतिवाक्यमस्ति । किञ्च–

**नार्यश्च विविधा दिव्या दिव्यगीतविचक्षणाः ।।८६६।।**

**गणा रुद्रा भूतगणाः किङ्कराश्च सहस्रशः ।**

तं पर्युपासत इति सम्बन्धः । किञ्च–

**स वै शिवाग्निः पठितः सर्वहोमेश्वरः परः ।।८६७।।**

पारमेश्वरेषु शास्त्रेषु दीक्षात्मनि शिवयज्ञे । किञ्चासौ–

**अग्निकार्यविधानेषु हूयते तद्विदैः सदा ।**

तत्र विदा ज्ञानं येषां ते तद्विदास्तैः । किञ्च–

**तमग्निमैश्वरं यान्ति कृत्वाग्नेयीं तु धारणाम् ।।८६८।।**

देहान्त इत्यर्थात् ।।८६८।।

अयं चास्य शिवाग्नेर्महिमा, यत्–

**स एकधा स बहुधा व्याप्य सर्वं व्यवस्थितः ।**

एकधेति शिवाग्नितया । बहुधेति वक्ष्यमाणपञ्चाशद्रूपतया । किञ्च–

**स तेजस्तेजसां योनिः**

---

आकृति ही है' । इसके अनुसार वे नित्यस्तुत्य हैं । वहाँ विविध प्रकार की आग्नेय नारियाँ हैं । वे बड़ी दिव्य हैं और दिव्य गीतिस्वारस्य में विच-क्षण हैं ।।८६६।।

वहाँ भूतों के अनगिनत गण हैं । रुद्रों के गण हैं और उनके हजारों हजार भृत्य हैं । वे सभी अग्नि की उपासना करते हैं । पारमेश्वर शास्त्रों में इन्हें ही शिवाग्नि कहते हैं । दीक्षा रूप शिवात्मक यज्ञ में यह होमेश्वर के रूप में प्रसिद्ध हैं ।।८६७।।

अग्नि के जितने कार्य हैं और होम के जितने विधान हैं । इनको जानने वाले होम विधानज्ञ कहलाते हैं । ऐसे विधानज्ञों द्वारा यह सह यज्ञार्थ प्रयुक्त होता है । ऐसे उपासक इन यज्ञों के फलस्वरूप उसी शिवाग्नि लोक में जाते हैं । उन्हें आग्नेयी धारणा की विधि ज्ञात होती है । उसी धारणा से वे अग्नि में घृत हो जाते हैं ।।८६८।।

इसकी अपरम्पार महिमा अवर्णनीय है । वह एक बार शिवाग्निरूप से और इसके भी अतिरिक्त पञ्चाशत् रूपों से भी सर्वव्यापक होकर व्यवस्थित होता है । यह वह तेज है, जो समस्त तेजोराशि की निष्पत्ति का हेतु माना जाता है । इसी से इस दिवाकर की उत्पत्ति हुई थी ।।८६९।।

यत:-

**तस्माज्जज्ञे दिवाकरः ।।८६९।।**

जज्ञे जात: । उक्तं च-

'ज्ञानशक्ति: परस्यैषा तपत्यादित्यविग्रहा' । इति । (स्व० १०/४९९)

शिवाग्नेरस्य इहोद्भवो यत उक्त: ॥८६९॥

किञ्च-

**बहुधा व्यज्यते चासौ कल्पमन्वन्तरादिषु ।**

वक्ष्यमाणेषु कल्पादिषु बहुधा व्यज्यते नानाप्रकारतया ब्रह्माण्डान्तरं-शांशिकयावतरति । किञ्चायम्-

**भिन्नश्च जन्मभेदैश्च पञ्चाशद्भिश्च भूतले ।।८७०।।**

ते च वायुपुराणादौ विद्युदरणिसूर्यकान्तोद्भूतानां पावकपावमानशुचिसंज्ञानां भेदेन तत्पुत्रपौत्रादिभेदेन च भरतवैश्वानराथर्वभृदृगादिनानानादनिर्दिष्टेन पञ्चाशन्नित्य-नैमित्तिककाम्यकर्माधिकरणभूता: केचित् लौकिका: केचिच्च वैदिका निर्दिष्टा: । मोचकस्तु एक एव शिवाग्नि: परमेशमन्त्रसंस्कारसंस्कृत: साक्षादयमेवावतीर्ण: स एकधेति योऽनन्तरं निर्दिष्ट: ॥८७०॥

---

इसी पटल के श्लोक ४९९ में स्पष्ट लिखा है कि, यह परा ज्ञानशक्ति है । यह नित्य तपोमय है । यही आदित्य विग्रहा देवता है । शिवाग्नि से ही इसकी उत्पत्ति है ॥८६९॥

कल्पकल्पों और मन्वन्तरों में यह विभिन्न रूपों में अंशांशिका रूप से अवतरित होता रहता है । जन्म-भेदों से भिन्न यह अग्नि पचास रूपों में भूतल में विख्यात है ।

वायुपुराण आदि पुराणों में विद्युत् अरणि, सूर्यकान्त आदि से समुद्भूत पावक, पवमान, शुचि संज्ञाओं से विभूषित है । इनके पुत्र और पौत्रों की परम्परा है । भरत, वैश्वानर, आथर्वभृद्, ऋग् आदि नाना नामों से निर्दिष्ट है । नित्य, नैमित्तिक, काम्यकर्माधिकरण में लैकिक और वैदिक रूपों में निर्दिष्ट है ।

सर्वोत्कृष्ट महत्त्वपूर्ण तो केवल शिवाग्नि है । यह मोचक अर्थात् मोक्षप्रद है । पारमेश्वर मन्त्रों से संस्कृत साक्षात् स्वयम् अवतरित होता है । इस तरह यह एकधा और बहुधा दोनों तरह से अनवरत समुपास्य है ॥८७०॥

उपसंहरति–

**तदेवं कीर्तितं सम्यगाग्नेयं भुवनं महत् ।**

अत्रैव–

**भुवनाधिपांश्च भुवने कथयामि त्वतः परम् ।।८७१।।**

**हरिश्चन्दं च श्रीशैलं जल्पमाम्रातकेश्वरम् ।**

**महाकालं मध्यमं च केदारं भैरवं तथा ।।८७२।।**

तदभिधाने रुद्राष्टकं पूर्वोक्तादुगुह्याष्टकात् सातिशयम्–

**अतिगुह्यं समाख्यातं**

अतिगुह्यं गुह्येभ्यः प्रकृष्टत्वात् । एवमुत्तरत्र ।

कथमेतदत्र स्थितमित्याह–

**पूर्वेशान्तमनुक्रमात् ।**

पूर्वदिश ईशानदिगन्तं स्थितं प्रधानभूतमेतद्रुद्राष्टकमित्यर्थः । एतच्चोक्त-वक्ष्यमाणाष्टकान्तरेष्वपि एवमवस्थानं प्राधान्यं चोपलक्षयति ।

**अथोर्ध्वे वाय्वारणं तत्रस्थो वायुरव्ययः ।।८७३।।**

**प्राणस्य भुवनं तत्र वायोस्तु वरवर्णिनि ।**

**शङ्खगोक्षीरधवलं शरत्कुन्देन्दुसप्रभम् ।।८७४।।**

---

इस तरह आग्नेय भुवन वर्णित हुआ है । इनके अधिपति भुवन-क्रम से ही कथनीय है । अब इसके बाद मैं वही कहने जा रहा हूँ ।।८७१।।

हरिश्चन्द्र, श्रीशैल, जल्प, आम्रातकेश्वर, महाकाल, केदार और भैरव ये आठ महत्त्वपूर्ण नाम हैं ।।८७२।।

इन्हें रुद्राष्टकों और गुह्याष्टकों से भी उत्कृष्ट मानकर अतिगुह्याष्टक कहते हैं । गुह्यों से भी ये प्रकृष्ट हैं । ये यहाँ पूर्व दिशा से ईशान पर्यन्त क्रमशः अवस्थित हैं ।

इसके ऊपर वायु का आवरण है । इस आवरण में अव्यय अर्थात् सना-तन पुरुष वायुदेव अवस्थित हैं ।।८७३।।

वायु के इस आवरण में प्राण का भुवन अलग है । वायु का भुवन अलग है । वस्तुतः प्राण भी एक वायु ही है । इसे प्राणवायु का भुवन मानने पर प्राण-वायु का एक ही भुवन मानना चाहिये । यह भुवन शङ्ख गोदुग्ध की तरह धवल रंग का माना जाता है । शरत्कालीन कुन्द और इन्दु (चन्द्र के समान समुज्ज्वल है ।।८७४।।

प्राणाख्यस्य प्रधानस्य वायोः-

**तस्मिंस्तु भुवने दिव्ये दिव्याश्चर्यशतैर्युते ।**
**मध्ये तु मण्डलं दिव्यं शरच्चन्द्रसमप्रभम् ।।८७५।।**
**रश्मिमालाकुलं दिव्यं द्योतयद्वै दिशो दश ।**

मण्डलं प्रधानपुरम् ।

**तस्य मध्ये तु देवेशि वायोस्तु परमा तनुः ।।८७६।।**

वाय्वधिष्ठातृदेवः स्थित इत्यर्थः ॥८७६॥

स च-

**किरीटी कुण्डली दीप्तो हारकेयूरभूषितः ।**
**नानाभरणचित्राङ्गश्चित्रमाल्यानुलेपनः ।।८७७।।**
**चित्राम्बरधरः श्रीमान् महाहारविभूषितः ।**

तं च-

**मारुता नाम वै देवाः शतकोट्यो महाबलाः ।।८७८।।**
**उपासते महात्मानं वायुमूर्तिं महाद्युतिम् ।**

कं तमित्याह-

**यो व्यापयेच्छरीराणि एकधा पञ्चधा विभुः ।।८७९।।**

---

इस दिव्य भुवन में दिव्य और शत शत आश्चर्यों से समन्वित मण्डल के मध्य में दिव्य शरच्चन्द्र के समान प्राण अवस्थित हैं ॥८७५॥

शत-शत रश्मियों से प्रकाशमान और दशों दिशाओं को द्युतिमन्त एवं विद्योतित इस प्रधान पुर में वायु का परम शरीर विद्यमान है ॥८७६॥

वह किरीट धारण करने वाला देव अत्यन्त दीप्तिमन्त है । कुण्डल धारण करने से उनका शरीर आकर्षक लग रहा है । हार और केयूर की भूषा से विभूषित है । इसके अतिरिक्त नाना प्रकार के आभरणों से भूषित उनके अङ्गों की छवि निराली हो रही है । विचित्र विचित्र मालायें पहने सुगन्धित अनुलेपों से वे मनोहर हैं ॥८७७॥

विचित्र वस्त्रों के परिधान वाले महाहार विभूषित मारुत नामक शतकोटि संख्य मारुत नामक देव महाबलशाली हैं ॥८७८॥

महाकाय वायुदेव की उपासना में शताधिक मरुत लगे हुए हैं । यह वायु देव एक और पाँच प्रकार से शरीर धारण करते हैं ।

एकधा सामान्यप्राणात्मना । प्राणापानसमानोदानव्यानानां भेदेन तु पञ्चधा । व्यापयेदिति व्याप्नुवतः स्वप्रपञ्चव्याप्तिरूपान् वायून् प्रयुञ्जीत ॥८७९॥

न केवलं सर्वाणि शरीराणि स्वप्रपञ्चव्याप्तिरूपैः सूक्ष्मवायुभिः व्यापयेदिति, यावद्बहिरपि–

**सप्तधा सप्तधा चैव तिर्यग्गो द्विगुणो विभुः ।**

'आ मेघाद्भास्करात्' (५१३) इत्याद्युक्तनीत्या ये सप्त, ते प्रत्येकं पौराणिकप्रसिद्ध्या सप्तधेत्येकोनपञ्चाशद्धा बहिस्तिर्यग्गो वायुः । द्विगुण इति शब्दस्पर्शाख्यगुणद्वययुक्तः ।

एवंभेदभिन्नस्याधिष्ठातृदेवतात्मा–

**स्वमण्डलस्य सा दिव्यैर्विभात्येका परा तनुः ॥८८०॥**

किञ्च–

**तमेतमेकं दशधा प्राणात्मानं तु योगिनः ।**
**ध्यात्वा त्यक्त्वा तु वै प्राणान् कृत्वा तस्मिंस्तु धारणाम् ॥८८१॥**

---

एक रूप तो उसका सामान्य प्राणात्मक रूप है । प्राण अपान, व्यान, समान और उदान रूपों में यह पाँच प्रकार का है । इन रूपों से वह शरीर को व्याप्त करता है । इसे प्रपञ्चव्याप्ति कहते हैं ॥८७९॥

यह केवल शरीर को ही व्याप्त नहीं करता, वरन् अपनी प्रपञ्च व्याप्ति रूप स्फुरता से यह बाहर को भी व्याप्त करता है । इसी तथ्य को व्यक्त कर रहे हैं–

सात सात प्रकार का यह तिर्यक् गमन करने वाला है । साथ ही शब्द, स्पर्श गुणवत्ता के कारण यह द्विगुण भी है ।

इसी पटल के श्लोक ५१ के अनुसार सात कक्षाओं में सात वायु स्कन्ध हैं । उनके नाम आवह, प्रवह, उद्वह आदि वहीं द्रष्टव्य हैं । ये प्रत्येक भी सात प्रकार के होते हैं । अतः ७×७=४९ प्रकार के वायु हो जाते हैं । अपने प्रधान मण्डल में तो वायु अपनी परातनु से विराजमान हैं ॥८८०॥

योगी लोग एक प्राणात्मा वायु पुरुष को दश प्रकार विभक्त कर इसका साक्षात्कार कर उपासना करते हैं । इसका ध्यान करते हैं । फिर एक एक का परित्याग कर उस परम तनु में भी वायवी धारणा के माध्यम से परातनु में प्रवेश कर जाते हैं ॥८८१॥

**तं विशन्ति महात्मानो वायुभूताः खमूर्तयः ।**

तमिति सामान्यप्राणरूपमेकम् । दशधेति प्राणादिभेदा[1]न्नागकूर्मादि-भेदाच्च । तं विशन्तीति वाय्वाव[2]रणगतत्वाद्वायुदेवतासायुज्यं यान्ति ।

उपसंहरति-

**इति प्राणस्य भुवनमाख्यातं तव सुव्रते ।।८८२।।**

अथ-

**भुवनेशांस्तत्र रुद्रान् कथयाम्यनुपूर्वशः ।**

**गयां चैव कुरुक्षेत्रं नाकलं कनखलं तथा ।।८८३।।**

**विमलं चाट्टहासं च माहेन्द्रं भीममष्टमम् ।**

पूर्ववद् भुवनमप्यवतीर्णम्-

**गुह्याद्‌गुह्यतरं ह्येतद्वेदितव्यं प्रयत्नतः ।।८८४।।**

वेदितव्यमिति दीक्षायामुपस्थानादिपूर्वं शोध्यत्वेन ।।८८४।।

---

वे स्वयं आकश मूर्त्तिमन्त बनकर वायुरूप से उसमें प्रवेश कर जाते हैं । अर्थात् वायु देवता वे सायुज्य प्राप्त कर लेते हैं ।

इस प्रकार प्राणभुवन की संक्षिप्त चर्चा हुई ।।८८२।।

प्राणभुवन के भुवनेश्वरों और वहाँ अवस्थित रुद्रों को क्रमिक रूप से तुम्हारे समक्ष प्रस्पष्ट रूप कह रहा हूँ । गया, कुरुक्षेत्र नाकल और कनखल इसी क्रम में आते हैं ।।८८३।।

इनके बाद विमल, अट्टहास, महेन्द्र और आठवाँ भीम इन आठों भुवनों में वह अपने आंशिक शरीर से अवतीर्ण हैं । भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ये भुवन, भुवनेश, इनके अधिष्ठान और इनमें भुवनेशावतरण सब कुछ गुह्य है, अर्थात् दुनिया के भौतिक वैज्ञानिक इस रहस्य-विद्या का पता नहीं लगा सकते । मैं रहस्य का साक्षी हूँ । स्वयं सब कुछ हूँ । अत: अपने रहस्य स्पन्दनों को मैं स्वयं जानता हूँ । इसीलिये तुमसे कह रहा हूँ । इसे साधना या दीक्षा से योगी स्वयं साक्षात्कार कर सकते हैं ।।८८४।।

---

१. भेदा क. पाठः ।

२. युपुराणगतवा. क. पाठः ।

अथोपरि–

**आकाशे तु यथाकाशं शुद्धस्फटिकनिर्मलम् ।**

आकाश इति तदावरणे । यथाकाशमिति व्यापकम् । शुद्धेति स्वच्छम् । भुवनमित्यर्थात् । तथा अत्र–

**सूक्ष्मरूपोऽव्ययो नित्यो मध्यदेशे व्यवस्थितः ।।८८५।।**

आकाशाख्य एव परमेश्वरमूर्तिरूपो भुवनेश इत्यर्थात् ।।८८५।।

किञ्च–

**आकाशधारणायुक्तो योगी युज्येत तत्पदे ।**

देहान्तर एव । अथ–

**अत्राकाशे प्रवक्ष्यामि ये रुद्राः संव्यवस्थिताः ।।८८६।।**

तान् ।।८८६।।

**वस्त्रापदं रुद्रकोटिमविमुक्तं महालयम् ।**
**गोकर्णं भद्रकर्णं च स्वर्णाक्षं स्थाणुमष्टमम् ।।८८७।।**
**पवित्राष्टकमेतद्धि समासेन प्रकीर्तितम् ।**

पवित्रस्य निरावरणपदनिविष्टत्वेन पूर्वेभ्योऽपि उत्कर्षात् ।

अथ–

**अस्य बाह्ये अहङ्कारः**

---

इसके ऊपर आकाश-मण्डल है । आकाश तो आकाश ही है । शुद्ध है, शुचितापूर्ण है, निर्मल है और स्फटिकवत् पारदर्शी है । इसके मध्य देश में परमेश्वर मूर्त्तिरूप आकाश रूप भुवनेश्वर परम सूक्ष्म रूप से व्यवस्थित हैं । यह अव्यय तत्त्व हैं ।।८८५।।

आकाश-धारणा से योगी आकाश का सायुज्य प्राप्त कर उस पद को प्राप्त कर सकता है । आकाश में भी रुद्रों की व्यवस्थिति है । मैं उन्हें तुमसे बताऊँगा ।।८८६।।

वस्त्रापद, रुद्रकोटि, अविमुक्त, महालय, गोकर्ण, भद्रकर्ण, स्वर्णाक्ष और आठवाँ स्थाणु ये रुद्र हैं ।।८८७।।

इन्हें पवित्राष्टक कहते हैं । संक्षेप में ही मैंने इसे सुनाया । आकाश निरावरण पद है । शुचितापूर्ण है । अतः इनके भुवनेश पवित्र है । अतः इन्हें पवित्राष्टक कहते हैं ।

अस्य आकाशावरणस्य बाह्ये सर्वतो व्यापकत्वेनावस्थितोऽहङ्कार इत्यन्तर्गभीकृततन्मात्रेन्द्रियात्मकस्वविकारषोडशकमहङ्कारावरणमित्यर्थः ।

अतश्च–

**तत्र रुद्रान्निबोध मे ।।८८८।।**

**छगलाण्डं दुरण्डं च माकोटं मण्डलेश्वरम् ।**

**कालञ्जरं शङ्कुकर्णं स्थूलेश्वरस्थलेश्वरौ ।।८८९।।**

**स्थाण्वष्टकं समाख्यातं**

तिष्ठत्यस्मिन् तन्मात्रेन्द्रियाधिष्ठातृद्वारेण सर्वभोगसम्पदिति स्थाणुशब्दाभिधेयमष्टकमेतत् ।

पूर्ववदष्टकमेतत्–

**पूर्वादीशानगोचरम् ।**

स्थितमित्यर्थात् । एतदष्टकाधिष्ठानादेव च–

**मध्येदेशे स्थितो रुद्रस्त्वहङ्कारेश्वरः प्रभुः ।।८९०।।**

अहङ्काराधिष्ठातृदेवतात्मा एतत्तत्त्वाविभिन्नमूर्तिः । अत एव श्रीपूर्वादौ प्रधानभूतस्याष्टकस्य शोध्यत्वमुक्तम्, न तु तदधिष्ठेयस्याहङ्कारेश्वरस्य ॥८९०॥

इदानीं जलतत्त्वाधिपतेर्गुह्याद्यष्टकपञ्चकस्य दीक्षायां ध्यानोपयोगि रूपमादिशति क्रमेण–

**श्वेतं रक्तं तथा पीतं कृष्णं स्फटिकसप्रभम् ।**

---

इसके ऊपर अहङ्कार तत्त्व है । यह सर्वत्र व्याप्त कर व्यवस्थित है । इसमें तन्मात्राओं, इन्द्रियों और इनके विकार षोडशक का अन्तर्भाव स्वीकृत है । इसके भी अलग रुद्र हैं ॥८८८॥

छगलाण्ड, दुरण्ड, माकोट, मण्डलेश्वर, कालञ्जर, शङ्कुकर्ण, स्थूलेश्वर और स्थलेश्वर ये स्थाण्वष्टक (स्थाण्वीश्वर) कहलाते हैं ॥८८९॥

इनका क्रम पूर्व, अग्नि, यम, निर्ऋति, वरुण, वायु, उत्तर और ईशानकोण है । मण्डल के मध्य में महात्मा अहङ्कारेश्वर प्रभु साक्षात् अधिष्ठित हैं । श्रीपूर्व शास्त्र आदि में स्थाण्वष्टकों की शोध्यता स्वीकृत है, स्थाण्वीश्वर की नहीं ॥८९०॥

जलतत्त्व के अधिपति पाँच अष्टकों की दीक्षा में ध्यान के लिये उपयोगी रूपों की प्रकल्पता वर्णों के आधार पर कर रहे हैं । इनके अनुसार वास्तविक वर्ण क्रम श्वेत, रक्त, पीत, कृष्ण और स्फटिक समान है । ये क्रमशः पञ्चाष्टकों के वर्ण माने जायेंगे । अर्थात्

तदित्थम्–

**पञ्चाष्टकेषु ये वर्णाः समासात्कथितास्तव ।।८९१।।**

शतरुद्राणामपि पूर्वादिदिक्क्रमेणैव वर्णविभागं निरूपयति–

**सिता रक्तास्तथा कृष्णा नीलाः श्यामा बलाहकाः ।**
**पीताः शुक्लाश्च विज्ञेयाः अधस्तु धूम्रवर्चसः ।।८९२।।**

ऊर्ध्वं तु कपिशाः । त एतद्वर्णाः–

**शतरुद्राः समाख्यातास्त्रिनेत्राः शूलपाणयः ।**
**चन्द्रार्धमौलयः सर्वे रुद्राणीभिः समन्विताः ।।८९३।।**

सर्व इति पञ्चाष्टकरुद्रा अपि त्रिनेत्रादिरूपाः ।।८९३।।

एवं देवानां रूपमुक्त्वा तद्भुवनानामप्याह–

**पद्माकृतीनि ज्ञेयानि चित्ररत्नयुतानि च ।**
**शतरुद्रभुवनानि भोगैश्वर्ययुतानि च ।।८९४।।**

---

| क्रम | अष्टक | तत्त्व | श्लो० सं० | वर्ण |
|---|---|---|---|---|
| १. | गुह्याष्टक | जल तत्त्व | श्लोक ८५४ | श्वेत |
| २. | अति गुहाष्टक | आग्नेय भुवन | श्लोक ८७३ | रक्त |
| ३. | गुह्याद् गुह्यतराष्टक | वायुतत्त्व | श्लोक ८८४ | पीत |
| ४. | पवित्राष्टक | आकाशतत्त्व | श्लोक ८८८ | कृष्ण |
| ५. | स्थाण्वष्टक | अहङ्कार तत्त्व | श्लोक ८९० | स्फटिक |

संक्षेप से यही वर्णचित्र माना जाता है ।।८९१।।

जहाँ तक शतरुद्रों का प्रश्न है, पूर्वादि दिक्क्रम से ही उनके वर्ण विभाग का प्रकल्पन करना चाहिये । उनका क्रम इस प्रकार जानना चाहिये ।

१.पूर्व सित, २.अग्निकोण–रक्त, ३.दक्ष-कृष्ण, ४.निर्ऋति नील, ५.वरुण श्याम, ६.वायव्य-बलाहक, ७.उत्तर-पीत, ८.ईशान-शुक्ल, ९.ऊर्ध्व-कपिश और १०.अधः धूम्रवर्ण ।।८९२।।

शतरुद्र इन्हीं वर्णों के आधार पर पहचाने जाते हैं । वे सभी त्रिनेत्र होते हैं । इनके हाथों में शूल होते हैं । इसीलिये इन्हें शूलपाणि भी कहते हैं । अष्टमी के चन्द्र क़ो ये शिर पर धारण करते हैं । ये अपनी रुद्राणियों के साथ रहते हैं ।।८९३।।

इसी तरह उक्त पञ्चाष्टक रुद्र भी उक्त रूप में ही ध्येय हैं । उनके भुवनों की आकृति भी पद्म के समान ही होती है । चित्रविचित्र रत्नों से रमणीय इनके भुवन समस्त भोगों और ऐश्वर्यों से युक्त माने जाते हैं ।।८९४।।

**पञ्चाष्टके पुराणि स्युः कूर्माकाराणि सर्वतः ।**

एवमहङ्कारावरणे रुद्रानुक्त्वा तदन्तर्वर्तितन्मात्रादिषोडशकक्रमेण भुवनानि निरूपयितुमुपक्रमते–

**आकाशावरणादूर्ध्वमहङ्कारादधः प्रिये ।।८९५।।**
**भुवनानि प्रवक्ष्यामि शृणुष्वैकमनाः पुनः ।**

तत्र–

**आदौ तु गन्धतन्मात्रं विस्तीर्णं मण्डलं महत् ।।८९६।।**
**स्थितं वितानवद्देवि योजनानेककोटयः ।**

मण्डलं भुवनं शतकोटिमानात् ब्रह्माण्डाद् क्रमेण दशगुणया वृद्ध्या कोटिगुणमहङ्कारावरणमिति तदन्तर्वर्तिनां तन्मात्राद्यावरणानामनन्तकोटितैव भवति ।

तच्च–

**शुक्लरक्तसितापीतहरितं स्फटिकप्रभम् ।।८९७।।**
**वितानमिव देवेशि सर्वतः परिमण्डलम् ।**

यथा च भूलोके तथा भूतत्त्वकारणेऽपि ।

**शर्वो ह्यधिपतिस्तत्र एक एव वरानने ।।८९८।।**

---

इन पाँच अष्टकों के भुवन कूर्म के आकार के होते हैं । ये अहङ्कार भुवन के रुद्रों के चित्र हैं । तदन्तर्वर्त्ती तन्मात्र भुवन सोलह परिगणित हैं । उनका यहाँ निरूपण कर रहे हैं । आकाश के ऊपर और अहङ्कार के नीचे के भुवन इस प्रकार हैं । १.पहले गन्धतन्मात्र को लीजिये । इसका मण्डल अर्थात् भुवन बड़ा विस्तीर्ण है । वितानवत् यह करोड़ों योजन क्षेत्र में फैला हुआ है ।।८९५-८९६।।

शतकोटि मान का ब्रह्माण्ड है । इसकी वृद्धि का क्रम दशगुना है । इस तरह अहङ्कार का आवरण कोटिगुना होता है । इसके अन्तर्वर्त्ती भुवनों के मान अनन्त कोटि ही हो सकते हैं । इस तरह रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द के वर्ण शुक्ल, रक्त, सित, पीत, हरित और स्फटिक के समान ही निश्चित है ।।८९७।।

यह परिमण्डल चारों ओर वितानवत् तने हुए हैं । इस गन्ध भुवन का अधिपति एकमात्र शर्व नामक रुद्र ही हैं ।।८९८।।

युक्तं चैतद्यतः–

**तस्मात्तु जायते पृथ्वी शर्वेशेन प्रचोदिता ।**

अन्यथा जडस्य तन्मात्रस्य कथं कारणता स्यात् । एवमन्यत्रापि ज्ञातव्यम् । अथ–

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं रसतन्मात्रमण्डलम् ।।८९९।।**
**हरितं मरकतश्यामं चाषपक्षनिभं प्रिये ।**
**भवो ह्यधिपतिस्तत्र एक एव वरानने ।।९००।।**
**तस्मादापो विनिष्क्रान्ता भवेशेन प्रचोदिताः ।**

अथ–

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं रूपतन्मात्रमण्डलम् ।।९०१।।**
**स्फुरत्सूर्यांशुदीप्ताभं पद्मरागसमप्रभम् ।**
**रुद्रः पशुपतिस्तत्र एक एवावतिष्ठते ।।९०२।।**
**तस्मात्तेजो विनिष्क्रान्तं तद्वै पशुपतीच्छया ।**
**तत्तेजः सर्वलोकानां व्यापकं परमेश्वरि ।।९०३।।**

पशुपत्याख्यो रुद्रः । लोकानां व्यापकमित्यन्तर्बहिश्च जाठरभौमरूपाद्यग्नि-रूपतया स्थितमित्यर्थः ।।९०३।।

---

इसी शर्वेश से प्रेरित होकर गन्धवती पृथ्वी उत्पन्न होती है । यदि शर्वेश से प्रेरित न होती, तो भला जडतन्मात्र में उत्पत्ति की शक्ति ही कैसे उत्पन्न होती ? इस तन्मात्र भुवन के ऊपर रसतन्मात्र मण्डल का क्रम आता है ।।८९९।।

यह हरित मरकतवत् श्याम रंग का है । चाष पक्षी के समान इसका वर्ण है । इसके अधिपति का नाम 'भव' है । इस भवेश द्वारा प्रेरित होकर ही अप् तत्त्व विनिष्पन्न हुआ ।।९००।।

इस मण्डल के ऊर्ध्वभाग में रूपतन्मात्र का मण्डल है । यह सूर्य की स्फुरणशील रश्मियों की दीप्ति से दीप्तिमन्त है । यह पद्मराग की प्रभा के समान भासमान है । इस भुवन के रुद्र का नाम पशुपति है । वही यहाँ प्रकृत रूप से प्रतिष्ठित हैं ।।९०१-९०२।।

इस रुद्र से तेज विनिष्क्रान्त हुआ था । इसमें पशुपति की इच्छा ही कारण है । यह तेज नितान्त लोकोपकारी है । हे परमेश्वरी लोक में व्याप्त यह रूपात्मक तेज जाठर अग्नि और भौम अग्नि आदि रूपों में परमेश्वर पशुपति की कृपा से ही यह लोकहित में उपयोगी है ।।९०३।।

अथ-

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं स्पर्शतन्मात्रमण्डलम् ।**

**सन्ध्यारुणसमच्छायं वायव्यं मण्डलं प्रिये ।।१०४।।**

सन्ध्यायामरुणो गुणः किञ्चित्तमसा कर्बुरधूसराभो भवति ॥१०४॥

तच्चैतत्-

**वितानाकारसदृशं समन्तात्परिमण्डलम् ।**

**तत्रैव मण्डले देवि त्वीशानः संव्यवस्थितः ।।१०५।।**

अधिपतिः ॥१०५॥

अतश्च-

**तस्माद्वायुर्विनिष्क्रान्त ईशेच्छाप्रेरितः प्रिये ।**

यः पूर्वं वायुतत्त्वरूप उक्तः । किञ्च-

**तस्मात्प्राणादयः पञ्च**

तस्मादिति वायोः । ततोऽसौ-

**वायोस्तद्व्यापकः परः ।।१०६।।**

**सप्तधा सप्तधा सोऽपि स एको बहुधा गतः ।**

एतत्पूर्वमेव निर्णीतम् । अथ-

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं शब्दतन्मात्रमण्डलम् ।।१०७।।**

---

इस रूप-मण्डल से ऊपर स्पर्शतन्मात्र का मण्डल है । यह सन्ध्याकालीन अरुणिमा की तरह रमणीय है । यह वायव्य मण्डल माना जाता है । वायु का ही गुण स्पर्श है । प्रातः सन्ध्या की अरुणिमा में कर्बुर धूसराभा उतनी नहीं होती जितनी सायंकालीन अरुणिमा में होती है ॥१०४॥

यह मण्डल वितानवत् तना हुआ है । इस चतुर्दिक प्रसरित मण्डल के अधिपति ईशान हैं ॥१०५॥

इसी से वायु की निष्पत्ति हुई । इसमें मूल हेतु ईशान रुद्र की इच्छा ही थी । यही वायु जीवों में पञ्चप्राण रूप से उच्छलित होता है । यह वायु का पर रूप माना जाता है ॥१०६॥

एक रूप होता हुआ भी यह पञ्च प्राणात्मक वायु दश प्राण रूप होता हुआ ७×७=४९ रूपों में अनेकात्मक हो जाता है ।

इस मण्डल से भी ऊपर शब्दतन्मात्र मण्डल है ॥१०७॥

**नीलोत्पलदलश्यामं स्वच्छोदकसमप्रभम् ।**
**वितानसदृशाकारं समन्तात्परिमण्डलम् ।।९०८।।**
**भीमस्तत्राधिपत्येन एक एवावतिष्ठते ।**
**तस्मान्नभो विनिष्क्रान्तं भीमेच्छाचोदितं महत् ।।९०९।।**
**व्यापकं सर्वलोकानां परापरगतं प्रिये ।**

परं जलादितत्त्वस्थानम्, अपरं तु ब्रह्माण्डान्तर्गतम् ।

अथ–

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं सूर्यमण्डलमुच्यते ।।९१०।।**
**सहस्रादित्यसङ्काशं दीप्यमानं समन्ततः ।**
**वितानवद्रश्मिदीप्तं समन्तात्परिमण्डलम् ।।९११।।**
**रुद्रो ह्यधिपतिस्तत्र त्वेक एवावतिष्ठते ।**
**सूर्यास्तस्माद्विनिष्क्रान्ताः कल्पे कल्पे वरानने ।।८१२।।**

ये ब्रह्माण्डान्तरधिकृताः । एवमुत्तरत्र ।।९१२।।

---

यह नील उत्पल दलों की तरह श्यामवर्ण का माना जाता है । स्वच्छ उदक के समान पारदर्शी होता है । यह भी वितानवत् तना हुआ है और चारों ओर व्याप्त है ।।९०८।।

इसके अधिपति का नाम 'भीम' है । यह ज्ञान शब्दसम्राट् है । वस्तुतः इसी से आकाश की उत्पत्ति हुई थी । इसकी निष्पत्ति में भीम की ही इच्छा थी ।।९०९।।

यह सभी लोकों में परिव्याप्त है । पररूप जलादि से लेकर अपर ब्रह्माण्ड के अन्तर्गत भी व्याप्त है । इसके ऊपर सूर्यमण्डल कहा जाता है ।।९१०।।

सहस्र आदित्यों के समान चतुर्दिक दीप्तिमन्त यह मण्डल वितानवत् तना हुआ है । अपनी ही परिमण्डलीय सीमा में चारों ओर चमक रहा है ।।९११।।

इसके अधिपति का नाम 'रुद्र' है । इस एक अद्वितीय प्रभावशाली रुद्र से ही कल्पों में सूर्य निष्पन्न होते हैं ।।९१२।।

अथ–

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं सोममण्डलमुच्यते ।**
**चन्द्रकोटिसहस्राणां तेजसा तुल्यमण्डलम् ।।९१३।।**

तुल्यं च मण्डलं परिमण्डलमित्यर्थः ॥९१३॥

अथ च–

**अधिपतिस्तु महादेव एक एवावतिष्ठते ।**
**तस्माच्चन्द्रादिमे चन्द्रा महादेवेन चोदिताः ।।९१४।।**
**असंख्याताः सहस्राणि कल्पे कल्पे विनिर्गताः ।**

अथ–

**तस्मात्तु मण्डलादूर्ध्वं वेदमण्डलमुच्यते ।।९१५।।**
**चन्द्रकोटिसमच्छायं समन्तात्परिमण्डलम् ।**
**वितानवत्स्थितं दिव्यमुग्रेशसमधिष्ठितम् ।।९१६।।**
**संरुद्धं वामया तत्तु**

उग्राख्यस्य रुद्रस्य सम्बन्धिन्या वामाख्यशक्त्या तद्वेदमण्डलं संरुद्ध-माच्छादितं पराद्वयस्वरूपमनधिष्ठितमित्यर्थः ।

---

इस मण्डल के ऊपर 'सोम' मण्डल की परिकल्पना की गयी है । यह करोड़ों चन्द्रों की शोभा से भी शतगुणित शोभा युक्त है। तुल्यमण्डल परिमण्डलार्थक प्रयुक्त शब्द है ॥९१३॥

इसके एकमात्र अधिपति 'महादेव' रुद्र हैं। उसी चन्द्र से अन्य चन्द्र निष्पन्न होते रहते हैं । इसमें मूल कारण महादेव रुद्र ही हैं ॥९१४॥

कल्पों कल्पों में असंख्यात रुद्र विनिर्गत होते रहते हैं । इस चन्द्रमण्डल से ऊर्ध्व वेदमण्डल अवस्थित हैं ॥९१५॥

यह करोड़ों चन्द्रों की चन्द्रिका से चमत्कृत परिमण्डल है । यह भी वितानवत् तना हुआ है । बड़ा ही दिव्य है । इसके अधिपति रुद्र उग्र हैं । इस 'उग्र' देव की शक्ति का नाम वामा है । इस शक्ति से यह पूरा का पूरा मण्डल आच्छादित है । इसीलिये वेदमण्डल होते हुए भी यह पराद्वय स्वरूप से अनधिष्ठित हैं ॥९१६॥

परिणामतः वेदान्तप्रतिपाद्य अद्वय स्वरूप के वामा शक्ति से समावृत रहने के कारण कर्मानुष्ठानों की ही प्रधानता के कारण ये भेदमयता को ही आलिङ्गन

अतश्च वेदान्तप्रतिपाद्याद्वयात्मनः स्वरूपस्य वामशक्त्यावृतत्वात् कर्मानुष्ठानप्रधानानि भेदमयान्येव–

**तस्माद्वै निर्गतानि तु ।**

**यजमानसहस्राणि कल्पे कल्पे स्थितानि हि ।।९१७।।**

**ब्रह्मणस्तपसोग्रेण उग्रेशेन प्रचोदितात् ।**

तस्माद्वेदमण्डलरूपाद् ब्रह्म उग्रेशेन प्रचोदितात्, न तु ईश्वरचोदनां विना, उग्रेण तपसा लक्षितानि तानि निर्यातानि ब्रह्माण्डं यज्ञानुष्ठानायावतीर्णानि । तत्समकालमेव च–

**वेदयज्ञाश्च विविधा ब्रह्मणोऽनन्तवर्त्मनः ।।९१८।।**

**तस्मादेते प्रवर्तन्ते यज्ञा यज्ञफलानि च ।**

**तपोदानादिभिः सार्धं वामशक्त्या नियन्त्रिताः ।।९१९।।**

वेदयज्ञा ज्योतिष्टोमादयः । यज्ञा इति स्वाध्यायजपयज्ञादयः ।

एतच्च–

'ब्रह्माण्डमेतदाख्यातं पाशजालावतारितम्' ।

इत्युक्तदृष्ट्या–

'..................वामाधः प्रेरयत्यणुम्' ।

इति स्थित्या वामाशक्त्यधिष्ठानक्रमेण उग्रदेवेनैव सम्पाद्यते । ब्रह्मणोऽपि हि तन्निर्मातृत्वाभिमानस्तेनैव दत्तः ॥९१९॥

---

करते हैं । ये सभी वेद 'उग्र' से ही निष्पन्न हैं । इसके अनुसार कल्पों कल्पों से यजमानों का समूह यज्ञ के लिये उमड़ता रहता है ॥९१७॥

वेद मानों यज्ञों के प्रवर्त्तन के लिये ही निर्मित हैं । ऐसे विविध वेदयज्ञों (ज्योतिष्टोम आदि) से ब्रह्म का अन्तर्वर्त्म व्याप्त है ॥९१८॥

ये सभी यज्ञ यज्ञक्रिया से उत्पन्न फलों की भेदमयता में ही चरितार्थ हैं । इसके स्वाध्याय, जप, तप और दान आदि सभी वामा शक्ति से ही नियन्त्रित होते हैं ।

इस तरह यह 'ब्रह्माण्ड पाशजालों और पाशराशियों का कोश बन कर रह गया है' । इसको आगमिक मुक्तिप्रद और अच्छा नहीं मानते । एक स्थान पर कहा गया है कि, वामा अणुओं को अधोगति के लिये ही प्रेरित करती है । इस तरह वामा शक्ति के अधिष्ठान क्रमानुसार 'उग्र' नाम रुद्र ही ऐसा कर्म सम्पन्न करने के लिये प्रेरित करते हैं, यह सिद्ध हो जाता है । ब्रह्मा में भी ब्रह्माण्ड के निर्माता होने का अभिमान इन्हीं 'उग्र' नामक रुद्र द्वारा प्रदान किया गया है ॥९१९॥

उपसंहरति–

**इत्यष्टौ तनवस्त्वेताः परा वै सम्प्रकीर्तिताः ।**

परमेश्वरस्येत्यर्थः । यदपेक्षया परा एताः, ता अप्याह–

**अपरा ब्रह्मणोऽण्डं वै व्याप्य सर्वं व्यवस्थिताः ।।९२०।।**

बहिरन्तश्च स्थावरभूतरूपा इत्यर्थः । एवं चाभिदधत्सर्वमिदं परमेश्वरात्मकमिति अद्वयदृष्टिमेव प्रस्तुतां निर्वाहयति । एवं भूततन्मात्रात्मकदशविधकार्यतत्त्वगतो भुवनविभाग उक्तः, तत्प्रसङ्गेन च मूर्त्यष्टकाधिष्ठायकमूर्तीश्वराष्टकमुक्तम् । उक्तमूर्त्यष्टकाधिष्ठायकमध्ये याजमानी मूर्तिः सर्वोपरि प्रधानभूता उक्ता, यस्याः मूर्तिपञ्चकं कार्यात्मकं भोग्यं सूर्यसोमात्मकं च मूर्तिद्वयं कारणतया वर्तते ।।९२०।।

एवं कार्यावरणमहङ्कारान्तर्गतं पञ्चविधमुक्त्वा करणावरणैकादशकं प्रकटयितुमाह–

**एभ्यः परतरं चापि मण्डलं करणात्मकम् ।**

---

इस प्रकार परमेश्वर भैरव के ये आठ रुद्र इनके परशरीर ही माने जाते हैं । शर्व, भव, पशुपति, ईशान और भीम ये पाँच तन्मात्र भुवनों के और रुद्र, महादेव तथा उग्र ये तीन सूर्य, सोम, और वेद भुवनों के रुद्र मिलकर ही आठ होते हैं और परमेश्वर के आठ शरीर रूप हैं । ये सभी परमेश्वर के परविग्रह रूप हैं । इनका अपर रूप ही यह ब्रह्माण्ड है । यह सबको व्याप्त कर व्यवस्थित है ।

इस तरह परमेश्वर ही पर, अपर परापर रूपों में सर्वथा व्याप्त ही नहीं हैं, वरन् यह सब उनका ही शरीर है । साक्षात् सब कुछ वही हैं । यह सब उन्हीं का शरीर है । यह सब कुछ जो कुछ पञ्च तन्मात्रक है, सूर्य सोम वेदतन्त्र सब कुछ वही हैं । यह सब उन्हीं का शरीर है । इस तरह आगम सिद्ध अद्वय दृष्टि ही समर्थित होती है । इसी अद्वय दृष्टि का निर्वाह स्वच्छन्दतन्त्र करता है ।

इस वर्णन के क्रम में कार्यतत्त्वगत दश प्रकार का भुवन विभाग तथा इसी सन्दर्भ में मूर्त्यष्टक अधिष्ठायक आठ मूर्त्तीश्वर रुद्रों के आठ विभाग पूर्ण किये गये हैं । कुल मिलाकर इसी क्रम में याजमानी मूर्त्ति की चर्चा की गयी । इसकी पाँच कार्यात्मक मूर्त्तियों और सूर्य सोमात्मक मूर्त्तिद्वय का कारण रूप से वर्णन सम्पन्न होता है ।।९२०।।

कार्यावरणात्म अहङ्कारान्तर्गत विभाग के अनन्तर करणावरण में आने वाले एकादश विभाग की चर्चा कर रहे हैं । भगवान् कह रहे हैं कि, देवि ! इन सबों

करणं शब्दोदीरणादिव्यापारतत्साधनकर्मेन्द्रियोदयस्थानम् । मण्डलं भुवनं वक्ष्यमाणदृष्ट्या वागादिकर्मेन्द्रियतत्त्वपञ्चात्मकतया विभक्तमित्यर्थः । तच्च क्रमेण–

**शुक्लरक्तासितं पीतं हरितं चापि वर्णतः ।।९२१।।**

तत्र च–

**पञ्चाधिपास्तु तिष्ठन्ति मण्डले करणात्मके ।**

ते च आधारपटलनिरूपयिष्यमाणनीत्या वह्निशक्रविष्णुमित्रकश्यपाः । किञ्च–

**कर्मदेवाः प्रवर्तन्ते तस्माद्वै सर्वदेहिनाम् ।।९२२।।**

कर्मदेवा वचनादिस्वक्रियाद्योतकानि कर्मेन्द्रियाणि तस्मात् करणमण्डलात् प्रवर्तन्ते देहिनां प्रत्यणु पृथग्रूपाण्युद्भवन्ति ।।९२२।।

तानि च–

**वाक्पाणिपादपायुश्च उपस्थश्चेति पञ्चमः ।**

अन्तःप्राणाश्रये त्यागादाने वागिन्द्रियकार्ये, बहिस्त्वादानं त्यागो द्वयं च पाणिपायुपादनिर्वर्त्यम्, समस्तत्यागादानक्षोभप्रशमनेनानन्दात्मकस्वरूपविश्रान्तिरुपस्थकार्या । न चेतद्व्यतिरिक्तः कश्चिद्व्यापारोऽस्तीति पञ्चैव कर्मेन्द्रियाणि । तेषां च सर्वशरीरव्यापकत्वेऽपि पाण्याद्यधिष्ठानस्थानम्, तेन वक्त्रादिनापि यद्ग्रहणम्, तदपि पाणीन्द्रियकार्यमेव–

---

से भी परतर करणात्मक भुवन विभाग है । करण का तात्पर्य है—शब्द के उदीरण के आदि व्यापार की साधन रूपा कर्मेन्द्रियों का मण्डल । जैसे ये वाग् आदि पाँच हैं, ऐसे ही इनके भुवन भी पाँच हैं । वे क्रमशः शुक्ल, रक्त, कृष्ण, पीत और हरित वर्ण के हैं ।।९२१।।

इस पाँच करणात्मक मण्डल के पाँच करणमण्डलाधिपति भी होते हैं । वे क्रमशः वह्नि, शक्र, विष्णु, मित्र और कश्यप माने जाते हैं । इन्हें कर्मदेव कहते हैं । जैसे वचन-क्रिया के कर्मदेव वह्नि माने जाते हैं । इन क्रियाओं के द्योतक इन्द्रियों को कर्मेन्द्रियाँ कहते हैं । इससे भी प्राणियों के पृथक् पृथक् कर्म व्यापार उद्भूत होते हैं ।।९२२।।

ये कर्मेन्द्रियाँ पाँच हैं । वाक्, पाणि, पाद, पायु और उपस्थ । इनके कार्य इस प्रकार हैं–

१.वाक्– जब भी वाणी का प्रयोग कोई करता है, सबसे पहले उसके अन्तःप्राण में इच्छा का स्फुरण होता है । इसी से प्रेरित पुरुष किसी वर्ण को ग्रहण कर पुनः उसे त्यागकर नये अर्थ के लिये नये वर्ण को पद को ग्रहण करता है । यही त्याग और आदान नामक दो प्राणाश्रित व्यापार इस कर्मेन्दिय के हैं ।

बुद्धीन्द्रियाण्याह–

**एभ्यः प्रकाशकं नाम परतः सूर्यसन्निभम् ।।९२३।।**

'रूपादिषु पञ्चानामालोचनमात्रमिष्यते वृत्तिः' । (सां०का०)

इति स्थित्या श्रोत्रादीनां शब्दादिप्रकाशकत्वात् तदुद्भवस्थानं प्रकाशकं मण्डलमित्युक्तम्, अत एव सूर्यसन्निभम् ।।९२३।।

एतच्च करणमण्डलात् पञ्चधैव । यदाह–

**तस्माद्वै सम्प्रवर्तन्ते पञ्च बुद्धीन्द्रियाणि तु ।**

प्रत्यणु भिन्नभिन्नरूपाणीत्यर्थः । तानि च–

**श्रोत्रं त्वक्चक्षुषी जिह्वा नासिका च यथाक्रमम् ।।९२४।।**

व्योमवाय्वादितत्त्वप्रसरणक्रमेणेत्यर्थः ।

---

२-३-४.पाणि, पाद और पायु– ये तीनों कर्मेन्द्रियाँ बाह्य व्यापार वाली हैं । ये बाह्य वस्तुओं का त्याग और पुनः उनका आदान करती हैं । जैसे हाथ से लिखना है । यह बाहरी कार्य है । इसके लिये लेखनी का ग्रहण और न लिखने पर त्याग होता ही है । पैर में स्थान का त्याग कर आगे वाले स्थान का क्रमिक ग्रहण होता है । क्रम पादविक्षेपार्थक धातु में यह दोनों व्यापार निहित हैं । भोजन आदान प्रक्रिया है और पुरीषोत्सर्ग त्याग किया है ।

५.उपस्थ– त्याग आदान के अतिरिक्त आनन्दस्वरूप विश्रान्ति प्रदता भी इस इन्द्रिय में विशेष है । इनकी संख्या पाँच ही हो सकती है; क्योंकि ये ही और ऐसे ही काम इस विश्व में होते हैं ।

ये सर्व शरीर व्यापक हैं, फिर भी पाणि आदि मुख सम्पादक हैं । इसलिये कर्मेन्दिय व्यापार की व्यापकता को पाँच की सीमा में बाँध दिया गया है ।

इसी तरह पाँच बुद्धीन्द्रियाँ या ज्ञानेन्द्रियाँ भी हैं । इनसे ज्ञान का प्रकाशन होता है । प्रकाशन व्यापार तो सूर्य के ही समान है । सांख्य-कारिका कहती है कि, रूपादि पाँचों का आलोचन मात्र ही इन पाँचों की वृत्ति है । इस दृष्टि से श्रोत्रादि के प्रकाशक होने के कारण उनके उद्भव के स्थान अर्थात् प्रकाशक मण्डल रूप हैं । इसीलिये इनकी सूर्य की समानता भी उक्त है ।।९२३।।

करण मण्डल की दृष्टि से ये पाँच प्रकार के ही हैं । भगवान् कहते हैं कि, बुद्धीन्द्रियाँ भी पाँच ही हैं । १.श्रोत्र, २.त्वक्, ३.नेत्र, ४.जीभ और ५.नासिका । यही क्रमशः इनके नाम हैं । यह तत्त्वों के प्रसरण का भी क्रम है । आकाश से वायु । वायोरग्निः । अग्नेरापः और अद्भ्यः पृथिवी ।।९२४।।

**शुद्धस्फटिकसङ्काशाः**

सर्व एव तु–

**योगैश्वर्यबलान्विताः ।**

विशेषमेषामाह–

**रागे रक्तास्तु विज्ञेया ज्ञानयोगबलोत्कटाः ॥११२१॥**

**छत्राकारास्तु तेषां वै गृहा रत्नविचित्रिताः ।**

अन्येषां तु कूर्माकारा उक्ताः । गतमेतत् । अथैषाम्–

**उपरिष्टाद्भवेन्माया**

तां च ते–

**कथयामि समासतः ॥११२२॥**

**व्याप्य या वै त्वधोध्वानं वैश्वरूप्येण संस्थिता ।**

व्याप्य अतिमात्रमाप्य आकलादिक्षित्यन्तं सर्वमिति व्युत्पत्त्या न च भेदेन अत्र व्याप्यव्यापकभावः; अपि तु अभेदेनेत्याशयेन व्याप्यविश्वं स्थितेत्युक्तम् । समासत इति सङ्क्षिप्तभुवनेशप्रतिपादनाशयेन ।

तदाह–

**तत्र रुद्रा महाभागा द्वादशैव महाबलाः ॥११२३॥**

प्रधानभूताः स्थिताः । महाबला इति परमेशज्ञानं विना दुष्परि-हराः ॥११२३॥

---

सभी शुद्ध स्फाटिक के समान सुन्दर हैं । सभी योग के ऐश्वर्य से समन्वित हैं । ज्ञानयोग बल में उत्कट होने पर भी ये सभी राग रक्त होते हैं ॥११२१॥

इनके घर छत्राकार हैं । नाना प्रकार के रत्नों से रमणीय हैं । इन तत्त्वों के ऊपर मायातत्त्व के भुवन हैं । उनका भी कथनमात्र मैं कर रहा हूँ ॥११२२॥

यह माया तत्त्व समस्त अधोवस्थित अध्वावर्ग को व्याप्त कर विश्वरूपता से अवस्थित है । कला से लेकर क्षिति पर्यन्त सभी इसकी व्यापकता के परिवेश में आते हैं । यहाँ व्याप्यव्यापकभाव में भेदमयता नहीं, वरन् अभेद दृष्टि का प्राधान्य है । इसीलिये भगवान् यह घोषित करते हैं कि, यह विश्व को व्याप्त कर अवस्थित है । भुवनेशों की दृष्टि से ही समास शैली अपनाकर कथन मात्र कर दिया गया है । इसमें १२ मात्र ही रुद्र अवस्थित हैं, जो महाबलवान् हैं । ये बारह रुद्र प्रधान रुद्र हैं । परमेश्वर के ज्ञान से ही इनकी विशिष्ट जानकारी हो सकती है ॥११२३॥

तानेतान् पुटविभागेन दर्शयति-

**गहनश्च असाध्यश्च तथा हरिहरः प्रभुः ।**
**दशेशानश्च देवेशि त्रिगलो गोपतिस्तथा ।।११२४।।**
**अधःपुटे तु विज्ञेया मायातत्त्वे वरानने ।**

एते षडित्यर्थः ।

**क्षेमेशो ब्रह्मणः स्वामी विद्येशानस्तथैव च ।।११२५।।**
**विद्येशश्च शिवश्चैव अनन्तः षष्ठ उच्यते ।**
**ऊर्ध्वमायापुटस्थास्तु रुद्रा एते प्रकीर्तिताः ।।११२६।।**
**एषां मध्ये तु भगवाननन्तेशो जगत्पतिः ।**

श्रीमतङ्गशास्त्रे पुनर्मध्यपुटेऽपि-

'यत्रासौ विग्रहेशानः स्थितः परमदुर्जयः' ।

इत्युपक्रम्य-

'यत्र शर्वो भवश्चैव उग्रो भीमश्च वीर्यमान् ।
भस्मान्तको दुन्दुभिश्च श्रीवत्सश्च महाबलः' ॥

इति ग्रन्थेनाष्टकमुक्तम् । श्रीपूर्वशास्त्रे तु महादेवाद्यङ्गुष्ठमात्रमण्डलेश्वराष्टकमेव मायायामुक्तमिति तन्त्रप्रक्रियाभेदः ।

एष च अनन्तनाथः-

**उद्भवं भावयित्वा तु स्वेच्छया कुरुते प्रभुः ।।११२७।।**

---

उन रुद्रों के नाम इस प्रकार हैं । १.गहन, २.असाध्य, ३.हरिहर, ४.ईशान, ५.त्रिगल और ६.गोपति । ये माया के अधःपुर के रुद्र हैं ।

ऊर्ध्वपुर में भी १.क्षेमश, २.ब्रह्मेश, ३.विद्येशान, ४.विद्येश, ५.शिव और ६.अनन्त हैं ॥११२४-११२६॥

इन दोनों पुरों के मध्य भगवान् अनन्तेश्वर जो सांसारिकों के स्वामी हैं, विराजमान हैं । मतङ्गशास्त्र में मध्यपुर में भी विग्रहेशान नाम परम दुर्जय रुद्र की बात कही गयी है तथा इसके बाद रुद्राष्टकों की स्थिति की भी चर्चा है । वे आठ-१.शर्व, २.भव, ३.उग्र, ४.भीम, ५.भस्मान्तक, ६.दुन्दुभि, ७.श्रीवत्स और ८.महाबल हैं ।

वहीं श्रीपूर्वशास्त्र में मात्र महादेवाष्टकों की बात कही गयी है, जो अङ्गुष्ठमात्रात्मक रुद्र हैं और मण्डलेश्वर हैं । यह भेद प्रक्रिया और अनुभूतिगत भेद है । यह ध्रुव सत्य है । इसमें रहने वाले अनन्तेश्वर जीवों के उद्भव का भावन करते हैं और स्वेच्छा से भी उसकी व्यवस्था करते हैं ।

यस्य स्वकर्मपरिपाकाद्यादृगुद्भवः स्थावराद्यात्मक उचितस्तं तस्य भावयित्वा विचार्य स्वेच्छया परमेशेच्छाचेष्टितस्वेच्छामात्रेण, न तु कुम्भकारवत्सहकार्याद्यपेक्ष्य कुरुते यतोऽसौ प्रभुरियत्यध्वनि प्रभवनशीलः ॥११२७॥

किञ्चायम्–

**सर्वज्ञः सर्वकर्ता च निग्रहानुग्रहे रतः ।**

कलादिक्षित्यन्तं सर्वं जानाति करोति च, तत्रैव आयातशक्तिपातानामितरेषां च अनुग्रहं निग्रहं च करोति ।

तदित्थम्–

**प्रथमेन तु भेदेन रुद्रा द्वादश कीर्तिताः ।।११२८।।**

इह–

'अतः परं भवेन्माया सर्वजन्तुविमोहिनी' । (११३८)

इति वक्ष्यमाणदृष्ट्या पारमेश्वरी शक्तिर्माया । सा तत्त्वरूपतया ग्रन्थिरूपतया च द्विधा स्फुरिता । तत्र तत्त्वरूपया–

'माया तु कोटिधा व्याप्य स्थिता सर्वं चराचरम्' ॥ इति ॥ (६७१)

तथा–

'व्याप्य या वै त्वधोध्वानं वैश्वरूप्येण संस्थिता' । (११२३)

इति या उक्ता, तस्यामूर्ध्वाधरपुटात्मककाण्डरूपत्वमस्ति । तत्र पुटद्वये मायायाः प्रथमेन तत्त्वात्मना भेदेन द्वादश रुद्राः प्रकीर्तिता विभागेन अवस्थिता उक्ताः ॥११२८॥

---

वस्तुतः अपने कर्म के परिपाक के अनुसार ही जाति और आयु मिलती है । उसी का विचार अनन्तेश्वर करते हैं । आवश्यकतानुसार स्वेच्छा से इसमें उलटफेर भी करते हैं । कुम्हार की तरह सहकारी कारणों के बल पर नहीं बनने देते, क्योंकि, ये स्वयं प्रभु हैं ॥११२७॥

ये अन्तरेश्वर सर्वज्ञ हैं । सर्वकर्तृत्वसम्पन्न हैं । निग्रह और अनुग्रह दोनों में समर्थ हैं । कला से क्षिति पर्यन्त सब जानते हैं और जानकर सब कुछ करते हैं क्योंकि, वे प्रभु हैं । आयातशक्तिपात साधकों के ऊपर ही निग्रह और अनुग्रह करने में समर्थ हैं ।

इस प्रकार माया के उभय पुरों में विद्यमान द्वादश रुद्र ही अधिपति बनाये गये हैं । ये पुर सर्व जन्तुविमोहिनी माया के ही होते हैं । माया पारमेश्वरी शक्ति है । यह तत्त्वरूपा और ग्रन्थिरूपा भी है । दोनों तरह से स्फुरित होती है । तत्त्व रूप से यह वैश्वरूप्य भाव से सर्वाध्ववर्ण को व्याप्त कर अवस्थित होती है ।

ऊर्ध्वाधरपुटा माया के प्रथम पुर में तत्त्वरूप से १२ रुद्र अवस्थित हैं ॥११२८॥

यस्त्वस्या निःसंख्यावान्तरभेदभिन्नकलादिक्षित्यन्ततत्त्वसन्ततिस्रोतोभेदप्रसूति-हेतुः शक्तेः किञ्चिदुच्छूनतेवाम्नातो ग्रन्थ्यात्मा स्थूलस्वभावः, असौ सुसूक्ष्मतम-सत्त्वरजस्तमोरूपतया ऊर्ध्वमध्याधरग्रन्थिभेदेन तालुग्रन्थिसमानरूपेण त्रिधा अवस्थितः । यथोक्तं प्राक्–

'अधश्छादनमूर्ध्वं च सितरक्तं विनिर्दिशेत् ।
मध्ये तमो विजानीयाद्गुणास्त्वेते व्यवस्थिताः' ॥ (२/६६)

इति । तत्र त्रिभेदे ग्रन्थ्यात्मनि रूपे रुद्राणां विभागेन स्थितिमाह–

**अस्मिंस्तु ये यथा रुद्रा मायातत्त्वे व्यवस्थिताः ।**
**तथाहं कथयिष्यामि भेदत्रयविभागशः ।।११२९।।**

अस्मिन्निति प्रोक्तकलादितत्त्वस्रोतःसन्तानप्रसूतिहेतौ ग्रन्थ्यात्मनि मायीये रूपे ये गोपत्याद्या अनन्ताद्या यथा येन क्रमेण स्थिताः, तथा भेदत्रयविभागश इति सत्त्वादिग्रन्थिरूपेण भेदेन वर्णयिष्यामि ॥११२९॥

तत्र–

**गोपतिश्च ततो देवि अधोग्रन्थौ व्यवस्थितः ।**

तत इति कलातत्त्वप्रतिपादितमहादेवादिरुद्रभुवनोर्ध्वं यो मायीयोऽधोग्रन्थि-स्तत्र प्रागुक्त एव गोपतिः पररूपेण स्थितः ।

---

माया के तत्त्व और ग्रन्थिरूप दो भेदों की बात पहले आ चुकी है । यह माया शक्ति की किञ्चित् उच्छूनता मानी जाती है । यह ग्रन्थि-स्वभाव वाली होती है । साथ ही असंख्य अवान्तरभेदभिन्न कलादि क्षित्यन्त तत्त्व परम्परा की भेदमयी प्रसूति की हेतु होती है ।

इस ग्रन्थि का भेदन साधक करता है । सत्त्व, रजस् और तमस् रूप से ऊर्ध्व, मध्य और अधःस्थितियों में त्रिधा अवस्थित है । यह २/६६ द्वारा भी कहा गया है अधः और ऊर्ध्व और मध्य, मध्य में सित, रक्त और तमोमयी होती है ।

इसके विषय में भगवान् कहते हैं कि, इस माया तत्त्व में जितने रुद्र व्यवस्थित हैं, वे भी तीन भेदों के विभाग के अनुसार ही हैं । अर्थात् ग्रन्थिरूपा और कलादि तत्त्वों की परम्परा की प्रसूतिहेतु माया में जो गोपति और अनन्त आदि रुद्र जैसे और जिस क्रम से अवस्थित हैं, उन्हें तीन भेदों के रूप में मैं वर्णन करने जा रहा हूँ ॥११२९॥

भगवान् कहते हैं कि, देवि ! गोपति अधोग्रन्थि में व्यवस्थित हैं । कलातत्त्व प्रतिपादित महादेव के रुद्रभुवन के ऊर्ध्वमायीय अधोग्रन्थि

तथा–

**ग्रन्थ्यूर्ध्वे संस्थितो विश्वस्त्रिकलः क्षेम एव च ।।११३०।।**
**ब्रह्मणोऽधिपतिश्चैव शिवश्चेति स पञ्चमः ।**

ग्रन्थ्यूर्ध्व इति ऊर्ध्वग्रन्थावित्यर्थः । स इति प्रागुक्त एव । अपररूपेण इह अयं विश्वाभिधो रुद्रः स्थितः, न त्वन्य इत्यर्थः ।

किञ्च–

**अध ऊर्ध्वमनन्तस्तु**

अध इति अधोग्रन्थेरूर्ध्वं यो ग्रन्थिस्तत्र अनन्तः स्थित इत्यर्थः । एतच्च ग्रन्थितत्त्वात्मतया द्वित्वं मायायाः श्रीशिवतनौ–

'मायाबिलमिदमुक्तं परतस्तु गुहा जगद्योनिः ।
उत्पत्त्या तेष्वस्याः पतिशक्तिक्षोभमनुविधीयमानेषु ।।
योनिविवरेषु नानाकामसमृद्धेषु भगसंज्ञा' ।

इत्यादिग्रन्थेन गुरुभिर्दर्शितमिति । एतं व्याख्याक्रमं त्यक्त्वा यत्तु श्री-भुल्लकेन व्याख्यातं यथा परमेश्वरो लकुलेशाय ज्ञानं भेदेन प्रकाशितवानिति श्रीलकुलस्वच्छन्दप्रदर्शितस्थित्या द्विस्कन्धं पारमेश्वरज्ञानमिति द्विधा मायायां भुवनेशविभाग इह दर्शित इति, तद्युक्तमयुक्तं वेति सचेतसो जानन्ति ।

यश्च अयमनन्तभट्टारकाश्रयो मध्यमो ग्रन्थिरुक्तः–

**पाशाश्चैवात्र संस्थिताः ।।११३१।।**

---

में गोपति व्यवस्थित हैं। इस ग्रन्थि के ऊर्ध्व भाग में विश्व, त्रिकल और क्षेम हैं ।११३०।।

ब्रह्मेश, शिव आदि ग्रन्थि के ऊर्ध्व भाग में ही अवस्थित हैं तथा अधोभाग के ऊर्ध्व में अनन्त अवस्थित हैं। यह माया की द्विधा स्थिति का स्वरूप है।

शिवतनुशास्त्र में कहा गया है कि,

यह महाबिल है। पररूप में यह जगत् की योनिरूपा गुहा है। उत्पत्ति की दृष्टि से पति और शक्ति दो उभय रूपों में क्षुब्ध योनिविवरों की नाना कामनाओं से समृद्धि के कारण इनको 'भग' संज्ञा से विभूषित करते हैं।

श्री भुल्लक नामक व्याख्याकार ने कहा है कि, परमेश्वर ने लकुलीश को भेदपूर्व ज्ञान प्रदान किया था। इस तरह लाकुल और स्वच्छन्द भागों में द्विस्कन्ध ज्ञान दिया था। इसीलिये माया में भुवनेश विभाग प्रदर्शित है। यह विचारणीय विषय है। इस पर शास्त्रार्थ होना चाहिये।

इसी अनन्त भट्टारक वाली मध्य ग्रन्थि में सभी पाश अवस्थित हैं ।।११३१।।

ते च–

**पूर्वं वै कथिता देवि**

वैशब्द एवार्थे । पूर्वमेव पुरुषतत्त्वनिरूपणावसरे–

'अम्बा च सलिला ओघा................'। (१०६९)

इत्यादिना तुष्टिसिद्ध्याद्या विद्येशपाशान्ता ये पाशा उक्ताः, ते इह पररूपेण अवस्थिता इत्यर्थः । माया हि सर्वेषां पाशानामुत्पत्तिभूः । तैस्त्वनन्तप्रयुक्तैर्विशिष्ट-देवतात्मभिः सूक्ष्मरूपैर्वामशक्त्याधिष्ठिता अणवो बध्यन्ते । बुद्धितत्त्वे तु तुष्टि-सिद्ध्यादयः केचित्पाशाः स्थूलरूपाः स्थिताः, तदेषां विभवस्थानमित्युक्त-प्रायम् ।

किञ्च–

**अतो ऋषिकुलं भवेत् ।**

यत्पूर्वं पाशमध्ये गुरुशिष्यात्मकपङ्क्तित्रयेण ऋषिकुलमुक्तम्, तदिह पाशानामुपरि स्थितम् ।

किञ्चात्र–

**योनिर्वागीश्वरी चैव यस्यां जातो न जायते ।।११३२।।**

---

यह बात पुरुषतत्त्व निरूपण के अवसर पर पहले ही कही जा चुकी है । श्लोक १०६९ के द्वारा अम्बा, सलिला ओघा आदि तुष्टि और सिद्धि आदि विद्येशान्त जितने पाश कहे गये हैं, वे यहाँ पररूप से अवस्थित हैं । माया सभी पाशों की प्रसू है, उत्पत्तिस्थान है । इन पाशों के द्वारा ही जो अनन्तेश्वर से प्रेरित होते हैं तथा विशिष्ट देवताशक्तियों से तथा सूक्ष्म वामादि शक्तियों से अधिष्ठित होते हैं, इनसे अणुबद्ध अर्थात् पाशग्रस्त हो जाते हैं ।

बुद्धितत्त्व में तुष्टि और सिद्धि आदि कुछ पाश स्थूल रूप से भी अवस्थित हैं । यह उनका विभव स्थान माना जाता है । पाशों के मध्य गुरुशिष्यों की तीन पंक्ति रूप ऋषिकुल पाशों के ऊपर अवस्थित है ।

जहाँ तक योनि का प्रश्न है । यही वागीश्वरी शक्ति होती है । वाक् तत्त्व को भुवनों की उत्पत्ति का कारण मानते हैं । इस दृष्टि से योनि अर्थात् विश्वकारण वागीश्वरी यहाँ सूक्ष्म रूप से अवस्थित है । पर रूप शुद्ध विद्या होती है । शुद्ध विद्या के सारस्वत भुवन में वागीश्वरी के सम्बन्ध में पहले कहा गया है ।

यह परमेश्वर का शक्त्यात्मक विश्व-विस्तार प्रसार स्थूल, सूक्ष्म और पररूप से अवस्थित है । इसमें किसी भी अवस्था में उत्पन्न पुरुष वर्गदीक्षा के मन्त्रों के

................वागेव विश्वा भुवनानि जज्ञे' ।

इति स्थित्या योनिर्विश्वकारणं वागीश्वरी अत्र सूक्ष्मेण रूपेण स्थिता परेण शुद्ध-विद्यायां प्रतिपादयिष्यमाणत्वादपरेण सारस्वतभुवने प्रोक्तत्वात् । सर्वं हि स्थूल-सूक्ष्मपररूपतया त्रिर्विभक्तं परमेश्वरशक्त्यात्मकं तत्र तत्र तथा तथावस्थितमेकादशे वक्ष्यति । कीदृशी वागीश्वरीत्याह यत्र यस्यां प्राङ्निर्णीतस्थित्या स्थूलसूक्ष्मपर-रूपायां जातो मन्त्रसंस्कृतिसम्पादितगर्भाधानादिसंस्कारेणोत्पन्नस्तत्र तत्र तत्त्वे प्राग-र्जिततत्तत्कर्मफलोपभोगाय नानायोनिभेदेन सृष्टो न जायत इति पाशशुद्धेर्योज-निकायाश्च सम्पन्नत्वात्परशिवैक्यप्राप्त्या मुच्यत इत्यर्थः ॥११३२॥

किञ्चात्र मायायाम्–

**ओङ्कारसाध्यधातारो दमनेशस्ततः परम् ।**

**ध्यानं भस्मेशमेवाहुः**

ओङ्काराभिधान्साध्यादीन् पञ्च रुद्रानाहुः, अन्ये तु ऋषिकुलं यदनन्तर-मुक्तम्, तदेवोङ्कारसाध्यादिनामषट्केन विभक्तमिति व्याख्यातवन्तः ।

किञ्च–

**प्रमाणानि तदूर्ध्वतः ।।११३३।।**

हेयोपादेयाशेषप्रमासाधकत्वात्प्रमाणशब्दाभिधेया अष्टौ रुद्राः प्रणवाख्य-रुद्रपञ्चकावरणस्योपरि स्थिताः ॥११३३॥

तानि प्रमाणान्युद्दिशति–

**पञ्चार्थं गुह्यमेवाहू रुद्राङ्कुशमतः परम् ।**

**हृदयं लक्षणं चैव व्यूहमाकर्षमेव च ।।११३४।।**

---

संस्कार से सम्पादित गर्भाधानादि संस्कारों से शुद्ध कर देने पर अर्जित कर्मफल भोग के शुद्ध हो जाने पर उसमें उत्पन्न होने पर पुनर्जन्म से रहित हो जाते हैं, अर्थात् पुनः उनका जन्म नहीं होता और वे पुनः जन्म न लेने वाले जीन्मुक्त हो जाते हैं । पाशशुद्धि की योजनिका क्रिया से वे शुद्ध होकर परशिवैक्य प्राप्त कर लेते हैं । यही उनके जन्म लेने का रहस्य है ॥११३२॥

मायातत्त्व में ओङ्कार, साध्य, धाता, दमनेश, ध्यान और भस्मेश ये पाँच रुद्र हैं । इनके अतिरिक्त अन्य जो हैं, उनकी गणना ऋषि कुल के रूप में होती है । कुछ ऋषि कुल को ही छः भेदों में विभक्त मानते हैं । जो कुछ भी हो, इनके ऊपर प्रमाण नामक आठ रुद्र और भी अवस्थित हैं । हेय और उपादेय रूप समग्र प्रमा के साधक होने के कारण इन्हें प्रमाण कहते हैं और वे प्रणव आदि पाँच रुद्रों के आवरण के ऊपर अवस्थित हैं ॥११३३॥

**आदर्शं च तथैवेह अष्टमं परिकीर्तितम् ।**

एते रुद्रा एतन्नामकपाशुपतशास्त्रावतारकाः । तत्र च हृदयाख्यं यत्प्रमाणमुक्तम्, तस्यान्तर्भूतानि यानि पुरकल्पकनकशालानिरुत्तरविश्वप्रपञ्चाख्यानि षट् क्रियाप्रधानानि प्रमाणानि प्रोक्तज्ञानप्रधानप्रमाणाष्टकविलक्षणानि हृदयाख्यात्प्रमाणाल्लकुलेशशिष्येण मुसुलेन्द्रेणोद्धृत्य आरुरुक्षूणां प्रथमं प्रदर्शितानि, न तानि इह पृथग्गणितानि । एवम्–

'लाकुलं मौसुलं चैव द्विधा तन्त्रं प्रकीर्तितम्' । (११ पट०)

पाशुपतं यत्, तदत्र मायान्तरपरतया स्थितम्, परं पदं त्वेषामीश्वरतत्त्वमिति वक्ष्यति । अत एव–

'सर्वाध्वनो विनिर्मुक्तं शैवानां तु परं पदम्'। (११पट०)

इति वक्ष्यमाणस्थित्यैव पाशुपतेभ्यः शैवानां महदन्तरमित्युक्तम् ।

ये प्रणवप्रमाणाभिधा रुद्रा उक्ताः–

**एते परिवृता देवि रुद्रकोटिसहस्रकैः ।।११३५।।**
**नानावर्णविचित्राश्च नानाभरणभूषिताः ।**
**नानानारीसहस्रैस्तु रमन्ते पत्युरिच्छया ।।११३६।।**

पत्युरनन्तस्य । अतश्च स एव लकुलेशादीनां गुरुः ॥११३६॥

---

पञ्चार्थ प्रमाण भी है और इस नाम के पाशुपत शास्त्रावतारक भी हैं । दूसरा प्रमाण हृदय है । इसके अन्तर्गत पुर, कल्प, कनक, शाला, निरुत्तर, विश्व प्रपञ्च ये छः क्रियाप्रधान प्रमाण आते हैं । ये पहले कहे गये ज्ञानप्रधान आठ प्रमाणों के अतिरिक्त हैं । लकुलेश के शिष्य मुसलेन्द्र ने हृदय से इन्हें अलग कर आरुरुक्षु साधकों के सौविध्य के लिये पहले प्रदर्शित किया था । हृदय से अलग उन्हें नहीं कहा गया है । इसी आधार पर लाकुल और मौसुल उभयविध तन्त्रों की बात कही गयी है ।

पाशुपतशास्त्र मायान्तर परभाव में स्थित शास्त्र है । इनका परपद ईश्वर तत्त्व है । सर्वाध्वाविनिर्मुक्त शैवों से और पाशुपतों से यह महान् अन्तर है ।

प्रणवप्रमाण नामक जो रुद्र हैं, ये हजारों करोड़ रुद्रों से भी परिवृत माने जाते हैं । विचित्र वर्णों के ये नाना आभूषणों से भी भूषित रहते हैं । इनके यहाँ नारियों का अनुपात पुरुषापेक्षा बहुत है । अतः सर्वत्र हजारों नारियाँ उनके साथ रहती हैं । यहाँ अनन्त को पति मानकर इनकी इच्छा से रमण की बात लिखना अच्छा नहीं लगता । लकुलेशों के गुरु की रमण की आज्ञा गले नहीं उतरती ॥११३६॥

किञ्च–

**त्रिनेत्राः शूलिनः सर्वे जटाचन्द्रकिरीटिनः ।**

**अलुप्तशक्तिविभवा मायातत्त्वाधिकारिणः ।।११३७।।**

**भुवनेषु विचित्रेषु योन्याकारेषु संस्थिताः ।**

एवं चैतदाराधका एतत्पदप्राप्तिभाज एषामधिकारसमाप्तौ सह मुच्यन्त इत्यर्थलभ्यम् ।

एवं मायायास्तत्त्वरूपतां ग्रन्थिरूपतां च निर्णीय शक्तिरूपतामपि आख्यातुमाह–

**अतः परं भवेन्माया सर्वजन्तुविमोहिनी ।।११३८।।**

सर्वान् जन्तून् जायमानान् सृज्यमानान् मोहयति स्वस्वरूपाख्यातिसतत्त्वाणवमलभाजः करोति । एवं चाभिदधन्मलस्यावास्तवतेत्याह, तच्चास्माधिः पूर्वमेव निर्णीतम् ।।११३८।।

किञ्च अन्यत्–

**निर्वैरपरिपन्थिन्या तया भ्रमितबुद्धयः ।**

**इदं तत्त्वमिदं नेति विवदन्तीह वादिनः ।।११३९।।**

---

सभी त्रिनेत्र, शूली, जटी, चन्द्रकिरीटी, अलुप्तशक्ति, अलुप्तविभव और मायातत्त्व के अधिकारी रुद्र हैं । इनके भुवनों का आकार योनि जैसा है । उसी आकृति के भुवन में रहते हैं । इनकी यह विशेषता है कि, ये आराधक श्रेणी के रुद्र हैं । अधिकारसमाप्ति पर ये मुक्त हो जाते हैं । अर्थतः उपलब्ध इस अर्थ पर विचार करना चाहिये ।

माया को तत्त्वरूप और ग्रन्थि इन दो रूपों में वर्णन का विषय बनाया गया है । यहाँ से उसकी शक्तिरूपता का वर्णन करने जा रहे हैं–

सभी सर्जनप्रक्रिया के अन्तर्गत जन्तुओं अर्थात् जन्म ग्रहण करने वाले जीवों की यह विमोहिनी शक्ति भी है । अपने वास्तविक रूप की ख्याति का अभाव पैदा कर उन्हें आणवमल से युक्त कर देती है । जीव मलावरण के नष्ट हो जाने पर अपने स्वरूप को पहचान लेते और शिवैक्यानुभूतिनिष्ठ परमानन्दमकरन्द से मुग्ध हो धन्य हो जाते हैं ।।११३७-११३८।।

माया विना वैर के भी विश्वपथिक जीवों को लूट लेती है । उसके कारण जीव जगत् भ्रमितबुद्धि हो जाता है । वादमात्र में ही इनकी उद्देश्य पूर्त्ति हो जाती है । सच्चाई का पता लगना चाहिये और तत्त्व का साक्षात्कार करना चाहिये,

विवदन्ते परस्परविरुद्धं जल्पन्ति, अत एव वादिनो वादमात्रे पर्यवसिताः, न तु तत्त्वज्ञाने । विमतावात्मनेपदिनो वदेः परस्मैपदं व्यत्ययात् ।

अतश्च एतानसौ–

**सत्पथं तु परित्यज्य नयति द्रुतमुत्पथम् ।**

सत्पथः पारमेश्वरशास्त्राणि, इतरदसत्पथः ।

एतदेव व्यनक्ति–

**गुरुदेवाग्निशास्त्रस्य ये न भक्ता नराधमाः ।।११४०।।**

**असद्युक्तिविचारज्ञाः शुष्कतर्कावलम्बिनः ।**

**भ्रमयत्येव तान् माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया ।।११४१।।**

असद्युक्तिः पारमेशपराद्वयागमबाह्यस्तर्कः । अमोक्षः परमाद्वैतचिदानन्दघन-परमेश्वरैक्यव्याप्तेरन्यत्सर्वमेव ॥११४१॥

कथमियं परिहार्या स्यादित्याह–

**शिवदीक्षासिना च्छिन्ना न प्ररोहेत्तु सा पुनः ।**

शिवेन स्वच्छस्वतन्त्रचिदानन्दघनेन शङ्करेण प्रोक्ता या ज्ञानयोगक्रियाप्रधाना नानाप्रकारा दीक्षा–

---

इसमें इनकी रुचि नहीं होती । विवाद के लिये ही ये विवाद करते रहते हैं, तत्त्वज्ञान के लिये नहीं ॥११३९॥

इसलिये ऐसे लोगों को माया सत्पथ से विरत कर उत्पथ की ओर अग्रसर कर देती है, अर्थात् परमेश्वर के पथरूप शास्त्रों में अरुचि उत्पन्न कर दुर्निवार आकर्षण में लगा लेती है । ऐसी दशा में गुरुदेव, याग और शास्त्रों की आवश्यकता होती है, जो सच्चा रास्ता दिखा सकें । किन्तु दुर्भाग्य ! सारे नराधम अघोमार्ग की ओर ही दौड़ लगा कर सरपट भाग रहे हैं । गुरु, अग्नि और शास्त्र में उनकी भक्ति नहीं रह जाती ॥११४०॥

ऐसे लोगों को यह माया देवी अमोक्ष के अन्धपथ पर ही छोड़ देती है । जीव जानता है कि, मैं तो मोक्ष के पथ का पथिक हूँ । उसी की लिप्सा मुझमें हैं । मैं वहीं जा रहा हूँ । पर माया उसे उस राह की ओर घुमा देती है, जिधर भयङ्कर आवागमन का मगरमच्छ उसे जीवित ही निगल लेता है । फलतः वे असद् युक्ति के विचार को ही ज्ञान मानने लगते हैं और सूखे नीरस तर्कों का ही आश्रय लेते हैं ॥११४१॥

तर्क, पारमेश्वर पराद्वयवाद के विरुद्ध ही ले जाता है । परमाद्वैत चिदानन्द-घन शिवैक्य के अतिरिक्त पथ ही अमोक्ष पथ है । वस्तुतः इन दोनों को

'दीयते ज्ञानसद्भाव:...............'।

इति प्राङ्निरूपितरूपा, सैव पाशच्छेदकत्वादसिरिव तेन, यस्य च्छिन्नेति स्वातन्त्र्यशक्त्यात्मपरस्वरूपप्रत्यभिज्ञानेन उन्मूलिता, तं प्रति न कदाचित्प्ररोहतीत्यर्थ: ।

एवं मायायास्तत्त्वग्रन्थिशक्त्यात्मकं त्रिविधं रूपमुक्तम् । तत्र तत्त्वात्मकमशेषविश्वव्यापकाण्डरूपसन्निभम्, ग्रन्थ्यात्मकं त्रिविधम्, शाक्तं तु स्वातन्त्र्यशक्तिसारमेव । तथात्वेन अपरिज्ञायमानत्वान्मोहितान् प्रति मायेत्युच्यते । तदेवमियमीश्वरप्रयुक्ता निगूहितस्वस्वरूपान्पुंस: ज्ञातृकर्तृरूपान् स्वै: कलादिनियत्यन्तैस्तत्त्वै: किञ्चित्कर्तृत्वकिञ्चिज्ज्ञातृत्वाभिलाषकलननियमनैर्मितभोग्योपभोगभाज: प्रोक्तपाशशतपाशितान् विधाय किञ्चिदंशात्मभोग्यसामान्यरूपे प्रधानाशये तथा निक्षिपति, येन तत्कार्यगुणादिक्षित्यन्तस्थूलपाशपाशिता योनेर्योन्यन्तरमेव एते अनुसरन्ति । अत: पारमेशदीक्षायां समुच्छेद्यैव । इयं च इयद्विश्वव्यापिकापि माया अख्यातिरूपापि पारमेश्वरप्रकाशभित्तावेव प्रकाशत इति । एतन्मुखेन या विश्वप्रकाशिका पारमेश्वरप्रकाशभित्ति:, सा शुद्धविद्योच्यते । ततस्तां निरूपयति–

**अथोपरि महाविद्या सर्वविद्याभवोद्भवा ।।११४२।।**

---

दीक्षा की तलवार से काटना ही वास्तविक पथकार्य है । स्वच्छ स्वतन्त्र स्वच्छन्द चिदानन्दघन शिव के द्वारा निर्दिष्ट शास्त्र विधि द्वारा उसे उपलब्ध कराना ही गुरु का उत्तरदायित्व होता है । इससे कट जाने पर यह माया लता फिर उगने का नाम नहीं लेती ।

दीक्षायें ज्ञानयोग और क्रिया प्रधान कई प्रकार की बतायी गयी हैं । पहले ही घोषणा है कि, दीक्षा में सर्वप्रथम ज्ञानसद्भाव ही इसके द्वारा दिया जाता है । पहले ज्ञानसद्भाव देने का निरूपण हो चुका है । वही पाश को काटती है । इसलिये दीक्षा ही असि मानी जाती है । इस तलवार से उसे काटकर स्वातन्त्र्यशक्तिरूप स्वात्मरूप का प्रत्यभिज्ञान दीक्षा करा देती है ।

इस प्रकार माया के तीन रूप स्पष्ट हो जाते हैं । मायातत्त्व, मायाग्रन्थि और मायाशक्ति । तत्त्वदृष्टि से अशेष विश्वव्यापिका मायाण्डरूपिणी माया है । ग्रन्थि की दृष्टि से तीन प्रकार की है और स्वतन्त्र शक्ति सारात्मक अज्ञान प्रदात्री मोहमयी माया है । मोहितों को मूर्ख बनाने में लिप्त मायाशक्ति ही है ।

**जगतः प्रलयोत्पत्तिविभूतिनिधिरव्यया ।**

'दशकोटिगुणा विद्या मायां व्याप्य व्यवस्थिता' । (६७१)

इत्युक्तत्वादशुद्धविद्यावैलक्षण्यतो महती अशेषवेदनरूपत्वाद्विद्या सर्वासां विद्याराज्ञीप्रभृतीनां दिव्यानां भावानां च प्रणवोपलक्षितानां सर्वमन्त्राणामुद्भव उल्लासो यस्याः सा तथा । अत एव मन्त्रात्मकाशेषाधिष्ठातृनिर्माणादिद्वारेण तदधिष्ठेयं मायादितत्त्वतत्तत्प्रमातृभुवनादिरूपस्य जगतः प्रलयोत्पत्त्योर्विभूतौ च–

'विद्यामण्डलराजानां मण्डलानां विभूतयः ।
न शक्याः परिसङ्ख्यातुं मन्त्राणां च तथात्मनाम्' ॥

इति स्थित्या आत्मभोगसम्पत्तौ निधिराश्रयो विश्वसर्गस्थितिसंहारकारिणीत्यर्थः, स्वयं तु प्रकाशरूपतया अन्यथा । यत्त्वेकादशे अत्रापि संहारादि वक्ष्यते, तत्सङ्कोचापेक्षया ।

---

यह ईश्वर प्रयुक्त शक्ति है । स्वात्म रूप गोपन की स्वतन्त्रता से स्वस्वरूप को न पहचानने वाले ज्ञाता और कर्त्ता रूप पुरुषों को कला के प्रभाव से कुछ कुछ करने वाला, अशुद्धविद्या से अल्पज्ञ, नियति से मित, भोगोपभोग युक्त राग से रागानुरक्त और काल से मृत्युग्रास बनाकर सैकड़ों प्रकार से पाशित कर देती है । अतः परिणामस्वरूप एक योनि से योन्यन्तर गमन रूप आवागमन के चक्कर में फँस जाते हैं, इसीलिये परमेश्वर की दीक्षा से इसका उच्छेद स्वात्मलाभ के लिये आवश्यक हो जाता है ।

ऐसी विश्वव्यापिका यह मायाशक्ति यद्यपि अख्याति रूप है, फिर भी परमेश्वर की प्रकाशभित्ति पर ही प्रकाशित होती है। इस प्रकार जब विश्वप्रकाशिका परमेश्वर की प्रकाशभित्ति का इससे मुख्यतया सम्पर्क हो जाता है, तो यह शुद्धविद्या का रूप ग्रहण कर लेती है। शुद्धविद्या सित सृष्टि का पहला तत्त्व है ।

माया के ऊपर यह महाविद्या समस्त विद्याओं की सृष्टि की मूल हेतु होती है । इसी पटल के श्लोक ६७१ द्वारा माया से दश करोड़ गुना है, इसका उल्लेख किया गया है । अशुद्धविद्या से यह विलक्षण शक्ति है । अशेष वेदन कराने में हेतु है । अर्थात् सही अर्थों में विद्या है । सभी विद्या की राज्ञी रूपा ही दिव्य भावमयी है । अर्थात् प्रणव से उपलक्षित सभी मन्त्रों का उल्लास भी इसी से होता है ।

अधिष्ठाता मन्त्र और उनके अधिष्ठेय मायादि तत्त्व उनके प्रमाता भुवन रूप जग की प्रलयोत्पत्ति रूप विभूति की यह निधि है, अर्थात् आश्रय है ।

किञ्च–

**सा एव परमा देवी वागीशीति निगद्यते ।।११४३।।**

परमेति मायाया उक्ताया भेदप्रथोत्थापिकाया इयमन्या अभेदप्रथोन्मीलन-प्रथमसोपानकल्पा वागीशस्य परपरामर्शात्मनो महेश्वरस्य इयं वागीशीति निरुच्यते ॥११४३॥

अत एव–

**अष्टवर्गविभिन्ना च विद्या सा मातृकैव तु ।**

अ-क-च-ट-त-प-य-शैरष्टाभिर्वर्गैर्भिन्ना न त्वभिन्ना अनाहतपरामर्शमयत्वेन भिन्नाशेषविश्वावभासभाजो मन्त्रानुन्मीलयेत्, अत एव च इयं मातृका वाच्य-वाचकाशेषविश्वहेतुत्वेऽपि पशुभिस्तथात्वेन अपरिज्ञाता माता ।

अथात्र–

**भुवनानि प्रवक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ।।११४४।।**

तत्र–

**वामा ज्येष्ठा तथा रौद्री काली विकरणी तथा ।**
**बलविकरणी चैव बलप्रमथनी तथा ।।११४५।।**

---

विद्यामण्डलराजरूप मण्डलों, यन्त्रों और उनमें स्थित मन्त्रात्माओं रूप रुद्रों की परिसंख्या की गणना बड़ी कठिन है । इस दृष्टि से इनकी भी निधि है । आश्रय है । विश्व की सृष्टि, स्थिति और संहार तीनों का कारण होता है । यह स्वयं प्रकाश रूप होता है । इन दृष्टियों से यह स्वयं प्रकाशरूपा भी है । यही शुद्ध-विद्या परम दिव्यसम्पन्ना वागीश्वरी शक्ति भी है । अर्थात् भेदप्रथा की उत्थापिका माया से विलक्षण अभेद प्रथा के उन्मीलन की प्रथम सोपान रूपा वागीश रूप पर परामर्शक महेश्वर की अन्तरङ्गा वागीशी शक्ति भी कहलाती है ॥११४३॥

यह वागीशी शक्ति अष्टवर्गों में बँटी हुई है । इसके आठ वर्ग १.अवर्ग, २.कवर्ग, ३.चवर्ग, ४.टवर्ग, ५.तवर्ग, पवर्ग यवर्ग और शवर्ग रूप हैं । यह भिन्न परामर्शमयी है । इसीलिये इसे अभिन्न नहीं मानते । अनाहत परामर्श रूप अशेष विश्व के अवभास में समर्थ मन्त्रों का उन्मीलन इसी से होता है । इसीलिये इस विद्या को मातृका कहते हैं । वाच्यवाचक रूप इस सम्पूर्ण विश्व का हेतु होने पर भी पाशबद्ध पुरुष इसे इसके वास्तविक रूप को नहीं जानते । ऐसी यह माता मातृका रूप से विख्यात है ।

**दमनी सर्वभूतानां तथा चैव मनोन्मनी ।**

एताश्च श्रीमदानन्दभैरवे-

वामया विसृजेत्सर्वं ज्येष्ठया पालयेत्पुनः ।
रौद्र्या लोकोपसंहारं कुरुते स्वेच्छया प्रभुः ॥
काल्या कलति भूतानि विकरण्या किरेत्कलाः ।
बलमप्यन्यया सर्वं बलं मथ्नाति चान्यया ॥
दमन्या दमयित्वा तु मनः सङ्कल्परूपकम् ।
नयते परमं स्थानमुन्मन्या तु महेश्वरः' ॥

इति निरुक्ताः । विकरण्येति कलविकरण्या कलाः शक्तीर्विकिरेत् सर्वं स्व-शक्त्यधिष्ठितं करोति । अन्यथा बलविकरण्या सर्वत्र बलं स्वव्यापारकरण-सामर्थ्यं विकिरेत् । अन्यया बलप्रमथन्या सर्वेषां रुद्रक्षेत्रज्ञानां बलं प्रमथ्नाति । दमयित्वेति समनान्तां भूमिमाविश्येत्येवमत्र सङ्गतिः । ये तु पूर्वमशुद्धविद्याया वामादयो नव देवाः स्त्रीलिङ्गपाठाद्वामाद्या वा नव शक्तय उक्ताः, ते एतदंशा-वताररूपाः स्थूला बोद्धव्याः ।

---

इस प्रकार इस वागीश्वरी शक्ति के भुवन भी शास्त्रों में वर्णित हैं । ये स्त्रीलिङ्ग नाम से ही विश्रुत हैं । ये हैं-१.वामा, २.ज्येष्ठा, ३.रौद्री, ४.काली, ५.कलविकरिणी, ६.बलविकिरणी, ७.बल प्रमथनी, ८.सर्वभूतदमनी और ९.मनोन्मनी । अशुद्ध विद्या में वामादि नव रुद्रदेव भुवन हैं, वे ही स्त्रीलिङ्ग पाठ में यहाँ व्यक्त हैं । इन्हीं शक्तियों के वे अंशावतार रूप हैं ।

श्रीआनन्दभैरव में इसका इस प्रकार वर्णन किया गया है । १- भगवान् भैरव वामा शक्ति के माध्यम से सबका विसर्जन करते हैं ।

२- ज्येष्ठा शक्ति के द्वारा सबका पालन करते हैं ।

३- रौद्री से स्वेच्छापूर्वक लोक का उपसंहार करते हैं ।

४- काली से समस्त प्राणियों का कलन करते हैं ।

५- विकरणी से कलाओं को विकीर्ण करते हैं । कलशब्द के साथ ही यह कलविकरणी कहलाती है । कला रूप शक्तियों के विकीर्णन का तात्पर्य स्व-शक्त्यधिष्ठित करती है ।

६- बलविकरणी से स्वव्यापारकरण सामर्थ्य बाँटती है ।

७- अन्या अर्थात् बलप्रमथनी के द्वारा बल का मन्थन करती है ।

८- सर्वभूतदमनी से सबके सङ्कल्पात्मक मन का दमन करती है और

एताश्च–

**तप्तचामीकराकाराः पञ्चवक्त्रास्त्रिलोचनाः ।।११४६।।**

**अमोघवीर्याः सर्वज्ञाः सर्वतः सर्वदा स्थिताः ।**

**सर्वज्ञानुगताः सर्वाः सर्वाभरणभूषिताः ।।११४७।।**

**सर्वलक्षणसम्पन्नाः सर्वैश्वर्यसमन्विताः ।**

तप्तचामीकराकारा अतिदीप्ताः । लक्षणानि विज्ञानयोगरूपाणि । सर्वतः सर्वत्र सर्वकालं स्थिता एतदनधिष्ठितं न किमप्यस्तीत्यर्थः । ईदृश्योऽपि सर्वज्ञं महेश्वरमनुगतास्तेन शक्तिमता अधिष्ठिताः । सर्वमेवाभरणं तेन भूषिताः ।

**प्रधानाः सप्त कोट्यस्तु मन्त्राणां या व्यवस्थिताः ।।११४८।।**

तासां मध्यात्–

**एकैकस्य परीवारो लक्षायुतसहस्रशः ।**

एकैकस्येति मन्त्रस्य । किञ्च–

**पद्माकारेषु दिव्येषु क्रीडन्ति भुवनेषु ते ।।११४९।।**

---

९– मनोन्मनी से महेश्वर परम स्थान में ले जाते हैं ।

इसमें बलप्रमथनी द्वारा रुद्रक्षेत्रज्ञों के बल का मन्थन विशेष रूप से ज्ञातव्य है । दमनी समनान्त भूमि तक पहुँच कर सब सङ्कल्पों का दमन करती है ।

ये सभी शक्तियाँ तपे सोने के रंग के समान सुन्दर, पाँच मुखों वाली और तीन नेत्रों से युक्त हैं ॥११४४-११४६॥

ये अमोघ पराक्रममयी, सर्वज्ञ और सर्वदा अवस्थित रहने वाली सर्वप्रदा शाश्वती शक्तियाँ हैं। सर्वज्ञ जीवन्मुक्त साधकों की अनुगत या सर्वज्ञ शिव की अनुगता है। सभी अनुरूप आभूषणों से सभी प्रकार से मण्डिता है ॥११४७॥

ये सर्व सुलक्षणों से सम्पन्न गुणवती शक्तियाँ हैं । सभी प्रकार के सांसारिक ऐश्वर्यों से समन्विता है । लक्षणविज्ञान योग से परिलक्षित होती हैं । जो सर्व-काल में अवस्थित होता हैं, वही व्यापक तत्त्व होता है । ये सर्वज्ञ महेश्वर की ही अनुगता है अर्थात् उसी सर्वज्ञ से अधिष्ठित हैं । ये सभी प्रधान शक्तियाँ हैं । सात करोड़ मन्त्रों से व्यवस्थित होती हैं ॥११४८॥

इनमें एक एक मन्त्र का परिवार दस हजार लाखों तक आता है । इनके भुवन कमल के आकार के हैं । ये मन्त्र और इनकी शक्तियाँ सभी अपनी शाक्त सीमाओं में क्रीडा का आनन्द लेते हैं ॥११४९॥

त इत्येकशेषाद्वामाद्याः शक्तयो मन्त्राश्च । अत्रैव–

**त्रिगुणी ब्रह्मवेताली स्थाणुमत्यम्बिका परा ।**
**रूपिणी मर्दिनी ज्वाला सप्तसङ्ख्यास्तदीश्वराः ।।११५०।।**

**विद्याराज्यः समाख्याताः**

तेषां मन्त्राणां विद्यानां च ईश्वराः प्रभवः, अत एव विद्यानां मन्त्राणां राज्य इत्युक्ताः । अत एव एताः–

**दीक्षाकाले विशोधयेत् ।**

एतच्छुद्धावेतदधिष्ठितसप्तकोटिसङ्ख्याकमन्त्रशुद्धिसम्पत्तेः ।

एवं मायान्ताशेषविश्वभेदसर्वज्ञमन्त्राश्रयभूता या उक्ता शुद्धविद्या, सापि स्वाङ्गकल्पतया अहमिदं सर्वमिति स्फुटेदन्ताहन्तासामानाधिकरण्याभासात्मनि ईश्वर-तत्त्वे भित्तिभूते सति भाति, नहि भेदाभेदप्रकाशं भित्तिभेदं विना भेदसर्वज्ञतापि घटते । तत ईश्वरत्त्वं दर्शयितुमाह–

**बाह्ये तस्यैश्वरं तत्त्वं**

तस्येति विद्यातत्त्वस्य । बाह्य इति तदेव व्याप्त्या परिवृत्य स्थित-मित्यर्थः । अतश्च–

**भुवनान्यत्र मे शृणु ।।११५१।।**

---

सात करोड़ मन्त्रों की तथा विद्याओं की सात ही शक्तियाँ हैं और इसी नाम की ये विद्यायें इनकी अधीश्वरी भी हैं ।

१.त्रिगुणी, २.ब्रह्मवेताली, ३.स्थाणुमती, ४.अम्बिका, ५.रूपिणी, ६.मर्दिनी, ७.ज्वाला । ये प्रभ्वी शक्तियाँ विद्याराज्ञी कहलाती हैं ॥११५०॥

इनका शोधन दीक्षाकाल में होना चाहिये । इनकी शुद्धि हो जाने पर इनसे अधिष्ठित सात करोड़ मन्त्र भी शुद्ध हो जाते हैं ।

वस्तुतः शुद्ध विद्या मायान्त अशेष विश्व भेद सर्वज्ञा और मन्त्राश्रया होती है । ईश्वर की एक तरह यह स्वाङ्ग ही होती है । इसी दृष्टि से अहन्ता और इदन्ता के सामान्याधिकरण्य के आभासक ईश्वर तत्त्व मुख्य हो जाते हैं; क्योंकि, ईश्वर दशा की अनुभूति 'अहम् इदं सर्वम्' यही मानी जाती है । अर्थात् इदन्ता ज्ञान अहन्ता में समा सा गया होता है । इसीलिये ईश्वर तत्त्व शुद्धविद्या की भित्ति रूप तत्त्व माना जाता है । ईश्वर की भेदसर्वज्ञता भेदाभेद प्रकाशरूप भित्तियों के ज्ञान के विना कैसे हो सकती है । अतः शुद्धविद्या के बाद ईश्वर की बात कर रहे हैं–

तत्र मुख्यभुवनावस्थितस्य ईश्वरस्य तावत्स्वरूपमाह–

**अष्टविद्येश्वरैर्युक्तो वीतमायो निरञ्जनः ।**
**स्थितिसंहारकर्ता वै मोक्षैश्वर्यप्रदायकः ।।११५२।।**

युक्तो वक्ष्यमाणक्रमेण परिवृतः । वीता माया यस्मात्, यतोऽयं भिन्नवेद्यप्रथात्मनः अञ्जनाद् मायाख्यान्मलान्निक्रान्तः । नहि मन्त्रवदसम्भेदेन सर्वं जानाति, अपि तु भेदाभेदरूपतया । अत एव भेदांशस्पर्शाद्विद्येश्वरपरिवृतत्वं भुवनादिव्यवस्था च अस्योच्यमाना न अयुक्ता । एवं शिवतत्त्वपर्यन्ते सूक्ष्मतया आसूत्रितकल्पस्य भेदस्य भावाद् भुवनादिव्यवस्थापि शोध्यतया वक्ष्यमाणोपपन्नैव । स्थितिसंहाराभ्यां सृष्टिरप्युपलक्षिता । तच्च एतत्सृष्ट्यादित्रयम्–

'शुद्धेऽध्वनि शिवः कर्ता................'।

इति नित्या मन्त्रमण्डलादिशुद्धाध्वविषयमेव अस्येति मन्तव्यम् । तथा च श्रीमालिनीविजये–

'स सिसृक्षुर्जगत्सृष्टेरादावेव निजेच्छया ।
विज्ञानकेवलानष्टौ बोधयामास पुद्गलान्' ॥ (१/१९)

---

शुद्धविद्या के बाहर अर्थात् उसकी व्याप्ति को समावृत कर ईश्वर तत्त्व व्याप्त होता है । इसके भुवन भी बड़े विचित्र हैं ॥११५१॥

मुख्य भुवन में अधिष्ठित ईश्वर के स्वरूप का वर्णन कर रहे हैं ।

१– भगवान् आठ विद्येश्वरों से युक्त हैं । अर्थात् परिवृत हैं ।

२– वीत है, समाप्त हो गयी है माया जिससे, ऐसी माया को अतिक्रान्त कर अवस्थित हैं ।

३– भिन्न वेद्य प्रथा ही अञ्जन है, माया नामक मल है । इससे भगवान् ऊपर उठे हुए हैं, अर्थात् परम निर्मल हैं ।

४– ईश्वर अवस्था में अभेदता का प्रकर्ष और भेदमयता गौण रहती है । इसलिये अहन्ता में ही इदन्ता आत्मसात् होती रहती है । इसकी जानकारी ईश्वर को रहती है । भेदांश के स्पर्श के कारण उसमें विद्येश्वरों के प्रति आत्मीयता का भाव भी रहता है । इसलिये यह विद्येश्वरों से आवृत रखता है ।

५– यह स्थिति संहार के साथ साथ सृष्टि करने में समर्थ है । यद्यपि शुद्ध अध्वा में कर्त्ता शिव माने जाते हैं । अतः मन्त्र मण्डलादि की शुद्धि के साथ ही यह भी शोध्य हो जाता है । शुद्ध ईश्वर ही आराध्य है ।

तथा–

'मन्त्राणामसृजत्तद्वत्सप्त कोटीः समण्डलाः' । (१/२१)

इति मोक्षमैश्वर्यं च लोकोत्तरभोगरूपं न केवलं मन्त्रेभ्यो ददाति, यावन्मन्त्रादि-प्रयुक्त्या आयातशक्तिपातेभ्यो मायागर्भगतेभ्योऽपि । एतदप्युपलक्षणपरम्, तेन दम्भेन देवगुर्वादिसेविमायीयजनेभ्यो विलयमपि ददाति । एवं हि पञ्चविधकृत्य-कारित्वमस्य उक्तं भवति ॥११५२॥

अस्य आसनवर्णनं ध्यानोपयोगि उपदिशति–

**तस्यासनं तु विस्तीर्णं सहस्रदलसम्मितम् ।**

असङ्ख्यातदलमित्यर्थः । यतोऽत्र–

**तिस्रः कोट्योऽर्धकोटिश्च मन्त्रास्तस्यासने स्थिताः ।।११५३।।**

यद्यपि सप्त कोटयो मन्त्राणाम्, तथापि–

'ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्ते जातमात्रे जगत्यपि ।

मन्त्राणां कोटयस्तिस्रः सार्धाः शिवनियोजिताः ॥

अनुगृह्याणुसङ्घातं याताः पदमनामयम्' ॥ (१/४१)

---

श्रीमालिनीविजय में लिखा है कि, वह ईश्वर जगत् की सिसृक्षा के कारण अपनी इच्छा से ही सृष्टि के प्रारम्भ में आठ विज्ञान केवलों को बोधित किया । वस्तुतः विज्ञान केवलों में एक मल का सम्पर्क बना रहता है । इसलिये इन्हें पुद्गल भी कहते हैं । इन आठ १.अघोर, २.परमघोर, ३.घोररूप, ४.घोर मुख, ५.भीम, ६.भीषण, ७.वमन और ८वें पिबन को ईश्वर ने बोधित अर्थात् प्रेरित किया था ।

६– वहीं मन्त्रों की सात करोड़ संख्या और मण्डलों की भी सृष्टि की । ये कथन ईश्वर के सामर्थ्य पर प्रकाश डालते हैं । ईश्वर भोग और ऐश्वर्य न केवल विज्ञानकेवलों मन्त्रों और मन्त्रेश्वरों को ही प्रदान करते हैं, वरन् आयात शक्तिपात माया गर्भगत साधकों को भी प्रदान करते हैं । यही नहीं दम्भपूर्वक दिखावे के लिये जो देवों और गुरुजनों को धोखे में रखकर सेवा का प्रदर्शन करते हैं, उनके लिये विलय भी प्रदान करते हैं । इससे यह सिद्ध हो जाता है कि, पंचविध कृत्य का अधिकार ईश्वरतत्त्व को है ॥११५२॥

इति श्रीमालिनीविजयोक्तनीत्या सार्धास्तिस्रः कोट्योऽनुग्रहाधिकारायावस्थिता इत्येवमुक्तम् ।

तदित्थमयं विनियोज्यमन्त्रपद्मासनाधिरूढः-

**तत्रस्थ ईश्वरो देवो वरदः सर्वतोमुखः ।**

देवो द्योतनादिपरमार्थः । सर्वतोमुखं प्रधानरूपं यस्य ।

आकारतोऽपि-

**पञ्चवक्त्रः सुतेजस्को दशबाहुस्त्रिलोचनः ।।११५४।।**
**गोक्षीरधवलः सौम्यो नागयज्ञोपवीतवान् ।**
**दिव्याम्बरधरो देवो दिव्यगन्धानुलेपनः ।।११५५।।**
**सर्वलक्षणसम्पूर्णः सर्वाभरणभूषितः ।**
**त्रिशूलपाणीन्दुमौलिर्जटामुकुटमण्डितः ।।११५६।।**
**प्रसन्नवदनः कान्तो योगैश्वर्यप्रदायकः ।**
**वरदाभयहस्तश्च ध्येयोऽसावीशयोगिभिः ।।११५७।।**

---

ईश्वर का आसन सहस्राधिक दलों वाले कमल के रूप में नितान्त कमनीय है । इसके आसन पर साढ़े तीन करोड़ मन्त्र नियोजित हैं । यद्यपि मन्त्र सात करोड़ हैं । फिर भी ब्रह्मादि स्तम्बपर्यन्त जगत् के उत्पन्न होते ही शिव द्वारा ३०५० करोड़ मन्त्र इस आसन में नियोजित कर दिये गये ॥११५३॥

इस प्रकार मन्त्रयुक्त पद्मासन पर अधिरूढ परम उद्योतमय दिव्य देवेश्वर, सर्वातिशायी रूप में विराजमान हैं । आकार से ये पञ्चवक्त्र हैं, तेजस्वी, दशबाहु और त्रिलोचन हैं ॥११५४॥

गोक्षीरधवल हैं, सौम्य हैं, नाग का यज्ञोपवीत धारण करते हैं । दिशाओं के अम्बर धारण करते हैं । दिव्यगन्ध के अनुलेपन से लिप्ताङ्ग हैं ॥११५५॥

समस्त ऐश्वर्य लक्षणों से सम्पन्न हैं । सभी प्रकार के अनुरूप आभूषणों से भूषित हैं । हाथ में त्रिशूल धारण करते हैं । जटा पर चन्द्र शोभित है । सुन्दर मुकुट से मण्डित हैं ॥११५६॥

प्रसन्नवदन, कान्तिमान और योगियों को योग के समस्त ऐश्वर्यों को प्रदान करने वाले परमेश्वर वरद और अभय मुद्रा में विश्व को अभयदान देने में तत्पर हैं । ऐसे परमेश्वर योगियों के द्वारा सदा ध्यान करने योग्य हैं ॥११५७॥

पञ्चवक्त्राद्याकृतौ प्रागुक्तं सतत्त्वं मन्तव्यम् । वरदाभयपाणिश्चेति चकारात् खड्गखेटकादेः परिग्रहः । सौम्य इति पारमेश्वरक्रियाप्राधान्येन सृष्टिप्राधान्यात्, अत एव द्वादशपटलवक्ष्यमाणस्थित्या ध्यातः सन् योगैश्वर्यप्रदायक ईश्वर-योगिनाम् ॥११५७॥

यथा च परमेश्वरो रुद्रक्षेत्रज्ञानां ध्यानार्चनादिना अनुग्रहीतुं गृहीतेश्वराकारः, तथा तत्समवायिनी शक्तिरपि तथैव आश्रिताकृतिरित्याह–

**तस्योत्सङ्गगता विद्या सर्वविद्यासमाश्रिता ।**
**दिव्यवस्त्रपरीधाना दिव्यमाल्यानुलेपना ।।११५८।।**
**दिव्यस्त्रग्दाममालाभिर्मुक्ताहारैर्विभूषिता ।**
**मुक्ताफलप्रतीकाशा पञ्चवक्त्रा त्रिलोचना ।।११५९।।**

विद्येति मायीयवर्णभट्टारकरूपा मातृका, एवमपि प्रागुक्तयुक्त्या अंशेन भेदस्यानिवृत्तेरुत्सङ्गगतेत्युक्तम्, एवमुत्तरत्र । सर्वाभिर्विद्याभिः सर्वैर्मन्त्रविद्यागणै-रुत्पत्तिक्षेत्रत्वात्सम्यगभेदेनाश्रिता अवष्टब्धा । मुक्ताफलप्रतीकाशेति अनुग्रहप्रवण-त्वात् सौम्येत्यर्थः ॥११५९॥

---

हाथ में त्रिशूल के साथ ही खड्ग खेटकादि आयुधों का परिकल्पन करना चाहिये । सौम्य कहने का तात्पर्य क्रिया प्रधान सृष्टि की सर्जन शक्ति का प्राधान्य मानना चाहिये । बारहवें पटल में भी योगैश्वर्यप्रद ईश्वर के ऐश्वर्य का वर्णन है । इस दृष्टि से ईश्वर योग में सम्पृक्त योगियों को ऐश्वर्य-प्रदान करते हैं ॥११५७॥

ईश्वर के उत्सङ्ग में सर्वविद्यासमाश्रिता विद्या विराजमान रहती हैं । दिव्य वस्त्रों को धारण करने वाली विद्या देवी दिव्य मालाओं से मण्डित और दिव्य अतुलेपनों से लिप्ताङ्ग हैं ॥११५८॥

दिव्य स्त्रक्, दाम और मालाओं तथा मुक्ताहारों से विभूषित हैं । मुक्ता-फलप्रतीकाश का तात्पर्य अनुग्रह करने में प्रवण माता बड़ी वात्सल्यमयी हैं । ये स्वयं पाँच वक्त्रों वाली और त्रिलोचना हैं ॥११५९॥

यहाँ विद्या का तात्पर्य मायीयवर्ण भट्टारक रूपा मातृका ही है । इसी अर्थ में ही विद्या को चरितार्थ करना चाहिये । उत्सङ्ग में रहने का भावार्थ यह है कि, परमेश्वर प्रभु से ये नित्य अवियुक्त हैं ॥११५९॥

एषा च–

**आराधिता विधानेन वेदयेज्ज्ञानिनः सदा ।**

विधानेन अन्तरभेदप्रत्यवमर्शबलेन आराधिता प्रसादं प्रापिता सती ज्ञानशालिनो वेदयेत् प्रकाशितस्वस्वरूपान् सम्पादयेत् ।

किञ्च–

**प्रहसन्तीव सा भाति महेशवदनेक्षणात् ।।११६०।।**

वदनमाकृत्यपेक्षया वक्त्रं स्वरूपापेक्षया तु परा शक्तिः । ईक्षणं दृष्टिर्ज्ञानं च ।।११६०।।

अतो भगवतः परिवाररूपान्–

**विद्येश्वरानतो वक्ष्ये पूर्वादीशान्तगान् क्रमात् ।**

ते च विद्यातत्त्वगता अपि अत्र परेण रूपेण स्थिताः ।

**अनन्तश्चैव सूक्ष्मश्च तथा चैव शिवोत्तमः ।।११६१।।**
**एकनेत्रैकरुद्रौ च त्रिनेत्रश्च प्रकीर्तितः ।**
**श्रीकण्ठश्च शिखण्डी च ज्ञेया विद्येश्वराः क्रमात् ।।११६२।।**

एते च अनन्ताद्या गुरुभिः शिवतनावित्थमुक्ताः–

---

विधान पूर्वक आराधन करने पर यह वात्सल्यमयी माँ ज्ञानी पुरुषों में ज्ञान का प्रकाश करने की कृपा करती हैं । यहाँ विधान का तात्पर्य आन्तर अभेद परामर्श के प्रभाव सहित प्रत्यवमर्श माना जाना चाहिये । इसी तरह के प्रत्यवमर्शपूर्वक ध्यान से माँ का प्रसाद मिलता है ।

वह नित्य मुस्कराती हुई सी लगती हैं; क्योंकि परमेश्वर को अभेद परामर्श का परानन्द उसे सदा अनुभूत होता रहता है । महेश्वर के सुन्दर और आकर्षक आनन को देखकर प्रसन्न होना और विस्मित हो जाना परम स्वाभाविक है । ऐसी यह विश्वमोहिनी मातृका विद्या है ।।११६०।।

पूर्व से ईशान पर्यन्त सभी दिशाओं में क्रमपूर्वक रहने वाले, विद्यातत्त्वगत रहते हुए पररूप से अतः विद्येश्वर रूप में रहने वाले इसके परिवार का कथन कर रहे हैं। १.पूर्व में अनन्त, २.अग्निकोण में सूक्ष्म, ३.दक्षिण में शिवोत्तम, ४.निर्ऋति में एकनेत्र, ५.पश्चिम में एकरुद्र, ६.वायव्य में त्रिनेत्र, ७.उत्तर में श्रीकण्ठ और ८.ईशान में शिखण्डी नामक विद्येश्वर रहते हैं ।।११६१-११६२।।

शिवतनु शास्त्र में इस प्रकार वर्णित हैं—शताधिक भगबिलों में विलसित

'भगबिलशतकलितगुहामूर्धासनगोऽष्टशक्तियुग्देवः ।
गहनाद्यं निरयान्तं सृजति च रुद्रांश्च विनियुङ्क्ते ॥१॥
उद्धरति मनोन्मन्या पुंसस्तेष्वेव भवति मध्यस्थः ।
ते तेनोदस्तचितः परतत्त्वालोचनेऽभिनिविशन्ते ॥२॥
स पुनरधःपथवर्तिष्वधिकृत एवाणुषु शिवेन ।
अवसितपतिविनियोगः सार्धमनेकात्ममन्त्रकोटीभिः ॥३॥
निर्वात्यनन्तनाथस्तद्धामाविशति सूक्ष्मरुद्रस्तु ।
अनुगृह्याणुमपूर्वं स्थापयति पतिः शिखण्डिनः स्थाने ॥४॥
इत्यष्टौ परिपाट्या यावद्धामानि यान्ति गुरुरेकः ।
तावदसङ्ख्याकानां जन्तूनां निर्वृतिं कुरुते ॥५॥
तेऽष्टावपि शक्त्यष्टकयोगामलजलरुहासीनाः ।
आलोचयन्ति देवं हृदयस्थं कारणं परमम् ॥६॥
ते भगवन्तमनन्तं ध्यायन्तः स्वहृदि कारणं शान्तम् ।
सप्तानुध्यायन्त्यपि मन्त्राणां कोटयः शुद्धाः' ॥७॥ इति ।

गुहा माया, तस्या मूर्धा शुद्धविद्या, तदेवासनम्। शक्त्यष्टकेन वामादिना योगो यत्र तादृशो अमलजलरुहे आसीनाः। परममनन्तमिति प्राप्तेश्वररूपम् ॥११६२॥

---

माया की मूर्धा अर्थात् शुद्ध विद्या के आसन पर विराजमान आठ शक्तियों से समन्वित परमेश्वर गहन से लेकर निरय पर्यन्त सृष्टि का सर्जन करते हैं और इसकी व्यवस्था के लिये रुद्रों को नियुक्त करते हैं ॥१॥

मनोन्मनी शक्ति से उन्हीं में रहते हुए भक्त पुरुषों का उद्धार करते हैं। दुर्भाग्य यह है कि, अपने अन्तर में रहते हुए परमेश्वर से उदस्त हो गया चिद्रूप ज्ञान जिनका, ऐसे लौकिक लोग उनकी आलोचना के अभिनिवेश से ग्रस्त हो जाते हैं ॥२॥

ऐसी अवस्था में भी अधोभागगामी पुरुषों के उद्धार के लिए कृपालु शिव द्वारा अधिकृत निश्चयतः पति विनियोग को मान्यता देने वाले ईश्वर, ३.५० करोड़ मन्त्रों के साथ ॥३॥

अनन्तनाथ नामक सूक्ष्म रुद्र अपने आत्मबल से अणुओं का उद्धार करते हैं। एक विशिष्ट अणु को शिखण्डी के स्थान पर नियुक्त करते हैं ॥४॥

एक ही गुरु आठ परिपाटियों के माध्यम से आठ धामों में यह उद्धार यात्रा करते हैं। इस पथ में असंख्य जन्तुओं का उद्धार हो जाता है। आठ परिपाटियाँ

अत्रैव च ईश्वरतत्त्वे भुवनान्तराण्याह–

**अतो रूपमवस्थानं**

विद्येशावरणोर्ध्वं रूपावरणं नाम भुवनमित्यर्थः । एवमुत्तरत्र ।

**तत्र रुद्रान्निबोध मे ।**

**धर्मो ज्ञानं च वैराग्यमैश्वर्यं च चतुर्थकम् ।।११६३।।**

यद्वशाद्विद्येश्वराणामधस्तनाध्वाधारवत्त्वमशेषज्ञत्वम्, पूर्णतया नैराकाङ्क्ष्यम्, महाविभवप्रदत्वम् । त एते धर्माद्या रुद्रा ईश्वरस्य परिवाराः ।।११६३।।

अत्रैव च ईश्वरतत्त्वे–

**सूक्ष्मावरणमूर्ध्वेऽतः**

अतो रूपावरणादूर्ध्वे ।

**तत्र शक्तित्रयं विदुः ।**

ताश्च–

**वामा ज्येष्ठा च रौद्री च शक्तयः समुदाहृताः ।।११६४।।**

प्रधानभूताः ।।११६४।।

आसामेव हि काल्यादयः प्रागुक्ताः प्रपञ्चः । अत एवाह–

**परिवारस्तु तासां वै कोट्योऽनेकास्तु सङ्ख्यया ।**

आसामेवाशेषशक्तिप्रपञ्चात्मकत्वात् । ये च आसां परिवारत्वेन स्थिताः, ते–

**सर्वे सर्वगता मन्त्राः सर्वज्ञाः सर्वकामदाः ।।११६५।।**

---

ये आठ उद्धारक शक्त्यष्टकयोग से निर्मल कमलासन पर विराजमान रहकर अपने ही अन्तर में विनिविष्ट परम कारण देवेश्वर का अन्तर्दशन करते हैं ।।५-७।।

यह विद्येश्वरों का आवरण है । इसके ऊपर रूप का आवरण है । इसी नाम का यह भुवन भी है । इनमें रहने वाले रुद्र १.धर्म, २.ज्ञान, ३.वैराग्य और ४.ऐश्वर्य नाम के हैं । इन्हीं चारों के आधार पर विद्येश्वर की परिभाषा स्थिर होती है और इनका सर्वज्ञत्व भी स्थिर रहता है । धर्म और ज्ञान का यह महाप्रभाव है । वैराग्य से निराकांक्षता बनी रहती है और ऐश्वर्य के कारण ये स्वयं विभव-प्रद माने जाते हैं ।।११६३।।

रूपावरण के ऊपर सूक्ष्मावरण विद्यमान है । वहाँ तीन शक्तियों का साम्राज्य है । वे हैं–१.वामा, २.ज्येष्ठा और ३.रौद्री । ये प्रधान शक्तियाँ हैं ।।११६४।।

इनके ऊपर असंख्य परिवार हैं । करोड़ों करोड़ों की संख्या तो असंख्य ही होती है । इनके परिवार के सभी सर्वग हैं, मन्त्रस्वरूप हैं, सर्वज्ञ हैं और सभी कामनाओं की पूर्त्ति करने वाले हैं और काली आदि सभी शक्ति प्रपञ्च युक्त हैं ।।११६५।।

**शुद्धस्फटिकसङ्काशास्त्रिनेत्राः शूलपाणयः ।**
**सर्वलक्षणसम्पन्नाः सर्वाभरणभूषिताः ।।११६६।।**
**सर्वैश्वर्यसुसम्पूर्णाश्चारुचन्द्रार्धशेखराः ।**

किञ्च–

**शतपत्राब्जभाकारैः शुद्धहारेन्दुरश्मिभिः ।।११६७।।**
**नानारत्नोज्ज्वलैश्चित्रैः प्रकारैस्तोरणाकुलैः ।**
**ईश्वरानुगताः सर्वे तिष्ठन्ति भुवनेषु ते ।।११६८।।**

शतपत्राब्जानां भा दीप्तिरिवाकारो येषां तादृशैः, तथा अन्यैहरैः सुदीप्तिभिः प्राकारैरुपलक्षितेषु भुवनेषु ईश्वरभट्टारकमन्त्रानुगताः क्रीडन्तीति सम्बन्धः ॥११६८॥

अत एव आराधकैरेते–

**तमाराधयितुं देवं पूज्यन्ते सर्वकर्मसु ।**

---

सभी शुद्ध स्फटिक के समान, त्रिनेत्र और शूल धारण करने वाले हैं । सभी लक्षणों से समान और सभी अनुरूप आभूषणों से आभूषित हैं ॥११६६॥

सभी ऐश्वर्यों से सम्पन्न हैं । सभी शिर पर अष्टमी के चन्द्र को धारण करने वाले रुद्र हैं । शतदल कमल की आभा के समान भासमान और श्वेतहार तथा चन्द्र की श्वेतरश्मियों से सुशोभित हैं ॥११६७॥

अनेकानेक रत्नों से निष्पन्न रश्मियों से समुज्ज्वल, चित्र-विचित्र प्राकारों और तोरणों से समाकुल भवनों में निवास करने वाले ये सभी परमेश्वर के ही अनुगत रहते हैं, सभी ऐसे भुवन-भवनों में निवास करते हैं ॥११६८॥

शतपत्र की दीप्ति की तरह के आकार का क्या तात्पर्य हो सकता है ? दीप्ति के समान आकार नहीं, उसका रूप होता है । दीप्ति रूप में अवसित है और रूपवान् आकार होता है । आकार चित्र का या पदार्थ का होता है । उसमें कलाकार रंगों का समावेश करता है । तब उसकी शोभा होती है और शोभा में ही दीप्ति रह सकती है ।

प्राकारों से उपलक्षित भुवनों के अर्थ में ही इनका प्रयोग किया गया है । ईश्वरानुगत शब्द से ईश्वर भट्टारक मन्त्रानुगत अर्थ लेना चाहिये ॥११६८॥

उस देवेश्वर की आराधना करने के लिये सर्वकर्म सन्दर्भों में उसी की पूजा करते हैं । भगवान् कृष्ण ने भी गीता में ९/२७ के द्वारा यही कहा है कि, अर्जुन ! 'तुम जो कुछ करते हो, भोजन करते हो, हवनात्मक यज्ञ-यागादि करते

'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम्' ॥ (भ०गी० ९/२७)

इति न्यायेन कर्मविषये तमीश्वरमाराधयितुमेते परिवाररूपा मन्त्राः पूज्यन्ते, एतत्पूजकानामेवंव्याप्तिविदामेतन्मुखेन ईश्वरावाप्तिर्भवतीत्यर्थः । किञ्च–

**व्रतं पाशुपतं दिव्यं ये चरन्ति जितेन्द्रियाः ।।११६९।।**
**भस्मनिष्ठा जपध्यानास्ते व्रजन्त्यैश्वरं पदम् ।**

भस्मनिष्ठा स्नानमयक्लृप्तिरूपा येषाम् ।

प्रासङ्गिकमुक्त्वा प्रकृतमाह–

**तत्रैश्वरस्तु भगवान् देवदेवो निरञ्जनः ।।११७०।।**
**अधिकारं प्रकुरुते शिवेच्छाविधिचोदितः ।**

तत्र ईश्वरतत्त्वे देवानामनन्तादीनां देवः । अधिकारं तेषामेव अनुग्रहादौ विनियोजनम् । शिवेच्छैव विधत्ते सर्वमिति विधिः, तत्रचोदितः । परमशिव एव हि इच्छाज्ञानक्रियाप्रधानः शिवसदाशिवेश्वरभूमिका भासयति । यदुक्तं श्रीमतङ्ग-पारमेश्वरे–

---

हो, दानयज्ञ करते हो, तपस्या करते हो, वह सब कुछ अर्थात् वे सारे कर्म मुझे अर्पण कर दो' ! इसी दृष्टि को यहाँ भी दर्शाया गया है । आराधना के लिये सभी कर्मों में उसी की पूजा करते हैं, का यही तात्पर्य है । इन आराधकों के द्वारा परिवार रूप मन्त्र ही सभी कामों में पूजित होते हैं । ये पूजक पूजा की व्याप्ति के जानकार हैं । उन्हें यह ज्ञात है कि, ईश्वर की प्राप्ति इसी तरह होती है ।

यही नहीं, वे लोग इन्द्रियजित हैं । सभी वशी हैं । वे नित्य दिव्य पाशुपत व्रत का मनोयोगपूर्वक आचरण भी करते हैं ॥११६९॥

वे भस्म के महत्त्व को जानते हैं । वीरों की तरह भस्मनिष्ठ होकर स्नानादि में इसका श्रद्धाभाव से प्रयोग करते हैं । जप और ध्यान करते हैं या जप में 'तज्जपस्तदर्थभावनं के अनुसार जप के अर्थ में प्रवेश कर ध्यानमग्न रहते हैं । वे अपने इस आचरण के प्रभाव से ईश्वर के परम पद को प्राप्त कर लेते हैं ।

ईश्वर तत्त्व में वहीं देवेश्वर निरञ्जन भगवान् निवास करते हैं ॥११७०॥

केवल निवास ही नहीं करते । अपने अधिकारों का प्रयोग भी करते हैं । वे शिवेच्छा के अनुगत हैं । परिणामस्वरूप प्रत्येक कर्म में शिवेच्छा की प्रेरणा का ही अनुभव करते हैं । विद्येश्वरों मन्त्रों को उनके अनुग्रहादि कार्यों में नियोजन करना इनके ही अधिकार में है ।

'लयाधिकारभोगाह्वत्रितत्त्वोक्तिविमर्शनात् ।
पदार्थः पतिनामासौ प्रथमः परिकीर्तितः' ।। इति ।

अत्र च उक्तवक्ष्यमाणरूपाणि–

**दश पञ्च च शोध्यानि भुवनानीश्वरे क्रमात् ।।११७१।।**

तत्रैश्वरभुवनं (१) विद्येशाष्टकावरणभुवनं (२) धर्मादिचतुष्टयाश्रयरूपावरण-भुवनं (३) वामादिशक्तित्रयाश्रयसूक्ष्मावरणभुवनमिति चत्वारि तावदुक्तानि, वक्ष्य-माणानि तु शुद्धावरण-विद्यावरण-प्रमाणावरण-नामावरण-शुद्धशिवावरण-मोक्षा-वरणाख्यानि सप्त आवरणानि, ततो ध्रुवभुवनम्, ततो वामादिशक्तित्रयाश्रयेच्छा-शक्तिभुवनम्, ततः प्रबुद्धावरणम्, ततः समयावरणमित्येकादश चतुर्भिः सह पञ्चदश भवन्ति ।।११७१।।

---

वस्तुतः 'शिवेच्छा से ही विश्व संचालित होता है । यह ज्ञान और इसको ध्यान में रखकर काम करना ही विश्व की विधि है । परमेश्वर शिव ही इच्छा, ज्ञान क्रिया प्रधान है । वही शिव, सदाशिव और ईश्वर की भूमिकाओं का निर्वाह करता है, उनको भासित भी करता है ।

श्रीमतङ्गपारमेश्वर शास्त्र में स्पष्ट उल्लेख है कि, 'लय (संहार) अधिकार (स्थिति) और भोग (सृष्टि) नामक तीन तत्त्वों की बातों का यदि हम विमर्श करें, तो सबसे पहले हमारे मन में जिस अनुभूति का उद्भव होता है, इसका कर्त्ता कोई अदृष्ट पति अर्थात् सर्वेश्वर ही है' ।

इतनी जानकारी देने के बाद भगवान् अन्त में प्रकृत दीक्षा का संकेत करते हुए यह कह रहे हैं कि, भुवन दीक्षा के अन्तर्गत ये १५ भुवन शोधन के योग्य हैं । इनका शोधन अवश्य करना चाहिये ।

१.ईश्वर भुवन, २.विद्येश्वराष्टकों के भुवन, ३.धर्मादि चतुष्टयाश्रय रूप आवरण भुवन, ४.वामा, ज्येष्ठा, रौद्री रूप तीन शक्तियों का आश्रय सूक्ष्मावरण भुवन (यद्यपि ये चार कहे गये हैं और आगे के पटलों में शुद्ध, विद्या, प्रमाण, नाम, शुद्धशिव और मोक्ष नाम के सारे आवरण और भी उक्त हैं) इसके बाद ध्रुव भुवन, वामादि शक्तियों की आश्रयरूपा इच्छा का भुवन, प्रबुद्धावरण, ईश्वरा-वरण रूप ११ भुवन । पहले चारों को मिलाकर पन्द्रह भुवन होते हैं । ये सभी शोध्य हैं ।।११७१।।

एतानि पञ्चदशापि भुवनानि आन्तरेण क्रमेण-

**तालुकोर्ध्वे विजानीयाद्दीक्षाकाले वरानने ।**

मायातत्त्वात्मकतालुग्रन्थ्यूर्ध्वशुद्धविद्यापद्मकर्णिकोर्ध्वे यदीश्वरतत्त्वं तालुकोर्ध्वगतम्, तत्र जानीयात्, तद्विश्रान्तिपुरःसरं पूर्वोक्तमन्त्रक्रमेण शोधयेदित्यर्थः । एतच्चोपलक्षणम्, तेन ब्रह्माण्डगतानि भुवनानि हृद्विश्रान्त्या, जलादिप्रकृत्यन्तगतानि कण्ठविश्रान्त्या, प्रकृत्यादिमायान्तगतानि तालुविश्रान्त्या, तदूर्ध्वपदविश्रान्त्या शुद्धविद्यातत्त्वगतानि भुवनानि शोधनीयानि । एवं ललाट-ब्रह्मरन्ध्र-व्यापिनीपदविश्रान्त्या सदाशिवशक्तिशिवतत्त्वगतानि वक्ष्यमाणानि भुवनानि शोधनीयानि ।

अथ शुद्धावरणादिभुवनैकादशकं क्रमेण दर्शयति-

**शुद्धावरणमूर्ध्वं तु तस्मिञ्छक्तिद्वयं स्मृतम् ।।११७२।।**
**ज्ञानं क्रिया च विख्यातं**

ज्ञानक्रियाशक्तिभुवनद्वितयरूपेण तद्भुवनमित्यर्थः, एवमुत्तरत्र ।

---

भगवान् शङ्कर यहाँ एक रहस्य की बात कह रहे हैं कि, देवि ! यह ध्यान देने की बात है कि, दीक्षा के समय शिष्य को गुरु द्वारा समझा देना चाहिये कि वत्स ! इन सभी बाह्य भुवनों का शरीर में भी समावेश है । यह प्रकृति की प्रक्रिया है और 'यत्पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे' के अनुसार इन भुवनों का आश्चर्य जनक सन्निवेश तालु के ऊपर ही है ।

तालुग्रन्थि मायातत्त्वात्मक होती है । इसके ऊपर शुद्धविद्या का पद्म है । उसकी कर्णिका में ईश्वर तत्त्व है । इतने अन्तराल में ही इन १५ भुवनों का शोधन हो जाना चाहिये ।

इसके अतिरिक्त ब्रह्माण्ड के सारे भुवन हृदयाश्रित ही हैं । जल से लेकर प्रकृति पर्यन्त कण्ठ में विश्रान्त हैं । प्रकृति से मायान्त भुवन तालु में विश्रान्त हैं । तालुकोद्र्ध्वगत ईश्वर भुवन की चर्चा अभी की गयी । ललाट, ब्रह्मरन्ध्र, व्यापिनी पद तक, शक्ति, सदाशिव शिवतत्त्वगत भुवन शोधनीय हैं । इस तरह भुवन दीक्षागत शोधन प्रक्रिया रहस्यमयी है । इससे इसका महत्त्व सिद्ध हो जाता है ।

इसके ऊपर शुद्धावरण है । शुद्धावरण में मात्र शक्तियाँ ही सक्रिय रहती है । इन्हें शक्तिद्वय नाम से संकेतित किया गया है ॥११७२॥

इन दोनों शक्तियों में पहली शक्ति का नाम ज्ञान है और दूसरी शक्ति का नाम क्रिया है । जहाँ तक इच्छा शक्ति का प्रश्न है, यह शिवेच्छा के रूप में

अथ–

**द्वे विद्ये चाप्यतः परम् ।**

**भावसंज्ञाप्यभावाख्या तस्मिञ्छक्तिद्वये स्मृते ।।११७३।।**

तस्मिञ्ज्ञानक्रियाख्ये प्रोक्ते शक्तिद्वये विषयतया द्वे भावाभावाख्ये वेदनपरमार्थत्वाद्विद्ये स्थिते । तत्र पूर्वोक्तयुक्त्या स्फुटेदन्तात्मकभाववेदनशक्तिरेका, इदन्तोत्थानभित्तिभूताख्यात्यात्माभाववेदनशक्तिर्द्वितीयेत्येतद्भुवनद्वितयरूपं विद्यावरणमेतदित्यर्थः ।।११७३।।

अतश्च–

**तेजेशश्च ध्रुवेशश्च प्रमाणानां परं पदम् ।**

**प्रमाणावरणे चोर्ध्वे**

पूर्वोक्तानां मायातत्त्वाश्रितानां पञ्चार्थादिप्रमाणानां परमिदं पदं प्राप्तिस्थानं तेजेशश्च ध्रुवेशश्च विद्यावरणादूर्ध्वे प्रमाणावरणे स्थिते इत्येतत्प्रमाणावरणमपि भुवनद्वितययोगि ।

अथ–

**कथयामि च मानतः ।।११७४।।**

मानतो माने प्रमाणावरणोर्ध्वगते माननाम्न्यावरणे रुद्रान् कथयामि ।।११७४।।

---

श्लोक ११७१ में ही व्यक्त कर दी गयी है । इस तरह एक ज्ञानशक्ति भुवन और दूसरा क्रियाशक्ति भुवन रूप ही यह शुद्धावरण भुवन है । इस शक्तिद्वय में दो विद्यायें भी काम करती हैं—इनके नाम हैं, १.भावविद्या और २.अभाव विद्या । ये दोनों वेदना की पारमार्थिकता को व्यक्त करने के कारण ही विद्यायें कहलाती हैं । एक में स्फुट इदन्तात्मक भाव की संवेदना होती है और दूसरी में इदन्ता को उत्थान करने की भित्ति के रूप में अख्याति बैठी रहती है । इसलिये पारमार्थिक ज्ञान का अभाव हो जाता है । इसीलिये इसे अभावविद्या कहते हैं । यह विद्यावरण है, यह कहना इससे सिद्ध हो जाता है ।।११७३।।

तेजेश और ध्रुवेश ये दोनों विद्यावरण के ऊपर प्रमाणावरण में अवस्थित है । इन भुवनों के इसी नाम के भुवनेश भी हैं । इस तरह इनमें भी दो भुवन ही माने जाते हैं । इनके ऊपर अर्थात् प्रमाणावरण के ऊपर मानाम्नाय नामक आवरण के रुद्र अलग से कथनीय हैं । वही कह रहा हूँ ।।११७४।।

